कोई सादृश्य नहीं है । पर गोस्वामी जी के ग्रंथों में ऐसे स्थल भी बहुत से मिलते हैं जिनमें बिंब-प्रतिबिंब भाव से प्रस्तुत और अप्रस्तुत की स्थिति भी है और धर्म भी वस्तु-प्रतिवस्तु है। एक उदाहरण लीजिए—

बालधि बिसाल बिकराल ज्वाल-जाल मानौ
लंक लीलिबे को काल रसना पसारी है।
कैधौं व्योम-बीथिका भरे हैं भूरि धूमकेतु
बीर रस बीर तरवारि सी उघारी है॥
तुलसी सुरेस-चाप, कैधौं दामिनी-कलाप
कैधौं चली मेरु तें कृसानु सरि भारी है।

इसमें 'उत्प्रेक्षा' और 'संदेह' का व्यवहार किया गया है। इधर उधर घूमती हुई जलती पूँछ तथा काल की जीभ और तलवार में बिंब-प्रतिबिंब भाव ( रूपसादृश्य ) भी है तथा संहार करने और दाह करने में वस्तु-प्रतिवस्तु धर्म भी है। इस दृष्टि से यह अलंकार बहुत ही अच्छा है।

दो एक जगह ऐसे उपमान भी मिलते हैं जिनमें कवि के अभिप्रेत विषय में तो सादृश्य है, पर शेष विषयों में इतना अधिक असादृश्य है कि उपमान की हीनता खटकती है, जैसे—

सेवहिं लषन सीय रघुबीरहिं। जिमि अविवेकी पुरुष सरीरहिं॥

पर कहीं कहीं इस हीनता को कुछ अपने ऊपर लेकर गोस्वामी जी ने उसका सारा दोष हर लिया है—

कामिहि नारि पियारि जिमि, लोभहि प्रिय जिमि दाम।
तिमि रघुबंस निरंतर, प्रिय लागहु मोहिं राम॥

नीचे लिखे 'रूपक' में उपमान और उपमेय का अनुगामी ( एक ही ) धर्म बड़ी ही सुंदर रीति से आया है—

नृपन केरि आसा-निसी नासी। बचन-नखत-अवली न प्रकासी॥
मानी-महिप-कुमुद सकुचाने। कपटी भूप उलूक लुकाने॥

इसमें ध्यान देने की पहली बात यह है कि केवल क्रिया का सादृश्य है, रूप आदि का कुछ भी सादृश्य नहीं है। दूसरी बात यह है कि यद्यपि यहाँ 'सकुचना' और 'लज्जित होना' आए हैं, पर रूपक का उद्देश्य इन भावों का उत्कर्ष दिखाना नहीं है, बल्कि एक साथ इतनी भिन्न भिन्न क्रियाओं का होना ही दिखाना है।

एक ही क्रिया का संबंध अनेक पदार्थों से दिखाती हुई यह 'तुल्ययोगिता' भी बड़ी ही सटीक बैठी है—

सब कर संसय अरु अज्ञानू। मद महीपन कर अभिमानू।
भृगुपति केरि गर्व गरुआई। सुर मुनिवरन केरि कदराई॥
सिय कर सोच, जनक-परितापा। रानिन कर दारुन दुख दापा॥
संभुचाप बड़ बोहित पाई। चढ़े जाइ सब संग बनाई॥

प्रबंधधारा के बीच यह अलंकार ऐसा मिला हुआ है कि ऊपर से देखने में इसकी अलंकारता प्रकरण से अलग नहीं मालूम होती। 'बोहित' को छोड़ और कोई सामग्री कवि-प्रतिभाप्रदत्त या ऊपर से लाई हुई नहीं है। हाँ, वस्तुओं की जो सुंदर योजना है, वह अवश्य कवि की प्रतिभा का फल है। यही प्रतिभा कवि को प्रबंध-रचना का अधिकार देती है; कौतुकी कवियों की वह प्रतिभा नहीं जो पंचवटी की शोभा के वर्णन के समय प्रलयकाल के बारहो सूर्य उतार लाती है। प्राप्त प्रसंग के गोचर अगोचर सब पक्षों तक जिसकी दृष्टि पहुँचती है, किसी परिस्थिति में अपने को डालकर उसके अंग प्रत्यंग का साक्षात्कार जिसका विशाल अंतःकरण कर सकता है, वही प्रकृत कवि है। जी न चाहने पर भी विवश होकर यह कहना पड़ता है कि गोस्वामी जी को छोड़ हिंदी के और किसी कवि में वह प्रबंधपटुता नहीं जो महाकाव्य की रचना के लिये आवश्यक है। प्रकरण-प्राप्त विषयों को अलंकार-सामग्री बनाते हुए किस प्रकार वे स्थान स्थान पर प्रबंधप्रवाह के भीतर ही अलंकारों का

विधान भी करते चलते हैं, यह हम दिखाते आ रहे हैं। एक और उदाहरण लीजिए जिसमें 'सहोक्ति' द्वारा एक ही क्रिया (धनुर्भंग) का कैसा विशद संग्राहक रूप दिखाया गया है—

गहि करतल, मुनि पुलक सहित, कौतुकहि उठाइ लियो।
नृपगन मुखनि समेत नमित करि सजि सुख सबहि दियो॥
आकरष्यो सिय-मन समेत हरि, हरष्यो जनक हियो।
भंज्यो भृगुपति-गर्व-सहित, तिहुँ लोक बिमोह कियो॥

परिणाम का स्वरूप आगे रखकर कर्म की भयकरता अनुभव कराने का कैसा प्रकृत प्रयत्न इस 'अप्रस्तुत प्रससा' में दिखाई पड़ता है—

मातु-पितहि जनि सोच-बस करसि महीपकिसोर।

इसी प्रकार कर्म के स्वरूप को एकबारगी नजर के सामने लाने के लिये 'ललित' अलंकार द्वारा उसका यह गोचर स्वरूप सामने रखा गया है—

यहि पापिनिहि सूझि का परेऊ। छाए भवन पर पावक धरेऊ॥

क्रूर और नीच मनुष्य यदि कभी आकर नम्रता प्रकट करे तो इसे बहुत डर की बात समझना चाहिए। नीचों की नम्रता की यह भयंकरता गोस्वामी जी ने बड़े ही अच्छे ढंग से गोचर की है—

नवनि नीच कै अति दुखदाई। जिमि अंकुस, धनु, उरग, बिलाई।

यही बात दोहावली में दूसरे ढंग से कही गई है—

मिलै जो सरलहि सरल ह्वै, कुटिल न सहज बिहाइ।
सो सहेतु, ज्यों बक्रगति ब्याल न बिलै समाइ॥

जिसे हम पचासों बार दुष्टता करते देख चुके हैं, वह यदि कभी बहुत सीधा बनकर आवे तो यह समझ लेना चाहिए कि वह अपना कोई मतलब निकालने के लिये तैयार हुआ है। मतलब निकालने के लिये तैयार दुष्ट संसार में कितनी भयंकर वस्तु है!

क्रोध से भरी कैकेयी राम को बन भेजने पर उद्यत होकर खड़ी

होती है। उस समय उसके कर्म और संकल्प की सारी भीषणता गोचर नहीं हो रही है। देश और काल का व्यवधान पड़ता है। इससे गोस्वामी जी रूपक द्वारा उसे प्रत्यक्ष कर रहे हैं—

अस कहि कुटिल भई उठि ठाढ़ी। मानहुँ रोष तरंगिनि बाढ़ी॥
पाप-पहार प्रगट भइ सोई। भरी क्रोध-जल जाइ न जोई॥
दोउ बर कूल, कठिन हठ धारा। भँवर कूबरी-वचन प्रचारा॥
ढाहत भूप-रूप तरु-मूला। चली बिपति-बारिधि-अनुकूला॥

'पाप' और 'पहाड़' तथा 'क्रोध' और 'जल' में यहाँ अनुगामी धर्म है, शेप में वस्तु-प्रतिवस्तु। जैसे नदी के दो कूल होते हैं, वैसे ही उसके क्रोध के दो पक्ष दोनों वर हैं; जैसे धारा में वेग होता है, वैसे ही हठ में है जैसे: भँवर मनुष्य का निकलना कठिन कर देता है, वैसे ही कूबरी के वचन परिस्थिति और कठिन कर रहे हैं। यह सांग रूपक कैकेयी के कर्म की भीषणता को खूब आँख के सामने ला रहा है। भाव या क्रिया की गहनता द्योतित करने के लिये गोस्वामी जी ने प्राय: नदी और समुद्र के रूपक का आश्रय लिया है। चित्रकूट में अपने भाइयों के सहित रामचंद्र जनक से मिलकर उन्हें अपने आश्रम पर ले जा रहे हैं। वह समाज ऐसे शोक से भरा हुआ था जिसका प्रत्यक्षीकरण इस 'रूपक' के ही द्वारा अच्छी तरह हो सकता था—

आश्रम-सागर-सांतरस पूरन पावन पाथ।
सेन मनहुँ करुना-सरित लिए जाहिं रघुनाथ॥

बोरति ज्ञान बिराग करारे। वचन ससोक मिलत नदनारे॥
सोच-उसास समीर तरंगा। धीरज तट तरुवर कर भंगा॥
बिषम बिषाद तुरावति धारा। भय भ्रम भँवर अवर्त्त अपारा॥
केवट बुध, विद्या बड़ि नावा। सकहिं न खेइ एक नहिं आवो॥
आश्रम-उदधि मिली जब जाई। मनहुँ उठेउ अंबुधि अकुलाई॥

## (४) गुण का अनुभव तीव्र करने में सहायक अलंकार

देखिए, इस 'व्यतिरेक' की सहायता से संतों का स्वभाव किस सफ़ाई के साथ औरों से अलग करके दिखाया गया है—

संत-हृदय नवनीत समाना। कहा कबिन पै कहइ न जाना ॥
निज परिताप द्रवै नवनीता। पर दुख द्रवैं सुसंत पुनीता ॥

संतों और असंतों के बीच के भेद को थोड़ा कहते कहते 'व्याघात' द्वारा कितना बड़ा कह डाला है, जरा यह भी देखिए—

बंदौं संत असज्जन चरना। दुखप्रद उभय, बीच कछु बरना ॥
मिलत एक दारुन दुख देहीं। बिछुरत एक प्रान हरि लेहीं ॥

इस इतने बड़े भेद को थोड़ा कहनेवाले का हृदय कितना बड़ा होगा !

. कवि लोग अपनी चतुराई दिखाने के लिये श्लेष, कूट, प्रहेलिका आदि लाया करते हैं, पर परम भावुक गोस्वामी जी ने ऐसा कहीं नहीं किया। एक स्थान पर ऐसी युक्ति-पटुता है, पर वह आख्यान-गत पात्र का चातुर्य्य दिखाने के लिये ही है। लक्ष्मण से शूर्पणखा के नाक-कान काटने के लिये राम इस तरह इशारा करते हैं—

वेद नाम कहि, अँगुरिन खंडि अकास।
पठयो सूपनखाहि लषन के पास ॥
( वेद = श्रुति = कान। आकाश = स्वर्ग = नाक )

गोस्वामी जी की रचना में बहुत से स्थल ऐसे भी हैं, जहाँ यह निश्चय करने में गड़बड़ी हो सकती है कि यहाँ अलंकार है या भाव। इसकी संभावना वहीं होगी जहाँ स्मरण, सन्देह और भ्रान्ति का वर्णन होगा। स्मरण का यह उदाहरण लीजिए—

बीच वास करि जमुनहिं आए। निरखि नीर लोचन जल छाए।

इसे न विशुद्ध अलंकार ही कह सकते हैं, न भाव ही। उपमेय और उपमान ( राम का शरीर, जमुना का जल ) के सादृश्य की

ओर ध्यान देते हैं तो स्मरण अलंकार ठहरता है; और जब अश्रु सात्त्विक की ओर देखते हैं तो स्मरण संचारी भाव निश्चित होता है। सच पूछिए तो इसमें दोनों हैं। पर इसमें संदेह नहीं कि भाव का उद्रेक अत्यंत स्वाभाविक है और यहाँ वही प्रधान है, जैसा कि "लोचन जल छाए" से प्रकट होता है। विशुद्ध अलंकार तो वहीं कहा जा सकता है जहाँ सदृश वस्तु लाने में कवि का उद्देश्य केवल रूप, गुण या क्रिया का उत्कर्ष दिखाना रहता है। अलंकार का स्मरण प्रायः वास्तविक नहीं होता; रूप गुण आदि के उत्कर्ष-प्रदर्शन का एक कौशल मात्र होता है। दूसरी बात ध्यान देने की यह है कि स्मरण भाव केवल सदृश वस्तु से ही नहीं होता, संबंधी वस्तु से भी होता है। शुद्ध 'स्मरण' भाव का यह उदाहरण बहुत ही अच्छा है—

जननी निरखति बान धनुहियाँ।
बार बार उर नयननि लावति प्रभुजू की ललित पनहियाँ।

अब भ्रम का एक ऐसा ही उदाहरण लीजिए। सीता जी अपने जलने के लिये अशोक से अंगार माँग रही थीं। इतने में हनुमान ने पेड़ के ऊपर से राम की 'मनोहर मुद्रिका' गिराई और—

"जानि असोक-अँगार सीय हरषि उठि कर गह्यो"।

इसी प्रकार जहाँ उत्तरकांड में अयोध्या की विभूति का वर्णन है, वहाँ कहा गया है कि—

"मनि मुख मेलि डारि कपि देहीं"।

इन दोनों उदाहरणों में 'भ्रम' अलंकार नहीं है। अलंकार में भ्रम के विषय की विशेषता होती है, भ्रान्त की नहीं। भ्रान्त की विशेषता में तो पागलों का भ्रम भी अलंकार हो जायगा। सीता का जो भ्रम है, वह विरह की विह्वलता के कारण और बंदरों का जो भ्रम है, वह पशुत्व के कारण। इस प्रकार का भ्रम अलंकार नहीं, यह बात आचार्य्यों ने स्पष्ट कह दी है—

मर्मप्रहारकृत–चित्तविक्षेप–विरहादिकृतोन्मादादि–
जन्य भ्रान्तेश्च नालंकारत्वम् ।

—उद्योतकर ।

संदेह के संबंध में भी यही बात समझिए जो ऊपर कही गई है। तीनों में सादृश्य आवश्यक है। संदेह तो अलंकार तभी होगा जब उस को लाने का मुख्य उद्देश्य रूप, गुण, क्रिया का उत्कर्ष (अपकर्ष भी) सूचित करना होगा। ऐसा संदेह वास्तविक भी हो सकता है, पर वहाँ अलंकारत्व कुछ दबा सा रहेगा। जैसे, "की मैनाक कि खग-पति होई" में जो सदेह है, वह कवि के प्रबध–कौशल के कारण वास्तविक भी है तथा आकार की दीर्घता और वेग की तीव्रता भी सूचित करता है। पर नीचे लिखा उदाहरण यदि लीजिए तो उसमें कुछ भी अलंकारत्व नहीं है—

की तुम हरिदासन महँ कोई। मोरे हृदय प्रीति अति होई ॥
की तुम राम दीन–अनुरागी। आए मोहिं करन बड़भागी ॥

अलंकार का विषय समाप्त करने के पहले दो चार बातें कह देना आवश्यक है। पहली बात तो यह है कि सब अलंकार आने पर भी गोस्वामी जी की रचना कहीं ऐसी नहीं है कि पहले अलं-कार का पता लगाया जाय तब अर्थ खुले। जो अलंकार का नाम तक नहीं जानते, वे भी अर्थ ग्रहण करके पूरा आनंद उठाते हैं। एक विहारी हैं कि पहले 'नायिका' का पता लगाइए, फिर अलंकार निश्चित कीजिए, और तब दोनों की सहायता से प्रसंग की ऊहा कीजिए, तब जाकर कहीं अर्थ से भेंट हो। गोस्वामी जी की इस अद्भुत विशेषता का कारण है उनकी अपूर्व प्रबंध-पटुता जिसके बल से उन्होंने अपनी प्रबंधधारा के साथ, अधिकतर प्रकरण–प्राप्त वस्तुओं को ही लेकर, अलंकारों को इस सफ़ाई से मिलाया है कि जोड़ मालूम नहीं पड़ता।

ध्यान देने की दूसरी बात यह है कि गोस्वामी जी श्लेष, यमक, मुद्रा आदि खेलवाड़ों के फेर में एक तरह से बिल्कुल नहीं पड़े हैं।

इसका मतलब यह नहीं कि शब्दालंकार का सौन्दर्य्य उनमें नहीं। ओज, माधुर्य्य आदि का विधान करनेवाले वर्णविन्यास का आश्रय उन्होंने लिया है। उनकी रचना शब्दसौन्दर्य्य-पूर्ण है। अनुप्रास के तो वे बादशाह थे। अनुप्रास किस ढंग से लाना चाहिए, उनसे यह सीखकर यदि बहुत से पिछले फुटकरिए कवियों ने अपने कवित्त सवैये लिखे होते, तो उनमें वह भद्दापन और अर्थन्यूनता न आने पाती। तुलसी की रचना में कहीं कहीं एक ही वर्ण की आवृत्ति सारे चरण में यहाँ से वहाँ तक चली गई है, पर प्रसंग-बाह्य या भरती का शब्द एक भी नहीं। दो नमूने बहुत होंगे—

(क) जग जाँचिए कोउ न, जाँचिए जौ, जिय जाँचिए जानकी-जानहि रे।
जेहि जाचत जाचकता जरि जाइ जो जारति जोर जहानहि रे॥

(ख) खल परिहास होहि हित मोरा। काक कहहिं कलकंठ कठोरा॥

और उदाहरण ढूँढ़ लीजिए; कुछ भी कष्ट न होगा: जहाँ ढूँढ़िएगा, वहीं मिलेंगे।

अर्थश्लेष, परिसंख्या जैसे कृत्रिमता लानेवाले अलंकारों का व्यवहार भी इनकी रचनाओं में नहीं मिलता। इस प्रसिद्ध उदाहरण को छोड, हम समझते हैं, परिसंख्या का शायद ही कोई और उदाहरण इनकी रचनाओं भर में मिले—

दंड जतिन कर, भेद जहँ नर्त्तक नृत्य-समाज।
जितहु मनहिं अस सुनिय जग रामचंद्र के राज॥

शब्दश्लेष का उदाहरण भी बहुत ढूँढ़ने पर शायद ही इस तरह का कोई और मिल जाय—

रावण सिर-सरोज-बनचारी। चली रघुवीर-शिलीमुख धारी॥

पर न मिलना ही अच्छा है। यहीं उसकी करतूत देख लीजिए कि वह क्या कर रहा है। रावण के सिर पर जाकर बाण-भ्रमर सिवा इसके कि मकरंद-पान करें और गुंजार कर क्या सकते हैं

जिससे रावण का कुछ बिगड़े ? पर बेचारे गोस्वामी जी करते क्या ? उन्हें तो रामचरित की ओर सब प्रकार के लोगों को आकर्षित करना था, जो जिस रुचि से आकर्षित हो, उसी से सही। इससे उन्होंने अलंकार की भद्दी रुचि रखनेवालों को भी निराश नहीं किया और इस तरह के भी कुछ अलंकार कहे जिस तरह का विनय-पत्रिका में यह 'सांग रूपक' है—

सेइय सहित सनेह देह भरि कामधेनु कलि कासी।
मरजादा चहुँओर चरन बर सेवत सुरपुरबासी॥
तीरथ सब सुभ अंग, रोम सिवलिंग अमित अविनासी।
अंतरअयन अयन भल थन, फल बच्छ बेदबिस्वासी॥
गलकंबल बरुना बिभाति, जनु लूम लसति सरितासी।
लोलदिनेस त्रिलोचन लोचन, करनघंट घंटा सी॥

कहिए, काशी की इन वस्तुओं का सींग, पूँछ, गलकंबल आदि के साथ कहाँ तक सादृश्य है ! अनुगामी धर्म, वस्तु-प्रतिवस्तु धर्म, उपचरित धर्म, बिंबप्रतिबिंब रूप आदि ढूँढ़ने से कहाँ तक मिल सकते हैं ? 'घंटा' और 'करनघंटा' में तो केवल शब्दात्मक सादृश्य ही है। इसी प्रकार विनयपत्रिका में अर्द्धनारीश्वर शिव को वसंत बनाया है और गीतावली में चित्रकूट की वनस्थली को होली का स्वाँग। पर फिर भी यही कहना पडता है कि इसमें गोस्वामी जी का दोष नहीं, यह एक वर्ग विशेष की रुचि का प्रसाद है। इतनी विस्तृत रचना के भीतर दो चार ऐसे स्थलों से उनके रुचिसौन्दर्य्य में अणु-मात्र भी संदेह नहीं उत्पन्न हो सकता।

## उक्ति-वैचित्र्य

उक्ति-वैचित्र्य से यहाँ हमारा अभिप्राय उस वेपर की उड़ान से नहीं है जिसके प्रभाव से कवि लोग जहाँ रवि भी नहीं पहुँचता, वहाँ से अपनी उत्प्रेक्षा, उपमा आदि के लिये सामग्री लिया करते

हैं। मेरा अभिप्राय कथन के उस अनूठे ढंग से है जो उस कथन की ओर श्रोता को आकर्षित करता है तथा उसके विषय को और विषयों से कुछ अलग करके दिखलाता है। ऐसी उक्तियों में कुछ तो शब्द की लक्षणा व्यंजना शक्ति का आश्रय लिया जाता है और कुछ काकु, पर्य्यायोक्ति ऐसे अलंकारों का। ऐसी उक्तियाँ गोस्वामी जी की रचनाओं में भरी पड़ी हैं; अतः केवल दो चार का दिग्दर्शन ही यहाँ हो सकता है।

राम की शोभा वर्णन करते हुए एक स्थान पर कवि कहता है—"मनहुँ उमगि अँग अँग छवि छलकै"। इस 'छलकै' शब्द में कितनी शक्ति है! इसका वाच्यार्थ अत्यन्त तिरस्कृत है। लक्षणा से इसका अर्थ होता है—"प्रभूत परिमाण में प्रकट होना"। पर 'अभिधा' द्वारा इस प्रकार कहने से वैसी तीव्र अनुभूति नहीं उत्पन्न हो सकती।

'विनयपत्रिका' में गोस्वामी जी राम से कहते हैं—

"हौं सनाथ ह्वैहौं सही, तुमहूँ अनाथपति जौ लघुतहि न भितैहौ"

'लघुता से भयभीत होना' कैसी विलक्षण उक्ति है, पर साथ ही कितनी सच्ची है! शानदार अमीर लोग ग़रीबों से क्यों नहीं बातचीत करते? उनकी 'लघुता' ही के भय से न? वे यही न डरते हैं कि इतने छोटे आदमी के साथ बातचीत करते लोग देखेंगे तो क्या कहेंगे। अतः लघुता से भयभीत होने में जो एक प्रकार का विरोध सा लक्षित होता है, वह हृदय पर किस शक्ति के साथ प्रभाव डालता है!

राम के वन चले जाने पर कौशल्या दुःख से विह्वल होकर कहती हैं—

"हौं घर रहि मसान-पावक ज्यों मरिबोइ मृतक दह्यो है"।

कौशल्या को घर श्मशान सा लग रहा है। इस श्मशान की अग्नि में कौशल्या को भस्म हो जाना चाहिए था। पर वे कहती हैं कि इस अग्नि में भस्म होना चाहिए था मुझे, पर जान पड़ता है कि

के सभ्य भाषण का अत्यंत सुंदर नमूना उन्होंने चित्रकूट में एकत्र सभा के बीच दिखाया है। पर राक्षसों के बीच शिष्टता, सभ्यता आदि का उत्कर्ष वे दिखाना नहीं चाहते थे।

## हिंदी-साहित्य में गोस्वामी जी का स्थान

जो कुछ लिखा जा चुका, उससे तुलसीदास जी की विशेषताएँ कुछ न कुछ अवश्य स्पष्ट हुई होंगी। काव्य के प्रत्येक क्षेत्र में हमने उन्हें उस स्थान पर देखा, जिस स्थान पर उस क्षेत्र का बड़े से बड़ा कवि है। मानव अंतःकरण की सूक्ष्म से सूक्ष्म वृत्तियों तक हमने उनकी पहुँच देखी। बाह्य जगत् के नाना रूपों के प्रत्यक्षीकरण में भी हमने उन्हें तत्पर पाया। काव्य के बहिरंग विधान की सुंदर प्रणाली का परिचय भी हमें मिला। अब उनकी सब से बड़ी विशेषता की ओर एक बार फिर ध्यान आकर्षित करके यह वक्तव्य समाप्त किया जाता है।

यह सबसे बड़ी विशेषता है उनकी प्रबंधपटुता जिसके बल से आज 'रामचरितमानस' हिंदी समझनेवाली हिन्दू जनता के जीवन का साथी हो रहा है। तुलसी की वाणी मनुष्य-जीवन की प्रत्येक दशा तक पहुँचनेवाली है, क्योंकि उसने रामचरित का आश्रय लिया है। रामचरित जीवन की सब दशाओं की समष्टि है, इसका प्रमाण "रामाज्ञाप्रश्न" है जिससे लोग हर एक प्रकार की आनेवाली दशा के संबंध में प्रश्न करते और उत्तर निकालते हैं। जीवन की इतनी दशाओं का पूर्ण मार्मिकता के साथ जो चित्रण कर सका, वही सब से बड़ा भावुक और सबसे बड़ा कवि है, उसीका हृदय लोक-हृदय-स्वरूप है। शृंगार, वीर आदि कुछ गिने गिनाए रसों के वर्णन में ही निपुण कवि का अधिकार मनुष्य की दो एक वृत्तियों पर ही समझिए, पर ऐसे महाकवि का अधिकार मनुष्य की संपूर्ण भावात्मक सत्ता पर है।

अत: केशव, बिहारी आदि के साथ ऐसे कवि को मिलान के

लिये रखना उसका अपमान करना है। केशव में हृदय का तो कहीं पता ही नहीं। वह प्रबंध-पटुता भी उनमें नाम को नहीं जिससे कथानक का संबंध-निर्वाह होता है। उनकी रामचंद्रिका फुटकर पद्यों का संग्रह सी जान पड़ती है। वीरसिंहदेवचरित में उन्होंने अपनी हृदय-हीनता की ही नहीं, प्रबंधरचना की भी पूरी असफलता दिखा दी है। विहारी रीति-ग्रन्थों के सहारे जबरदस्ती जगह निकाल निकालकर दोहों के भीतर शृंगार रस के विभाव अनुभाव और संचारी ही भरते रहे। केवल एक ही महात्मा और हैं जिनका नाम गोस्वामी जी के साथ लिया जा सकता है और लिया जाता है। वे हैं प्रेमस्रोत-स्वरूप भक्तवर सूरदास जी। जब तक हिंदी-साहित्य और हिंदीभाषी हैं, तब तक सूर और तुलसी का जोड़ा अमर है। पर जैसा कि दिखाया जा चुका है, भाव और भाषा दोनों के विचार से गोस्वामी जी का अधिकार अधिक विस्तृत है। न जाने किसने 'यमक' के लोभ से यह दोहा कह डाला कि "सूर सूर तुलसी ससी, उडुगन केशवदास"। यदि कोई पूछे कि जनता के हृदय पर सबसे अधिक विस्तृत अधिकार रखनेवाला हिंदी का सबसे बड़ा कवि कौन है तो उसका एक मात्र यही उत्तर ठीक हो सकता है कि भारत-हृदय, भारतीकंठ भक्तचूड़ामणि गोस्वामी तुलसीदास।

आषाढ़ी पूर्णिमा,<br>संवत् १९८०। } रामचंद्र शुक्ल।

# तुलसी-निबंधावली



## (१) तुलसी-पंचक

[लेखक—बाबू जगन्नाथदास रत्नाकर बी. ए.]

छप्पय

हृदय कमठ दृढ़ धारि धर्म्म ध्रुव मंजुल मंदर।
अति अनंत विश्वास वासुकी पास सुविस्तर॥
बहु विधि तर्क वितर्क सुरासुर करि सहकारी।
आगम निगम पुरान सिंधु मथि सुधा निकारी॥
सुभ छंद प्रबंधनि बाँधि बँध अजर अमर तासौं भर्यो।
इमि तुलसीदास ललाम यह रामचरितमानस कर्यो॥१॥

भाषा जगत प्रकास पूरि जड़ता तम नास्यौ।
उक्ति जुक्ति बहु रंग बनज बन बिमल बिकास्यौ॥
रसिक मलिंदनि रंजि रुचिर रस पान छकायौ।
कपटी क्रूर उलूक वृंद करि मूक चकायौ॥
जिहिं निर्गुन सगुन सुरूप भ्रम भाप झाप झाई झई।
श्री तुलसिदास की अति अमल कल कविता सविता भई॥२॥

विमल विसद वर राम-चरित-मानस अन्हवायौ।
अलंकार ध्वनि भेद सुभूषन बसन धरायौ॥
भूरि भाव सुभ सुमन बासना विविध धूप धरि।
सगुन रूप रस रुचिर रचित मोदक अर्पित करि॥
बहु दिव्य उक्ति मनि दीप सों उमगि उतारी आरती।
इमि तुलसिदास भासा भवन चिर थिर थापी भारती॥३॥

हरिहर चरित अनूप पूप मंजुल मन भाये।
अपर प्रसंग बिधान बिबिध पकवान पकाये॥
साधु माधुरी गान पान रोचक सुखदायी।
खल दल तीछन भाय राय चटनी मिरचाई॥
श्री तुलसिदास जस चारु चिर लह्यौ बिसद कविता अजिर।
श्रुतिधारी रसिकनि हित रुचिर थापि भूरि भंडार थिर॥४॥

कविता सृष्टि उदार चारु रचना विरचि वर।
भक्ति भाव प्रतिपाल विस्नु मद मोह आदि हर॥
बोध विबुध बिबुधेस सेस ध्रुव धर्म धराधर।
सब्द सिंधु सुभ वरुन अर्थ धन धन्य धनाकर।
भ्रम विटप प्रभंजन कुमति बन अगिन तेज रवि सुजस ससि।
गुनि तुलसिदास सब देव-मय प्रनवत 'रतनाकर' हुलसि॥५॥

---

# (२) गोस्वामी तुलसीदास का महत्व

[ ले० पं० अयोध्यासिंह उपाध्याय ]

## सवैया

बन राम रसायन की रसिका रसना रसिकों की हुई सफला।
अवगाहन मानस में करके जन मानस का मल सारा टला।
बनी पावन भाव की भूमि भली हुआ भावुक भावुकता का भला।
कविता करके तुलसी न लसे कविता लसी पा तुलसी की कला॥

"हरिऔध"

## कसौटी

समालोचकों में मैथ्यू आर्नोल्ड का स्थान बहुत ऊँचा है। वे कहते हैं—"कविता यथार्थ में मानव जीवन का सूक्ष्म विश्लेषण है। कवि की महत्ता इसी में है कि वह विचारों को बड़ी कुशलता से जीवन के उपयुक्त कर दे। जब मनुष्य सत्य को सब से श्रेष्ठ भाषा में प्रकट करता है, तब वही भाषा कविता हो जाती है।" *

आलफ्रेड लायल कहते हैं—"किसी युग के प्रधान भावों और उच्च आदर्शों को प्रभावोत्पादक रीति से प्रकट कर देना ही कविता है" †

स्वर्गीय बाबू द्विजेन्द्रलाल राय का कथन है—"कविता का राज

---

* "Poetry is at bottom a criticism of life The greatness of a poet lies in his powerful and beautiful application of ideas to life.........Poetry is nothing less than the most perfect speech of man in which he comes nearest to being able to utter the truth."

† "Poetry is the most intense expression of the dominant emotions and the higher ideals of the age"

सौन्दर्य्य है। वह सौन्दर्य्य बहिर्जगत् में भी है और अन्तर्जगत् में भी है। जो कवि केवल बाहर के सौन्दर्य्य का ही वर्णन सुन्दर रूप से करते हैं, वे कवि हैं, इसमें सन्देह नहीं। किन्तु जो कविजन मनुष्य के मन के सौन्दर्य्य का भी सुन्दर रूप से वर्णन करते हैं, वे बड़े कवि या महाकवि हैं।"

"बाह्य सौन्दर्य्य के वर्णन की अपेक्षा भीतरी सौन्दर्य्य के वर्णन में कवि की अधिक कवित्व शक्ति प्रकट होती है। बाहरी सौन्दर्य्य भीतरी सौन्दर्य्य की तुलना में स्थिर, निष्प्राण और अपरिवर्तनीय है।"

"मनुष्य के हृदय में घृणा भक्ति का रूप धारण कर लेती है, अनुकम्पा से प्रेम की उत्पत्ति होती है और प्रतिहिंसा से कृतज्ञता का जन्म हो सकता है। जो कवि इस परिवर्तन को दिखा सकता है, जिसने अन्तर्जगत् के इस विचित्र रहस्य को खोलकर देखा है, उसके आगे मानसिक पहेलियाँ आप ही स्पष्ट हो गई हैं, उसके निकट मनुष्य हृदय की गूढ़तम जटिल समस्याएँ सरल और सहज हो जाती हैं। उसकी इच्छा के अनुसार नई नई मोहिनी मानसी प्रतिमाएँ मूर्ति धारण करके पाठकों की आँखों के आगे खड़ी होती हैं; उसके इशारे से अंधकार दूर हो जाता है। उसकी जादू की लकड़ी के स्पर्श से निर्जीव सजीव हो जाता है। उसका कवित्व राज्य दिगन्त-प्रसारित उच्छ्वासपूर्ण समुद्र के समान रहस्यमय है"।

कालिदास और भवभूति।

कवीन्द्र रवीन्द्र रामायणी कथा की भूमिका में कहते हैं—

"जिसकी रचना के भीतर एक समस्त देश, एक समग्र युग, अपने हृदय को, अपनी अभिज्ञता को व्यक्त कर उसको मानव जाति की चिरन्तन सामग्री बना देता है, उसी कवि को महाकवि कहा जाता है। समग्र देश की और समस्त जाति की सरस्वती उसका आश्रय ग्रहण कर सकती है—वह जो रचना करता है, वह व्यक्ति विशेष की रचना नहीं मानी जा सकती। ऐसा ज्ञात

होता है, मानों वह वृहत् बनस्पति के समान देश के भूतल—जठर से उत्पन्न होकर उस देश को ही आश्रयच्छाया प्रदान करती है। शकुंतला और कुमारसंभव में विशेष भाव से कालिदास के निपुण हस्त का परिचय मिलता है: किन्तु रामायण और महाभारत के विषय में यह ज्ञात होता है कि भगवती भागीरथी अथच हिमाचल की भाँति वे भारत के ही हैं, व्यास और वाल्मीक उपलक्ष्य मात्र हैं।".

कसौटी का परिमाण कुछ बढ़ गया, किन्तु यदि वह उपयोगी है तो अपेक्षित है। किसी का महत्व प्रतिपादन सहज साध्य नहीं, उसके लिये उपपत्ति चाहिए। उस समय यह कार्य्य और दुस्तर हो जाता है, जब वह तुलनामूलक होता है। गोस्वामी जी का व्यक्तिगत महत्व बहुत कुछ है। वह शरद् ऋतु के सुनील नभोमण्डल के समान निर्मल अथच राका रजनी के मयंक समान कमनीय कान्ति निकेतन है। किन्तु मेरा प्रतिपाद्य वह नहीं है। मुझको उनके काव्य का महत्व देखना है, मैं उनकी कविता की गौरव-गरिमा का निरूपण करना चाहता हूँ। कविता कवि के हृदय का प्रतिबिम्ब है; वह उसमें वैसा ही प्रतिबिम्बित रहता है, जैसे दर्पण में छाया। किन्तु वह परोक्ष विषय है, मैं प्रत्यक्ष विषय से काम लेना चाहता हूँ। मैं देखूँगा कि हिन्दी संसार में कविकुलतिलक तुलसीदास की कविता का क्या महत्व है; इसी लिये मुझको कसौटी की आवश्यकता हुई। जो कसौटी सामने रखी गई है, आइए, उसपर हम आप गोस्वामी जी की रचना और हिन्दी के अन्य कतिपय लब्धप्रतिष्ठ महाकवियों की कृतियों को कसें। देखें, उन कृतियों से उनकी रचना में कुछ महत्व है या नहीं। और यदि है तो वह साधारण है या असाधारण, उसमें कुछ विशेषता है या नहीं: और यदि है तो क्या?

कसौटी में मानव जीवन, मानव आदर्श, मानव उच्च भाव और मानव के महान् हृदय की ओर ही लक्ष है। चिन्त्य यह है कि मानवता

क्या है ? आहार, विहार, निद्रा, भय, मैथुन और स्वार्थ-साधन में मानव एवं पशु में कोई भिन्नता नहीं है, इन विषयों में दोनों समान हैं। अतएव मनुष्य यदि आहार विहार के लिये ही उद्योगशील रहा, रात्रि में नींद भर सोया और प्रातःकाल उठकर जीवन यात्रा में संलग्न हुआ, भय से त्राण पाने के लिये प्रतिपक्षियों का सामना करता रहा, अथवा उनसे सुरक्षित रहने के लिये नाना प्रकार के प्रयत्न सोचता रहा, कामिनी कुल के कमनीय वदनारविंद का भ्रमर बना रहा, उनके हाव, भाव, विभ्रम और विलासों पर ही लोट पोट होता रहा, स्वार्थ-रक्षा को ही आत्म सर्वस्व समझता रहा, तो पशुता ही उसका आदर्श रही, मानवता उसमें कहाँ है। वास्तव बात यह है कि मानवता आत्मत्याग में है। जब मनुष्य स्वार्थ की उपेक्षा करके परमार्थ की ओर दत्तचित्त होता है, जब सत्य और न्याय पर अपने जीवन के सुख समूह को उत्सर्ग करता है, जब कर्तव्य-ज्ञान उसकी दृष्टि में त्रिलोक के राज्य को अकिञ्चित्कर बनाता है, तभी वह मानवता के उच्च सोपान पर आरूढ़ होता है। जब हृदय में द्वंद्व उपस्थित होने पर मानव धर्म्म-संगत व्यापार को सुसंगत समझता है, जब उदरम्भरी कामनाओं की नरक-यंत्रणा से त्राण पाकर वह लोक-हित रुचि अमरावती में सानन्द विचरण करता है, जब वह जानता है कि आत्म-नियमन मन्दान्दोलित मलय पवन है, समाज उन्नयन नन्दन कानन है, परहित-कुसुम-संचयन स्वर्गीय सुख है, संसार सुख समृद्धि सम्वर्द्धन कामद कल्पतरु है, तभी उसमें मानवता स्वीकृत हो सकती है। जिस रचना में इस मानवता के आदर्श चरित चित्रित हों, जो कविता उसके अलौकिक आलोक से आलोकित हो, जो काव्य उसकी पवित्रता से पवित्री-भूत हो, जो भारती उसके भव्य भावों से भरित हो, जो विचार-माला उसकी महत्ता से महिमामयी हो, यदि दिया जा सकता है तो उसी को महत्व दिया जा सकता है। जिस रचना अथवा कविता-

कलाप में जितनी अधिक मात्रा में मानवता का प्रदर्शन होगा, वह कविता अथवा रचना उतनी ही अधिक मात्रा में महत्व की अधिकारिणी होगी।

इन बातों पर दृष्टि रखकर अब हम हिन्दी संसार के शिरोमणि कविवृन्द की रचनाओं और कविता-कलाप की आलोचना में प्रवृत्त होते हैं; और देखना चाहते हैं कि किसकी कविता अथवा ग्रंथ में कितना महत्व है।

## महाकाव्यकार

इस अवसर पर हिन्दी संसार के प्रसिद्ध महाकाव्यकार ही तुलना के लिये मनोनीत किए जा सकते हैं, क्योंकि "योग्यं योग्येन युज्यते।" तारे तारापति का सामना नहीं कर सकते, पावन सलिला भगवती भागीरथी की तुलना एक साधारण तरंगिणी से नहीं हो सकती। इस सूत्र से जब हम अग्रसर होते हैं, तब सब से पहले एक वीरधर्म्मा महाकवि पर हमारी दृष्टि पड़ती है। जिस प्रकार उसकी राज्य-परिचालन शक्ति लोकोत्तरा है, उसी प्रकार उसकी लेखनी-परिचालना भी मनोमुग्धकारिणी है। जिस प्रकार वह समरांगण में अवतीर्ण होकर कीर्ति-कला से अलंकृत होता है, उसी प्रकार वह साहित्य-क्षेत्र में भी पदार्पण कर सुयश-कुसुम-संचयन में निपुणता का परिचय देता है। यदि उसके शिर पर राजमंत्री होने का सुन्दर मुकुट सुशोभित है, तो उसके विशाल मस्तक पर महाकवि हाने का भी कलित क्रीट विराजमान है। वह नवरस-सिद्ध महाकवि है, वह हमारा चॉसर है, उसकी कविता सुन्दरी समलंकृता है, वह रस की निर्भरिणी है। वह कविकुल गुरु वाल्मीक के समान हिन्दी का आदि कवि है, उन्हीं के समान प्रकाण्ड और कमनीय काव्य का रचयिता है। उसने बड़े अनूठे वेल बूटे तराशे हैं, बड़े कान्त कुसुम चुने हैं, भाव-प्रवाह उसका विशद है और उसकी

प्रतिभा चमत्कारिणी है। वह साहित्य-कानन-केशरी है, वीर रस का अवतार है, अतएव उसके प्रसिद्ध काव्य पृथ्वी राजरासो में विचित्र तर्जन गर्जन है। किन्तु उल्लिखित कसौटी के आलोक में जब हम इस ग्रंथ का अवलोकन करते हैं, तब अवगत होता है कि मानवता के वे मनोहर चरित, जो किसी जाति की सम्पत्ति होते हैं, इस ग्रथ में विरल हैं। कविवर चन्द वरदायी का काव्य एक प्रकार का इतिहास है, और उसका अधिकांश भाग पृथ्वीराज के आहार-विहार, युद्ध-विग्रह, राग-रंग, क्रीडा-कौतुक, आनन्द-विनोद इत्यादि के वर्णन से परिपूर्ण है। उसमें उदात्त भाव भी हैं, लोकोत्तर चरित भी हैं, सामाजिक और धार्मिक भावों का संकलन भी है, आत्म-त्याग के चित्र भी हैं, किन्तु गौणीभूत, प्राधान्य उनका नहीं है। प्राधान्य पृथ्वीराज के व्यक्तिगत कार्य्य-कलाप को ही है, और इसी लिये पृथ्वीराज रासो उसका सार्थक नाम है। किसी व्यक्ति के चरित्र-चित्रण में वह सामाजिक आदर्श जो किसी समाज को समुन्नत बनाता है, रहन-सहन की वह प्रणाली जो परम्परागत जाति-जीवन का पाथेय होती है, वह महान् कार्य्य-कलाप जिसकी व्यापकता कल-कौमुदी के समान जाति-हृदयतल-गगन-रजिनी होती है, वह मनोहर झनकार जो समाज और देश के प्रत्येक सहृदय की हृत्तन्त्री निनादित करती है, न तो इस ग्रंथ में दृष्टिगत होती है और न श्रवणगोचर। अतएव वह महत्व इस ग्रन्थ को नहीं प्राप्त होता, जो उल्लिखित कसौटी के आदर्श का आधार हो सके।

दूसरी ओर दृष्टि डालने पर काव्य-जगत् का प्रथित प्रभाकर प्रभा वितरण करता हुआ दृष्टिगत होता है। यह प्रभाकर बाल विभाकर है। यदि वह समुदित होकर व्योमतल को अरुण राग द्वारा आभूषित करता है, तो यह भी आविर्भूत होकर साहित्य नभतल को अभूतपूर्व अनुराग राग से अनुरंजित बनाता है। यदि वह जलद-जाल उत्पन्न कर जीवों को जीवन प्रदान करने में समर्थ होता है,

तो यह भी अलौकिक काव्य कला की सृष्टि कर उस सरस रस की वृष्टि करता है, जिसको पुनः पुनः पान करके भी चित्त को तृप्ति नहीं होती। यदि उसके आलोक से विपुल तारकचय आलोकित हैं, तो इसकी ज्योतिर्माला भी विपुल कविकुल मानस को ज्योतिर्मयी बनाती है। हमारा यह कविता-कामिनी-कान्त सूर होकर भी वह ज्योति-विकीर्णकारी उज्ज्वल नेत्र रखता है, जिसकी दर्शन-शक्ति महती और अवलोकन-सामर्थ्य असीम है। वह भाव राज्य का चक्रवर्ती सम्राट् है, प्रतिभा कुलवधूका शृंगार है, नव-रस मधुमास का वसन्त समीर है, उक्ति आलापिनी का मधुर निनाद है, व्यंजना अमरावती का पुरन्दर है, अलंकार विकच कमल का लावण्य है और सरसता-सौभाग्यवती-सीमन्त का सिन्दूर है। उसका सूर-सागर भाव का सुमेरु, मधुरता का मन्दिर, कान्त कवितावली का निकेतन, वाणी-विलास का विलास भवन और वर्णना का विचित्र क्रीड़ास्थल है। किन्तु उसमें मानवता की विविध आदर्शमयी लोकपावन मूर्ति का दर्शन दुर्लभ है।

सूर-सागर के बालचरित-वर्णन की चारुता अवर्णनीय है, वात्सल्य रस उसमें छलकता मिलता है, कहीं कहीं शान्त रस की उच्छ्वासमयी पावन धारा प्रखर गति से प्रवाहित है, वीर रस का भी अभाव नहीं है, अन्य रस भी यथा स्थान बड़ी निपुणता के साथ अंकित हैं; किन्तु शृंगार रस ही उसका प्रधान वर्णनीय विषय है, समस्त ग्रंथ शृंगार रस से प्लावित है। इस प्लावन का प्रेम-प्रवाह बड़ा ही मनोहर है, किन्तु उसमें शृंगार रस के अभव्य और अमनोरम आवर्त्त भी विद्यमान हैं। प्रेम का वह उच्च आदर्श जिसका स्पर्श मर्मस्थल को नन्दन कानन में परिणत करता है, मानवता की वह महिमामयी मूर्ति जिसके पुनीत पदतल पर जातीय गौरव का कमनीय कुसुम कदम्ब सादर समर्पित होता है, पारिवारिक परस्पर सम्बन्ध के वे आदरणीय व्यापार जो सांसारिक जनों के संसार को स्वर्गीय सुख का

आधार बनाते हैं, कौटुम्बिक प्रथा के वे सुन्दर निदर्शन जो कुटुम्ब में सुख शान्ति सम्वर्धन के सूत्र होते हैं, व्यावहारिक वे कार्य्य कलाप जिनमें आत्मोत्सर्ग की अद्भुत आभामयी मूर्ति विराजमान होती है, धार्मिक भाव के वे महान् रहस्य समूह जो स्वार्थ-संघर्षण जनित उत्तापतप्त प्राणि पुंज को पारिजात तरुछाया के समान सुखद अथच शान्तिप्रद होते हैं, पूर्ण कला से विकसित सूर-सागर में नहीं पाए जाते, उनके किसी किसी अंश का आभास उसमें भले ही हो।

सामने देखिए, एक शान्तिमयी मूर्त्ति खड़ी है। पावनता उस पर पुष्प वर्षण कर रही है, मर्य्यादा उत्सर्ग हो रही है, सहृदयता स्तवपाठ में संलग्न है और भावुकता उसकी प्रशंसा में सहस्र-मुख है। उसके विशाल भाल पर विवेक का भव्य तिलक विराजमान है, प्रसन्न वदन मण्डल पर वंदनीय भावों का विकाश है, विस्फारित उज्वल नेत्र-द्वय से जगत्-विमुग्धकरी पवित्र ज्योति विकीर्णित है, और 'सत्यं शिवं सुन्दरं' के आनन्द कोलाहल से उसका पुनीत हृदय-देश स्फीत है। यह शान्तिमयी मूर्ति साहित्य मानसरोवर का मराल है, जो नीर-क्षीर का सच्चा विवेक रखता है, जब चुगता है तब मोती ही चुगता है, और अपनी गौरवमयी गति से अपरिमित मानव के मानसों को गौरवित बनाता है। उसकी पूत लेखनी के स्पर्श से सरसता पवित्रीभूत हुई, मधुरता स्वर्गीय मन्दाकिनी बनी, व्यंजना में मानवता व्यंजित हुई, ध्वनि में धर्म्म-धुरंधरता ध्वनित हो पड़ी, और कविता में लोकहितकारिता सुर-सरिता की पवित्र धारा प्रवाहित होने लगी। उसकी प्रतिभा भगवती भारती की कमनीय कीर्ति है, सुरुचि मालिका की कलित कुसुमावली है, मानसिक महत्ता मनोरम कमलकलिका की विकास-क्रिया है और भाव-भव्यता कान्त कादम्बिनी की निर्मल सलिल धारा है। वह उस रामचरित-मानस का रचयिता है, जो सत्साहित्य का सर्वस्व, लोकोत्तर चरित का भाण्डार, महान् आदर्श का आदर्श, मानवीय महत्व का

निदर्शन, और पुनीत कार्य कलाप-पयोधि का धीर प्रवाह है। वह मर्य्यादा पुरुषोत्तम भगवान् रामचन्द्र की मर्य्यादाशीलता से मर्य्यादित है, पतिप्राणा विदेहनन्दिनी के प्रसिद्ध पातिव्रत प्रसंग से प्रतिष्ठा-प्राप्त है, भारत भुविभूषण महाप्राण भरत की महाप्राणता से महाप्राणित है, और तेजस्विता-मूर्ति सुमित्रा सुवन की चकितकरी तेजस्विता से तेजःपुंजकलेवर है। उसमें सत्यव्रत महाराज दशरथ जैसे आदर्श पिता का, नितान्त तरल-हृदया औदार्य्यमयी कौशल्या जैसी आदर्श माता का, आत्मोत्सर्ग-व्रतरता सुमित्रा देवी जैसी आदर्श सपत्नी का, लोकोत्तर प्रेम-परायणा पूजनीया जनकजा जैसी आदर्श पत्नी का, आत्मत्याग मंत्र के प्रसिद्ध देवता भरत और सुमित्रा-कुमार जैसे आदर्श भ्राता का, और सेवा समान कठोर कर्म्म के कर्म्मठ व्यक्ति पवनकुमार जैसे आदर्श सेवक का उदात्त चरित बड़ी ही ज्वलन्त भाषा में बहुत ही निपुणता के साथ वर्णित है। वृद्ध-विवाह का क्या बुरा परिणाम होता है, स्त्री-वश्यता कितनी अनर्थमूलक है, कुटिला दासी सोने के संसार को कैसे धूल में परिणत करती है, भ्रातृ-विरोध एक विशाल राज्य को भी कैसे भस्मीभूत करता है, सर्वलोक-विजेता होने पर भी एक अत्याचारी नृपति का किस प्रकार अचाञ्चक अधःपात होता है, ये बातें इस ग्रंथ में ऐसी शिक्षाप्रद रीति से अंकित हैं, कि उनका पठन और मनन एवं उनसे समुचित उपदेश ग्रहण करके एक अनुन्नत समाज भी उन्नत हो सकता है, और एक पतनप्राय देश भी विनाश गर्त्त में निपतित होने से बच सकता है। परम्परागत आर्य्य सभ्यता का जो उद्देश है, आर्य्य जाति की हृदय वीणा का जो अत्यन्त प्रिय मधुर निनाद है, उसका चिर अर्जित ज्ञान-आलोक जो संसार को आलोकित करने का मूलमंत्र है, उसका वह उच्च विचार जो प्राणिमात्र पर सुधा वर्षण करता है, उसका वह आत्म-उत्सर्गमूलक प्रेम जो जीवमात्र का जीवन सर्वस्व है, उसका वह उदार भाव जो भावु

कता देवी का हृदय-विलम्बी रत्नहार है, उसका वह अद्भुत ईश्वरीय संगीत जो आज भी जगत् को विमुग्ध बना रहा है, यदि आप ढूँढ़ेंगे तो सांगोपांग इसी ग्रंथ-रत्न में पावेंगे। ऐसी अवस्था में आप देखेंगे कि जो कसौटी मैंने आपके सामने उपस्थित की थी, उस पर कसने पर यही ग्रंथ आदरणीय ठहरा। अतएव जिन ग्रंथों को मैंने पहले तुलना के लिये सामने रखा था, उनसे और उनके रचयिताओं से इस ग्रथ और इस ग्रंथ के रचयिता का महत्त्व कितना अधिक है, मैं समझता हूँ यह प्रतिपादन करने की आवश्यकता नहीं रही, तथापि मैं कुछ उदाहरण और प्रमाण भी उपस्थित करूँगा।

## उदाहरण और प्रमाण

गोस्वामी जी ने मर्य्यादा और सामंजस्य स्थापन का रामचरित मानस में बड़ा ध्यान रखा है। हिन्दी संसार का कोई महाकवि इस विषय में उनका सामना नहीं कर सकता। वे धर्म्म नीति, समाजनीति और राजनीति के निरूपण में अपने उदाहरण आप हैं। आज तक उनका समकक्ष उत्पन्न नहीं हुआ, आगे क्या होगा, इस विषय में कुछ कथन करना उचित न होगा, इसको समय स्वय बतलावेगा। खेद है कि लेख लम्बा हो जाने के कारण मैं सब विषयों का उदाहरण नहीं दे सकता, तथापि दो चार विषयों का उदाहरण देने की चेष्टा करता हूँ।

कविपुंगव कालिदास रघुवंश के आदि में लिखते हैं—"वागर्थमिवसम्पृक्तौ वागर्थप्रतिपत्तये। जगत पितरौ वन्दे पार्वतीपरमेश्वरौ" किन्तु इन्हीं "जगत. पितरौ" में से जगज्जननी पर्वतनन्दिनी की कुमारसंभव के सप्तम सर्ग में वह पूजा की गई है, और उन पर मर्य्यादा की वह पुष्पाञ्जलि चढ़ाई गई है, कि लिखते लज्जा को भी लज्जा लगती है। उस काल से अब तक शृंगार रस से कविगण इसी प्रकार मर्य्यादा को तिलाञ्जलि देते आए हैं, और अपनी पूज्य और माननीया देवियों के नखशिख-वर्णन के समय उनके अवर्णनीय

अंगों के वर्णन में भी संकुचित नहीं हुए हैं। जहाँ उनको दम्पति-विलास वर्णन का अवसर हाथ आया, वहाँ उन्होंने उस विलास को इस प्रकार अंकित किया है, कि एक साधारण मानवी का भी ऐसा विलास-वर्णन मर्य्यादाशील पुरुषों की दृष्टि में समुचित और सुसंगत न ठहरेगा। जब अपनी माता के अंगों की भी वर्णना हम इस प्रकार नहीं कर सकते, जब ऐसा करते हमारी आत्मा संकुचित होती है, हमारे ऊपर सैंकड़ों घड़े जल पड़ते हैं, भद्र समाज में मुख दिखाना दुस्तर हो जाता है, तब जगज्जननी के अंगों की वर्णना इस प्रकार क्यों की जाती है, और क्यों ऐसा करते हमको आत्मग्लानि नहीं होती, यह बात समझ में नहीं आती। जो जगज्जननी ही नहीं हमारी इष्टदेवी है, हमारे मुक्ति-पथ की आधारभूता है, क्या उसके अवर्णनीय अंगों का वर्णन कर, उसके गोपनीय विहारों का स्वच्छन्द निरूपण कर हमारा घोर मानसिक अधःपात नहीं होता। अवश्य होता है। बंगाल के प्रसिद्ध विद्वान् बाबू द्विजेन्द्रलाल राय लिखते हैं—

"माता के रूप का वर्णन ही क्या हो सकता है। सर्वांग में, भीतर बाहर, बात चीत और हाव भाव में माता सर्वत्र माता ही है, और कुछ नहीं।"

कालिदास और भवभूति।

किन्तु समय का प्रवाह बड़ा प्रबल होता है। सामयिक प्रवाह में सभी पड़ जाते हैं, उससे सुरक्षित रहना किसी लोकोत्तर पुरुष का ही कार्य्य है। भक्तप्रवर भक्ति और श्रद्धाभाजन हमारे कविकुल-गुरु सूरदास जी शृंगार रस के आचार्य्य और आदर्श हैं। इस क्षेत्र में जो कार्य्य उनका है, वह अभूतपूर्व है। आज तक उसीका अनुकरण होता आ रहा है। उन्होंने इस विषय में लेखनी तोड़ दी है, कमाल कर दिया है। और यही कारण है कि पश्चाद्वर्ती कविगण आज भी उनके प्रभाव से प्रभावित हैं। यदि वे चाहते तो प्रवाह की गति बदल देते किन्तु ऐसा नहीं हुआ। वे स्वयं प्रवाह में पड़े और

प्रवाहित हुए। यदि इस प्रवाह में नहीं पड़े तो महात्मा तुलसीदास ही नहीं पड़े; क्योंकि उनका आदर्श था—'सरस कवित कीरति विमल' और यही कारण है कि मर्य्यादा को मर्य्यादा उन्होंने सदा रखी, और यह उनके महत्व का एक ज्वलन्त उदाहरण है। परमाराध्या श्रीमती राधिका देवी और लोकललाम भगवान् व्रजवल्लभ का परस्पर प्रथम सन्दर्शन जब हुआ, उस काल का वर्णन सूरदास जी इस प्रकार करते हैं—

चितै रही राधा हरि को मुख।
भृकुटी विकट विशाल नयनयुग देखत मनहिं भयो रतिपति दुख॥
उतहिं श्याम इक टक प्यारी छवि अंग अंग अवलोकत।
रीझि रहे उत हरि इत राधा अरस परस दोउ नोकत॥
सखिन कह्यो वृखभानु सुता सों देखे कुँवर कन्हाई।
सूरश्याम एई हैं व्रज में जिनकी होति बड़ाई॥१॥

सूरसागर पृष्ठ २७०

अब गोस्वामी जी के भगवान् रामचन्द्र और सती शिरोमणि जनकनन्दिनी के प्रथम सन्दर्शन का वर्णन देखिए।

चौपाई

कंकन-किंकिनि-नूपुर-धुनि सुनि। कहत लषन सन राम हृदय गुनि॥
मानहुँ मदन दुंदुभी दीन्ही। मनसा बिस्व-विजय कहँ कीन्ही॥
अस कहि फिरि चितए तेहि ओरा। सियमुख-ससि भए नयन चकोरा॥
भए विलोचन चारु अचंचल। मनहुँ सकुचि निमि तजे दृगंचल॥
देखि सीय-सोभा सुख पावा। हृदय सराहत वचनु न आवा॥
जनु विरंचि सब निज निपुनाई। बिरचि बिस्व कहँ प्रगटि दिखाई॥
सुन्दरता कहँ सुन्दर करई। छबिगृह दीपसिखा जनु बरई॥
सब उपमा कवि रहे जुठारी। केहि पटतरौं विदेहकुमारी॥

सिय-सोभा हिय बरनि प्रभु आपनि दसा विचारि।
बोले सुचि मन अनुज सन बचन समय-अनुहारि॥

तात जनक-तनया यह सोई। धनुषजग्य जेहि कारन होई॥
पूजन गौरि सखी लै आई। करत प्रकास फिरइ फुलवाई॥
जासु बिलोकि अलौकिक सोभा। सहज पुनीत मोर मन छोभा॥
सो सबु कारन जान बिधाता। फरकहिं सुभग अंग सुनु भ्राता॥
रघुबंसिन्ह कर सहज सुभाऊ। मनु कुपंथ पगु धरैं न काऊ॥
मोहि अतिसय प्रतीत मन केरी। जेहि सपनेहु परनारि न हेरी॥

भगवान रामचन्द्र की मानव स्वभावसुलभ स्वाभाविकता, मर्यादा-शीलता, धर्म्मपरायणता आपने देखी! इन चौपाइयों में 'सिय सोभा हिय बरनि प्रभु' 'बोले सुचिमन अनुज सन' 'सहज पुनीत मोर मन छोभा' इत्यादि वाक्य और अंतिम तीन चौपाइयाँ कितनी भाव-व्यंजक हैं, और उनकी ध्वनि कितनी पावनतामयी है, इसको आप लोग स्वयं अनुभव करें; मैं उनकी व्याख्या करके इस लेखको बढ़ाना नहीं चाहता।

अब श्रीमती जनकनन्दिनी की स्त्रीस्वभाव-सुलभ प्रीति-प्रवणता, लज्जाशीलता और मर्य्यादा-महत्ता देखिए—

"चितवति चकित चहूँ दिसि सीता। कहँ गए नृप किसोर मनु चिंता।
जहँ बिलोक मृग-सावक-नयनी। जनु तहँ बरिस कमल-सित-श्रेनी।
लता-ओट तब सखिन लखाए। स्यामल गौर किसोर सुहाए।
देखि रूप लोचन ललचाने। हरषे जनु निज निधि पहिचाने।
थके नयन रघुपति-छबि देखे। पलकन्हिहूँ परिहरीं निमेखें।
अधिक सनेह देह भै भोरी। सरदससिहिं जनु चितव चकोरी।
लोचन मग रामहिं उर आनी। दीन्हे पलक कपाट सयानी।

* * * * *

धरि धीरज एक आलि सयानी। सीतासन बोली गहि पानी।
बहुरि गौरि कर ध्यान करेहू। भूप-किसोर देखि किन लेहू।
सकुचि सीय तब नयन उघारे। सनमुख दोउ रघुसिंह निहारे।
नखसिख देखि राम कै सोभा। सुमिरि पिता-पन मन अति छोभा।

*   *   *   *   *

धरि बडि धीर राम उर आने। फिरि आपुनपौ पितु-बस जाने।"

इसके उपरान्त वे जगज्जननी गिरिराज-नन्दिनी की सेवा में उपस्थित होती हैं, और उनकी स्तुति करके कहती है—

पतिदेवता सुतीय महँु मातु प्रथम तव रेख।

फिर निवेदन करती हैं—

मोर मनोरथ जानहु नीके। बसहु सदा उरपुर सबही के।
कीन्हेउँ प्रगट न कारन तेही। अस कहि चरन गहे वैदेही।

इस स्थल पर गोस्वामीजी ने श्रीमती जनकनन्दिनी की जो महिमामयी मूर्ति अंकित की है, वह बडी ही गंभीरतामयी है। उनको अपने हृदय का भाव प्रकट करने में मूर्ति के सामने भी संकोच है। वह कहती हैं तो वही कहती है—'मोर मनोरथ जानहु नीके' क्योंकि 'बसहु सदा उरपुर सबही के'। कैसी अद्भुत् लज्जाशीलता है! अपने हृदय के एक परम उदात्त भाव का संकेत उन्होंने इस पद्य में किया है—"पतिदेवता सुतीय महँ मातु प्रथम तव रेख"। जो पतिव्रता है, वही पतिव्रता के मर्म्म को समझ सकती हैं, अतएव भगवती पार्वती को इस पद्य द्वारा वे यह व्यंजित करती हैं, कि जब मैं भगवान् रामचन्द्र को लोचन मार्ग से हृदय में ला चुकी, 'लोचन मग रामहिं उर आनी' तो यह पातिव्रत धर्म्म के विरुद्ध होगा कि मै फिर किसी अन्य पुरुष को हृदय में स्थान दूँ। देखा आपने कवि-कर्म्म का महत्व! अधिक मैं क्या लिखूँ, दोनो महाकवियों की रचनाओं को स्वय मिलाकर देखिए और निश्चित कीजिए कि किसकी रचना कितनी महत्तामयी है।

एक उदाहरण और दूँगा। श्री सूरदासजी परम पूजनीया अपनी इष्टदेवी की शोभा यों वर्णन करते हैं—

आज अति, राधा नारि बनी।
प्रति प्रति अंग अनंग बिराजत रसवत करि त्रयलोक धनी।

शोभित केस विचित्र भाँति दुति शिखि शिखंड हरनी।
विरची माँग सभाग रागनिधि काम धाम सरनी।
अलक तिलक राजत अकलंकित मृगमद अंकवनी।
खुभी जराव फूल दुति यों मनुँ दुर्धरगति रजनी।
भौंह कमान समान वान मनों हैं युगनैन अनी।
नासातिलक प्रसून विम्बाधर अमल कमल वदनी।
चिबुक मध्य मेचक रुचि राजति विंद कुंद रदनी।
कंबुकंठ विधि लोक विलोकत सुंदरि एक गनी।
बाँह मृणाल लाल कर पल्लव मद गजगति-गवनी।
पति-मन मणि कंचन संपुट कुच रोमराजि तटनी।
नाभि भँवर त्रिवली तरंग गति पुलिन तुलिन ठटनी।
कृशकटि पृथु नितंब किंकिनियुत कदलि खंभ जघनी।
रचि आभरण शृंगार अंग सजि रतिपति ज्यों सजनी।
जीते सूरश्याम गुन कारण मुख न मुख्यो लजनी॥ १॥

[सूरसागर।]

अब गोस्वामीजी का वर्णन सुनिए। देखिए, वे श्रीमती जनकराज-दुहिता की शोभा किस प्रकार वर्णन करते हैं—

सिय-सोभा नहिं जाय वखानी। जगदंबिका रूप-गुन-खानी।
उपमा सकल मोहि लघु लागी। प्राकृत-नारि-अंग-अनुरागी।
जौ पटतरिअ तीय महुँ सीया। जग अस जुवति कहाँ कमनीया।
गिरामुखर तनु अरध भवानी। रति अति दुखित अतनु पति जानी।
विस्व वारुनी बंधु प्रिय जेही। कहिअ रमासम किमि वैदेही।
जौ छवि-सुधा-पयोनिधि होई। परम रूपमय कच्छप सोई।
सोभा रजु मन्दरु सिंगारू। मथइ पानि पंकज निज मारू।

एहि विधि उपजै लच्छि जब सुंदरता सुखमूल।
तदपि सकोच समेत कवि कहँहि सीय सम तूल॥

गोस्वामीजी ने सौंदर्य्य-वर्णन की पराकाष्ठा कर दी है। इससे

अधिक रूप-वर्णना क्या होगी। किन्तु यह वर्णना कितनी मर्य्यादित, कितनी महत्वमय और कितनी भावपूर्ण है, इसको सहृदयगण स्वयं अनुभव करें। साथ ही यह भी सोचें कि इस वर्णना के सामने श्री सूरदासजी के छवि-वर्णन का क्या महत्व है। जो अंतर स्वर्गीय मंदाकिनी और कलिंदनन्दिनी की धाराओं में है, क्या वही अंतर इन दोनों वर्णनाओं में नहीं है? पहली उज्वला, निर्मला, पावनतामयी अथच स्वर्ग-विहारिणी है, दूसरी मनोरमा, सुंदर सलिला, ललित तरंगवती होकर भी कालिमा-रहिता नहीं है।

समग्र रामचरित मानस में मर्य्यादा के ऐसे ऐसे मनोरम और पूत आदर्श हैं, ऐसे उच्च विचारमय गार्हस्थ्य जीवन के निदर्शन हैं, जिनका आभास भी हिन्दी भाषा के अन्य ग्रथों में नहीं मिलता। खेद है कि स्थान-संकोचवश मैं उन सब का दिग्दर्शन मात्र भी नहीं करा सकता।

गोस्वामीजी का सामंजस्य-स्थापन भी अभूतपूर्व है। उनका पदानुसरण आज तक हिंदी संसार का कोई कवि उस सौंदर्य्य और निपुणता के साथ नहीं कर सका। हिंदू समाज का अधिकांश पंचदेवोपासक है। विष्णु-शिव-विरोध उसके हृदय की प्यारी सामग्री नहीं। आज भी हिंदू समाज में सर्व कार्य्य के प्रथम गणेशजी की अर्चना होती है, आज भी भगवती वीणापाणि हिंदुओं के हृदय-मन्दिर की अधिष्ठात्री देवी हैं, आज भी दुर्गतिनाशिनी भगवती दुर्गा की आराधना गृह गृह में होती है। गोस्वामीजीने अपने ग्रंथों में सबका समादर किया है, सबकी उचित स्तुति की है, और इनके भक्ति भाव को इस प्रकार अंकित किया है, कि वह चिरप्रचलित हिंदू उपासना-पद्धति का आदर्श बन गया है। तथापि एकेश्वर-वाद का जीता जागता चित्र उसमें वर्त्तमान है, और वह इतना रहस्यपूर्ण है कि उसीके अन्तर्गत समस्त देवताओं की उपासना का अन्तरभाव हो गया है। क्योंकि वह जानते थे कि 'सर्वं खल्विदं ब्रह्म

नेहजानास्ति किञ्चन' यह भाव उनके हृदय में इतना जाग्रत था कि उनकी लेखनी यह उदात्त भाव प्रगट करने में समर्थ हुई—

सिया राममय सब जग जानी। करहुँ प्रनाम जोरि जुगपानी।

वास्तव बात तो यह है कि उनका यह व्यापक विचार ही उनकी सर्वप्रियता की कुंजी है। हमारे प्रियबंधु गोस्वामीजी के प्रसिद्ध जीवनीकार श्रीयुत बाबू शिवनंदन सहाय ने इस विषय में जो कुछ लिखा है, उसको भी मैं यहाँ अविकल उद्धृत कर देता हूँ—

"गोस्वामी जी धन्य हैं। उन्होंने ऐसे समय में केवल अपनी बुद्धि और लेखनी के बल से अत्याचारियों का दर्प चूर्ण और मान मर्दन कर स्वदेशियों को सच्चे धर्म्म-मार्ग में अटल रखने का दृढ़ तथा प्रबल उद्योग किया। जिस समय अत्याचारियों का खड्ग चतुर्दिक् चमाचम चमकता हुआ सर्वदा हिन्दुओं का विशेषतः तीर्थस्थ हिन्दुओं का कलेजा कँपाया करता था, जब मत-मतान्तर के झगड़ों से लोगों की बुद्धि भ्रमित हो रही थी, जब वैष्णवगण शैवों से विरोध करने में ही ईश्वर की प्रसन्नता समझते थे, जब शैव वैष्णवों से द्वेष रखने में ही अपनी कृतज्ञता मानते थे, जब रामोपासक तथा कृष्णोपासक में भी वैमनस्य आ घुसा था, और लोग एक दूसरे को घृणा की दृष्टि से देखने लगे थे। उस उद्योग से लोग आजतक लाभ उठा रहे हैं, तथा आगे भी उठाते ही जावेंगे। क्योंकि गोसाईं जी के जीवित काल की अपेक्षा आज उनकी रचनाएँ हिन्दू धर्म्म एवं जगत् पर निश्चय अधिकतर प्रभाव दिखा रही हैं। विशेष प्रशंसा की बात यह है कि सब संप्रदाय के अनुगामी, क्या वैष्णव, क्या शैव, क्या शाक्त, क्या नानकशाही, क्या वेदान्ती, सभी लोग निर्द्वेष भाव से इस का आदर करते हैं, और इससे शिक्षा ग्रहण कर आनन्द पाते हैं। जो रामोपासक हैं उनका तो कहना ही क्या ?"

श्रीमान् सत्यदेव जी ने लिखा है "जैसे अंकिल टाम्स केबिन" का उपन्यास उत्तरीय तथा दक्षिणीय अमेरिका से हबशी गुलामों का

वाणिज्य रोकने का कारण हुआ, जैसे हालही में अप्टन सिङ्क्लेयर ने अपने उपन्यास के बल से शिकागो के कसाई-घर का सुधार कराया, रूसो एमिली ने स्व लिखित उपन्यास द्वारा शिक्षा के प्राचीन ढग का प्रचार किया, जैसे इटली की स्वतंत्रता-प्राप्ति का कारण गिबन कृत "रोमन राज्य का उत्थान और पतन" नामक ग्रंथ हुआ, जैसे अगणित उपन्यासों द्वारा ईसाई धर्म्म की श्रेष्ठता प्रतिपादित हुई, वैसे ही गोसाइँ जी की रचनाओं ने शैव तथा वैष्णवों के परस्पर द्रोह एवम् रामोपासक तथा कृष्णोपासक के परस्पर वैमनस्य और रागद्वेष को दूरकर हिन्दू धर्म्म की श्रेष्ठता पूर्ण रूपेण प्रतिपादित कर देश को महान् लाभ पहुँचाया।"

हिन्दी के कतिपय और प्रसिद्ध महाकाव्यकार हैं। उनमें विवुध-वृन्द-विभूषण मैथिल-कोकिल विद्यापति, मूर्तिमान सहृदयता मलिक मुहम्मद जायसी, हिंदी साहित्य के आद्य आचार्य्य मम्मट के समान मान्य महाकवि केशवदास, और हिन्दी संसार के कालिदास कवि-वृन्द वन्द्यदेव का नाम आदर सहित लिया जा सकता है। किन्तु यदि इन लोगों की रचना साधारण आभामयी रजनी है, तो गो-स्वामी जी की रचना उज्वल आलोक अलंकृता राका निशा है। इसके अतिरिक्त वे विशेषताएँ इन लोगों के काव्यों में भी मौजूद नहीं हैं, जिनके कारण रामचरित मानस का महत्व है। महात्मा कबीर-दास धर्मोपदेशक हैं, सामाजिक उदात्त आदर्श और गार्हस्थ्य जीवन के लोकोत्तर चरित उनकी रचनाओं के विषय नहीं; अतएव इन लोगों को सामने न लाकर अब मैं यह देखूँगा कि गोस्वामी जी के विषय में देश और विदेश के कुछ प्रसिद्ध विद्वानों की सम्मति क्या है। रामायण के प्रसिद्ध अनुवादक ग्रीफ्स साहब अपने ग्रंथ की भूमिका में लिखते हैं—

"रामायण केवल हिन्दुओं का राष्ट्रीय महाकाव्य ही नहीं है, किन्तु उसमें यह विशेष गुण भी है कि वह अपने देशवासियों के

विश्वास तथा चरित्र का चित्र अत्यन्त सत्यतापूर्वक चित्ताकर्षक रूप में खींचती है। इसका फल यह होता है कि उसके अनुशीलन से योरपवासियों के बहुत से मिथ्या विश्वास और दुर्भाव जो इस संबंध में हैं, दूर हो जाते हैं; और दोनों जातियों में परस्पर सहानुभूति की वृद्धि होती है"।*

माननीय विद्वान् डाक्टर सर जी० ए० ग्रियर्सन अपने भारतवर्षीय साहित्य के इतिहास में लिखते हैं—

"भारतवर्ष के इतिहास में तुलसीदास की महत्ता के विषय में इदमित्थं नहीं कहा जा सकता। साहित्य की दृष्टि से रामायण के गुणों को एक ओर रखकर यह बात अवश्य उल्लेखनीय है कि यह ग्रंथ यहाँ की सर्व जातियों द्वारा अंगीकृत है। पंजाब से भागलपूर तक और हिमालय से नर्मदा पर्य्यंत उसका प्रभाव है। वह राजमहल से लेकर झोंपड़ी तक प्रत्येक मनुष्य के हाथों में देखी जाती है, और हिन्दू जाति के प्रत्येक वर्ण द्वारा, चाहे वह उच्च हो या नीच, धनी हो या निर्धन, युवा हो अथवा वृद्ध, एक रूप से पढ़ी-सुनी जाती अथच आदृत होती है। वह हिन्दू जनता के जीवन, भाषा अथच चरित में प्रायः तीन सौ वर्ष से ओतप्रोत है और केवल अपने कविता-गत सौंदर्य्य के लिये ही आदर तथा प्रेम नहीं लाभ करती है, वरन् यह उनसे पवित्र धर्म्म पुस्तक की भाँति सम्मानित होती है। जिस धर्म्म का उसने प्रचार किया है, वह सादा और उच्च है, एवं ईश्वर के नाम के पूर्ण विश्वास पर निर्भर है"।

---

* The Ramayan is not only their (Hindus) national epic, but has also this further merit, that it depicts the faith and character of their countrymen in the most truthful and at the same time the most engaging light, so that a knowledge of it can not but correct many false European prejudices on the subject and conduce to a greater sympathy between the two races."

"मनुष्य का अपने पड़ोसी के प्रति क्या कर्तव्य है, तुलसीदास इसके बड़े प्रचारक थे। वाल्मीक जी ने भरत जी की धर्म्म-परायणता, लक्ष्मणजी के भ्रातृ-प्रेम और सीताजी के स्त्री-धर्म्म की प्रशंसा की थी, किन्तु तुलसीदास ने उन्हें आदर्श बना कर दिखला दिया।"*

एक दूसरे स्थान पर वही महोदय लिखते हैं—

"भारतवर्षीय धर्मोन्नति के इतिहास में जो आसन तुलसीदास जी को प्रदान किया जाता है, उससे कहीं उच्चतर आसन के अधिकारी वे देखे जाते हैं; क्योंकि हम लोग धर्म्म-प्रचारक की श्रेष्ठता की अटकल उसके कार्य्य-फल से लगाते हैं। यह कहने में कि ठीक नौ करोड़ मनुष्य इनके लेखों पर ही अपने धर्म्म तथा सदाचार के तत्वों को स्थापित किए हुए हैं, हम सामान्य गणना से बहुत ही कम अनुमान करते हैं। वर्त्तमान काल में इनकी रचनाएँ लोगों पर जो प्रभाव दिखाती हैं, यदि हम लोग उसीसे जाँच करें तो एशिया के तीन या चार बड़े बड़े लेखकों में से एक यही महाशय हैं।"

* "The importance of Tulsi Das in the history of India cannot be overrated. Putting the literary merits of his Ramayan out of question, the facts of its universal acceptance by all classes from Bhagalpur to the Panjab, and from the Himalaya to the Narbada is surely worthy of note The book is in everyone's hands from the court to the cottage, and is read or heard, and appreciated alike by every class of the Hindu community whether high or low, rich or poor, young or old It has been interwoven into the life, character and speech of the Hindu population for more than three hundred years, and is not only loved and admired by them for its poetic beauty, but is revered by them as their Scriptures The religion he preached was simple and sublime one—a perfect faith in the name of God

"Tulsi Das was the great preacher of one's duty towards one's neighbour. Valmiki praised Bharat's sense of duty, Lachman's brotherly affection, and Sita's wifely devotion, but ulsi taught them as an example"

"इस ( रामायण ) की सुख्याति पर्य्याप्त होने में तनिक भी संदेह नहीं है। अपने देश में इसने सब ग्रंथों पर प्राधान्य लाभ किया है और सर्व साधारण पर इसका ऐसा प्रभाव पड़ रहा है कि उसे बढ़ा चढ़ाकर कहना कठिन कार्य्य है।"

"विलायत में जितना बाइबिल का प्रचार है, उससे कहीं अधिक बंगाल और पंजाब एवं हिमालय और विंध्य के मध्यस्थ प्रदेशों में इस महान् ग्रंथ का प्रचार पाया जाता है।" *

गोस्वामीजी के जीवनी-लेखक सहृदयवर बाबू शिवनंदन सहाय लिखते हैं—

"रामायण में प्रदर्शित चित्रों पर ध्यान देने से यह स्पष्ट ज्ञात होता है कि सद्धर्म-निरूपण तथा सत्-शिक्षा-प्रदान के निमित्त ही इस ग्रंथ की अवतारणा हुई है। ग्रन्थरूपी नाट्यशाला में खड़े होकर इसके पात्रगण आज भी अपने उदाहरणों से आर्य्यत्व के परमोत्तम गुण सद्धर्मानुराग, सत्यता, सरलता, धीरता, वीरता, उदारता, सहनशीलता, दयालुता आदि की सुंदर शिक्षा प्रदान कर रहे हैं।"

---

* We judge of a prophet by his fruits, and I give much less than usual estimate when I say that fully ninety millions of people have heard their theories of moral and religions conduct upon his (Tulsi Das's) writings If we take the influence excercised by him at present time as our test, he is one of the three or four great writers of Asia J R A. Society July, 1903, Article XVI P. 455.

I do not think that there can be any doubt as to its reputation being deserved In its own country it is supreme over all other literatures and excerises an influence which it would be difficult to describe in exaggerated terms J R A Society 1903, P 451.

Over the whole of the Gangetic Valley his great work (the Ramayan) is better known than the Bible is in England. Ibid. P. 459.

"लाखों जन इसे अपना जीवन-सर्वस्व समझते हैं, करोड़ों इसीका आश्रय ग्रहण करके कतिपय कुत्सित कर्मों से बचते हैं। कितने इसके पाठ से विरक्त साधु बन जाते हैं। एवं कितने पण्डित और ज्ञानी कहलाने लगते हैं।"

"रामायण केवल कविता-रस के प्रेम ही से नहीं पढ़ी जाती, यह धर्म्म का एक अंग और धर्म्म-शास्त्र की एक प्रधान पुस्तक बन गई है। धर्म्म-शास्त्र हीं क्यों? समाज नीति, व्यवहार नीति, राजनीति इत्यादि सब नीतियों का शास्त्र कहलाने का यह ग्रंथ अधिकारी है।"

"अँगरेजी कवि वर्डस्वर्थ के समान गोसाईं जी प्राकृतिक सौंदर्य्योपासक थे, एवं स्वच्छता तथा सत्यता को उसका प्रधान अंग मानते थे। वे अपने सौंदर्य्यदेव को विषय के गँदले जल से स्नान नहीं कराते थे, वरन् पवित्रता के स्वच्छ गंगा-जल से स्नान कराकर उसे रचना मन्दिर में स्थापित करते थे।"

"श्रीयुत ज्ञानमोहन दत्त ने "प्रवासी" भाग ११ खण्ड २ में लिखा है कि इस पुस्तक में धर्म्म भाव जिस रूप से जाग्रत है, वैसी धर्म्म-भाव-समन्वित दूसरी और कोई पुस्तक नहीं देखी जाती। कलकत्ता हाईकोर्ट के भूतपूर्व जज श्रीमान् बाबू शारदाचरण मित्र ने एक लेख में रामायण के कुछ पद उद्धृत करते हुए गोस्वामी जी को "भक्तिभाजन भावुक श्रेष्ठ कवीश्वर" तथा "भारतवर्षीय कविगण में अग्रणी" लिखा है।"

गोस्वामी तुलसीदास की जीवनी।

समय का प्रभाव बदल गया है। आज दिन पुनीत भारतवर्ष में यूरोपियन आदर्श का बोलबाला है, 'यथाराजा तथा प्रजा' की चरितार्थता हो रही है। आत्मत्याग का स्थान आत्मगौरव, सौजन्य का स्थान अहंभाव, कर्तव्यनिष्ठा का स्थान कामुकता, धर्म्म-परायणता का स्थान अहमहमिकता, पवित्र नीति का स्थान पॉलिसी, सत्यता का स्थान प्रवंचना, लोकहितकारिता का स्थान स्वार्थलोलुपता और

उदारता का स्थान अनुदारता ग्रहण कर रही है। आज गुरुजन-गौरव-गरिमा से मनोवृत्ति का समादर अधिक है, पावन पति-प्रेम से साम्यवाद का महत्व विशेष है और भ्रातृ-प्रीति उदरम्भरिता के सामने तिरस्कृत है। आज आलुलायित-कुन्तला अविकच-वदना आर्य्य सभ्यता धीरे धीरे अपना चिर अधिकृत उच्च सिंहासन परित्याग कर रही है, और उस पर धीर-पादविक्षेप-परायणा उल्लासमयी सभ्यता नाम-धारिणी एक अर्द्ध सभ्यता क्रमशः आरोहण कर रही है। नहीं कहा जा सकता, ऊँट किस करवट बैठेगा, और कविकुल-तिलक महात्मा तुलसीदास और उनकी अद्भुत रामायण का महत्व अब सुरक्षित रहेगा या नहीं। किन्तु मैं यही कहूँगा, "सत्यमेव जयते नानृतम्"। भगवान कमलिनी कुलवल्लभ कब तक घनपटल से आच्छन्न रहेंगे? वे यथा-समय मुक्त होंगे और उनकी आभा से गगनमण्डल जगमगाने लगेगा। जब तक संसार में ज्ञान-पिपासा रहेगी, सदुपदेश का समादर होगा, आदर्श चरित लोक-हृदय को उत्फुल्ल करेंगे, मर्य्यादा समादृत होगी, आत्मोत्सर्ग का महत्व समझा जायगा, और पवित्र आर्य्य सभ्यता धरातल को पावन करती रहेगी, उस समय तक गोस्वामीजी मानव हृदय के उच्च आसन पर विराजमान रहेंगे, और उनका लोकोत्तर रामचरित मानस गौरव की दृष्टि से देखा जायगा। सत्कवि और सत्कविता यदि संसार में अजर अमर नहीं है, तो फिर नश्वर जगत् में अजर अमर का प्रश्न ही व्यर्थ है। मैं निम्नलिखित श्लोकों के साथ इस लेख को समाप्त करता हूँ।

"जयन्ति ते सुकृतिनो रससिद्धाःकवीश्वराः।<br>
नास्ति येषां यशःकाये जरामरणजम् भयम्।<br>
ते धन्यास्ते महात्मानस्तेषां लोके स्थिरंयशः।<br>
यैर्निबद्धानि काव्यानि ये च काव्येषु कीर्तिताः"

---

# (३) गोस्वामी तुलसीदास

[ लेखक—डाक्टर सर जार्ज ए० ग्रियर्सन ]

## जीवनचरित

मध्य-कालीन उत्तरीय भारत के सर्वश्रेष्ठ कवि तुलसीदास के जीवन के संबंध में दो तीन तिथियों तथा कुछ प्रासंगिक विवरणों को छोड़कर उनकी रचनाओं से वस्तुतः कुछ अधिक नहीं ज्ञात होता। कहा जाता है कि उनके मित्र वेणीमाधव दास ने उनका जीवनचरित लिखा था। उन्नीसवीं शताब्दि के उत्तरार्द्ध में लेखक शिव-सिंह ने उसका उल्लेख किया है, पर उसकी कोई प्रति प्राप्य नहीं है। कवि के तत्कालीन दो लेख मिलते हैं—एक पंचनामा और दूसरा रामचरित मानस का एक पूर्ण कांड। ये दोनों उन्हीं के हाथ के लिखे हुए हैं।

उनके संबंध में बहुत सी कहानियाँ प्रचलित हैं जिनमें से कुछ विश्वास के सहित मानी जा सकती हैं। संयुक्त प्रांत के बाँदा जिले के राजापुर नामक ग्राम में इनका सन् १५३२ ई० में जन्म हुआ था। ये पराशर गोत्र के सरवरिया ब्राह्मण* थे। इनके पिता का नाम आत्माराम, माता का हुलसी और इनका रामबोला था। एक पद† में लिखा है कि जन्म के अनंतर ही इन्हें माता पिता ने त्याग दिया था। अधिक संभव है कि ये उन अभागे बच्चों में से रहे हों जो अभुक्त-मूल कहलाते हैं अर्थात् जो मूल नक्षत्र के आरंभ में उत्पन्न होते हैं। इस प्रकार के बच्चे पिता के घातक होते हैं। उनके दोष के परिहार का

---

* चार स्थान इनके जन्मस्थान होने के लिये स्वत्व प्रकट करते हैं, पर राजापुर का ही अधिक स्वत्व है। इनकी जाति के बारे में भी झगड़ा है। कुछ इन्हें कान्यकुब्ज ब्राह्मण कहते हैं।

† विनयपत्रिका, २२७, २।

यही उपाय है कि उन्हें त्याग दे या ऐसा प्रबंध करे कि उनके जीवन के पहले आठ वर्ष तक उनका मुख पिता न देखे। उन्हें एक रमते साधु ने उठा लिया जिसने तुलसी-पत्र के नाम पर जो बच्चों की शुद्धि में काम आता है, इनका नाम तुलसीदास रखा। तब से इसी नाम से वे प्रसिद्ध हुए। इस नरहरिदास साधु के साथ जो उनके गुरु भी हो सकते हैं, ये सारे उत्तर भारत में घूमे। गुरु से इन्होंने रामकथा * सुनी थी पर ( संस्कृत की † ) अज्ञता के कारण ये पहले उसके महत्व को पूर्णतया न समझ सके। कई बार सुनने पर इनकी बुद्धि ने यथाशक्ति उसे ग्रहण किया और तब उसे अपने लाभ के लिये तथा अपने ही से लोगों के लिये भाषा में लिखने का विचार किया। बड़े होने पर ये गृहस्थ हुए और दीनबंधु पाठक की पुत्री रत्नावली से विवाह किया जिससे इन्हें तारक नामक पुत्र हुआ जो छोटी अवस्था ही में मर गया। इनका स्त्री पर बड़ा प्रेम था और उसका विरह ये नहीं सह सकते थे। वह पक्की वैष्णवी थी। एक समय जब वह मायके गई थी, तब ये भी वहाँ तक पीछे पीछे गए थे। इस पर उसने स्त्री पर इतना प्रेम रखने और राम में इतना प्रेम न रखने के लिये भर्त्सना की। पश्चात्ताप के कारण तुलसीदास ने उसे उसी समय छोड़ दिया और साधु हो गए। कहा जाता है कि उन्होंने उसे एक बार फिर देखा था, पर पहचाना नहीं। पहले अयोध्या में और फिर काशी में स्थान बनाकर ये उत्तरीय भारत में दूर दूर तक घूमकर राम नाम का उपदेश देते रहे। पहले इन्हें बहुत झगड़ों का सामना करना पड़ा, पर इनके पवित्र जीवन और आकर्षक मूर्त्ति ने सब रुकावटों पर विजय प्राप्त की। काशी ऐसे स्थान में जहाँ शिवपूजा ही प्रधान है, इन्होंने सार्वजनिक प्रतिष्ठा

---

* राम०, १. ३०।

† यह कभी संस्कृत-विज्ञ नहीं थे और इनके कुछ श्लोकों में व्याकरण की अशुद्धियाँ हैं।

प्राप्त की थी। इनके कवित्व की प्रसिद्धि बहुत दूर तक फैल गई और इनके अनेक मित्र तथा मतानुयायी हो गए जिनमें सब से अधिक प्रसिद्ध अंबर-नरेश राजा मानसिंह (१६१४) और अब्दुर्रहीम खानखाना (१५५६–१६२७) थे। काशी का धनी भूम्याधिकारी टोडर मल ( जो उसी नाम के अकबर के कोष मंत्री से भिन्न था ) इनके अंतरंग मित्रों में से था जिसकी मृत्यु पर इन्होंने ने एक मार्मिक कविता लिखी थी। यह कविता अत्युत्तम है। टोडरमल की मृत्यु पर उनके उत्तराधिकारियों में बँटवारे के लिये झगड़ा हुआ जिसमें तुलसीदास पंच माने गए थे। वह पंचनामा उन्हीं के हाथ का लिखा हुआ है और उस पर संवत १६६९ ( १६१२ ई० ) दिया हुआ है।

सन् १६१६ में भारत में प्लेग आया और आठ वर्ष तक रहा। कवि को भी यह रोग हुआ था, क्योंकि उनकी एक छोटी रचना हनुमान बाहुक में इसी प्रकार के रोग का वर्णन है। कुछ स्वस्थ होने के अनंतर फिर रोग का आक्रमण हुआ जिससे ये सन् १६२३ ई० में काशी में मर गए।

## रचनाएँ

अनेक छोटी कविताओं के सिवा बीस से अधिक ग्रंथ तुलसीदास कृत बतलाए जाते हैं, पर उनमें से कुछ तो अवश्य ही दूसरों की कृति हैं और कुछ के रचयिता के बारे में शंका है। अधिक मान्य सूची में बारह ग्रंथों का वर्णन है जिनमें छः छोटे और छः बड़े ग्रंथ हैं। छोटी रचनाओं के नाम ये हैं—(१) रामलला नहछू (२) वैराग्य संदीपिनी (३) बरवै रामायण (४) जानकी मंगल (५) पार्वती मंगल (६) रामाज्ञा। छः बड़े ग्रंथ ये हैं—(७) कृष्णगीतावली (८) विनय-पत्रिका (९) गीतावली (१०) कवितावली (११) दोहावली (१२) रामचरित मानस।

तुलसीदास स्मार्त वैष्णव थे अर्थात् रामचंद्र के उपासक होते

हुए भी वे सनातन धर्म की स्मृतियों को मानते थे तथा वर्ण-विभाग की प्रथा का भी सम्मान करते थे। स्मार्त्त धर्म में अन्य बातों के साथ शिव का पूजन और चौका अलग रखना भी है। इन दोनों बातों में ये कट्टर वैरागी वैष्णवों से भिन्न थे जो पुरानी प्रथा को छोड़कर केवल विष्णु के किसी एक अवतार का पूजन करते थे और एक साथ खाते-पीते थे। जब ये अयोध्या में ठहरे हुए थे, तब इनका इन वैरागियों का साथ था और यहीं इन्होंने रामचरितमानस के प्रथम तीन कांड लिखे थे। इसके पीछे उनसे आचार व्यवहार आदि को लेकर मतभेद हुआ। तब ये काशी चले आए और यहीं उस काव्य को पूर्ण किया।

ईश्वर के अवतार रामचंद्र में इनकी कितनी भक्ति थी, यह इनके ग्रंथों की सूची से ही विदित है। केवल दो (५ वीं और ७वीं संख्या) को छोड़कर अन्य सब ग्रंथ उन्हीं के कीर्त्तन में लिखे गए हैं। संख्या ७ विष्णु के दूसरे अवतार कृष्ण की स्तुति के कुछ पदों का संग्रह है। संख्या ५ एक छोटा काव्य है जिसमें शिव और पार्वती के विवाह का वर्णन है। इस विषय पर कुछ विस्तार के साथ रामचरितमानस में भी लिखा गया है। जैसा लिखा जा चुका है, तुलसीदास की शिव पर बड़े और कृपालु देवता होने के कारण भक्ति थी, पर वैसी नहीं जैसी रामचंद्र पर थी। शिव ही ने संसार के उद्धारार्थ रामकथा पार्वती से कही थी और इस प्रकार वह मनुष्यों को ज्ञात हुई थी।

पूर्वोक्त ग्रंथों का संक्षिप्त परिचय यहाँ उचित होगा।

(१) रामलला नहछू—इस ग्रंथ के असली होने में संदेह है। इस छोटे काव्य में रामचंद्र के उपनयन संस्कार के समय नख काटे जाने का वर्णन है। यह ग्रामीण रीति अभी तक ऐसे अवसरों पर और अवध तथा बिहार में विवाह के समय होती है। पूरा काव्य ग्रामीण शैली तथा छंद में है।

(२) वैराग्य-संदीपिनी–इसमें पवित्रता का सच्चा स्वरूप वर्णित है और वैराग्य का उपदेश दिया गया है। अपने उपास्य देवता को पूर्णतया आत्म-समर्पण कर देने से होनेवाली पूर्ण शांति का इसमें जो वर्णन है, वह कवित्व-सौंदर्य से हीन नहीं है।

(३) बरवै रामायण–इसमें रामचंद्र का संक्षिप्त इतिहास बरवै छंद में लिखा गया है। यह बहुत छोटा है और जैसा मिलता है, वह अपूर्ण है। कुछ लोग इसे सूची से निकाल देते हैं।

(४) जानकी-मंगल और (५) पार्वती-मंगल–इन दो छोटी रचनाओं में सीता और रामचंद्र तथा पार्वती और शिव के विवाहों का वर्णन है। इन दोनों के असली होने में भी शंका है। संख्या ४ का घटनाक्रम कवि के अन्य महत्वपूर्ण ग्रंथों में दिए हुए क्रम से भिन्न है। पार्वती-मंगल में संवत् १६४३ (१५८६ ई०) दिया है।

(६) रामाज्ञा—यह दोहों का संग्रह है जिससे यात्रा या अन्य बड़े कामों के समय शकुन देखा जाता है। इसका विषय भी राम-कथा है और यह सात अध्यायों में है जिनमें से प्रत्येक सात दोहों के सात सप्तपदों में विभाजित है; अर्थात् इसमें कुल ३४३ दोहे हैं। शकुन क्रम से—जिस प्रकार वर्जित क्रम है—एक दोहा निकालने पर मिलता है। इसमें सं० १६५५ (१५९८ ई०) दिया है।

(७) कृष्ण गीतावली—बड़े ग्रंथों में यह प्रथम है जिसका ऊपर उल्लेख हो चुका है। इसके विषय के अनुरूप ही तुलसीदास ने इसे अपनी रीति के अनुसार अवधी में न लिखकर ब्रजभाषा में लिखा है। कवि के ग्रंथों में यह बहुत कम पढ़ा जाता है, पर पढ़ना सुफल हो जाता है, क्योंकि इसमें बहुत से अच्छे पद हैं। इन्होंने शृङ्गार रस-पूर्ण कुशिक्षादायक अंग को छोड़ दिया है जो कृष्ण-भक्ति के साहित्य को गंदा किए है।

(८) विनयपत्रिका—यह कवि के अत्यंत महत्वपूर्ण ग्रंथों में से है जिसमें उन्होंने अपने उपास्य देवता के संबंध में अपने भावों को

और सांसारिक जीवों के संबंध में उस उपास्य देवता के भावों को ऐसा हृदय खोलकर और रसोद्गार के साथ व्यक्त किया है जिसकी तुलना शायद ही कभी हो सके।

इसकी रचना के बारे में एक मनोहर कथा कही जाती है। तुलसीदास ने अत्यंत कष्ट पाकर दयालु परब्रह्म परमेश्वर रामचंद्र को उन कष्टों से त्राण पाने के लिये यह पत्रिका लिखी। कुल ग्रंथ विनय के पदों से पूर्ण है जिनमें पहले क्रम से परब्रह्म के द्वारपाल, सभासद आदि छोटे छोटे देवताओं की प्रार्थनाएँ की गई हैं और तब उनके इष्ट देवताओं की प्रार्थना है जो आत्म-समर्पण और दैन्य भाव के मार्मिक उद्गार हैं। अंतिम पद में लिखा है कि किस प्रकार सांसारिक राजाओं के समान इस पत्रिका का स्वीकार कर रामचंद्र ने इसपर हस्ताक्षर करके सही की।

विनयपत्रिका कवि के स्तुत्य ग्रंथों में से एक है; पर भाषा की क्लिष्टता के कारण बहुत से पढ़नेवाले इसको पढ़ने का साहस नहीं करते। लेखक के भाव का वेग कभी कभी हृदयोद्गार की चरम सीमा तक पहुँच जाता है जिससे शैली में ऐसी क्लिष्टता आ गई है कि वह उनके कथा-काव्य की प्रकृत सुंदर शैली से भिन्न हो गई है। इस काव्य की शैली ही सुगम विचारों के प्रतिकूल है। यह एक महाराज को लिखा हुआ प्रार्थनापत्र है जिसमें उच्च कोटि के शब्दों तथा मुहावरों का समावेश है। अतः यह शैली विषय के अनुकूल तथा उपयुक्त है। पर संस्कृतविज्ञ पाठकों के ही समझने के योग्य है। इन बाह्य दोषों के रहते भी यह प्रशंसित ग्रंथ उनके लिये पठनीय है जो भारत के धार्मिक इतिहास को जानना चाहते हैं। ये एक ऐसे पुरुष हैं जिनका हिन्दुओं की कई पीढ़ियों पर जो प्रभाव पड़ा है, वह बढ़ा कर नहीं कहा जा सकता और जिन्होंने अपने हृदय के उन आंतरिक भावों को बाहर निकालकर सब पर प्रकट कर दिया है जिन्हें अन्य लेखकों ने जानकर भी केवल गुप्त रूप से कहने का साहस किया है।

यह हृदय के उद्गारों का ग्रंथ है, पर ये उद्गार एक पत्रिका और भक्त आत्मा के हैं।

( ९ ) गीतावली में तुलसीदास ने मागध का नया रूप धारण किया है। दयालु तथा स्नेही ईश्वर के प्रति पाठकों में श्रद्धा बढ़ाने के लिये लिखे गए भजनों का यह संग्रह है। अन्य ग्रंथों के समान इसमें भी यह वही प्रेम दिखलाते हैं जो पुत्र को पिता के प्रति होता है। इन भजनों की भाषा इन्होंने कवि-परंपरागत व्रजभाषा ही रखी है और विनय-पत्रिका के समान इसका भाव उद्गारपूर्ण न होकर माधुर्य तथा सौंदर्य से पूर्ण है। इस प्रकार रामचंद्र की सारी कथा का इन्होंने ऐसी मनोहर शैली में वर्णन किया है जो इनके बड़े काव्य से पूर्णतया भिन्न है। इस ग्रंथ में ऐसा कोई पद नहीं है जो पूरा छोटा चित्र न हो। पहले कांड के पद तो बहुत ही मनोमोहक हैं जिनमें इन्होंने अपने नायक तथा उनके भाइयों की बाललीला का वर्णन किया है। बाल-स्वरूप राम का इसमें सच्चा उपदेश है।

( १० ) कवितावली भी सब से भिन्न है। इसमें कवि भाट के समान राम की कीर्ति का वर्णन करता है जिससे उपास्य देव के बल-विक्रम का चित्र देखकर भक्तों का उत्साह बढ़े। इसकी भाषा अवधी है जिसमें व्रजभाषा भी मिली हुई है। इस ग्रंथ से बढ़कर तुलसीदास के और कोई ग्रंथ उनके शब्दकोष की प्रधानता नहीं प्रकट करते। इसमें वीररस प्रधान है और इसे बिना संस्कृत के अनावश्यक सहारे के इन्होंने वीरोचित शैली में लिखा है। युद्ध-दृश्य में शब्द-योजना ऐसी है कि उससे शस्त्रों की खड़खड़ाहट और प्रतिद्वंद्वियों का कलकल प्रकट होता है। इसी प्रकार लंका-दहन के वर्णन में ज्वाला की लपटों के शब्द का आभास मिलता है। कथा-वर्णन छः कांड में समाप्त होता है। सातवाँ, जो पूर्ण ग्रंथ के आधे के लगभग है, भिन्न भिन्न समयों की बनी हुई कविताओं का संग्रह है। इसके पहले के कांडों से इसका कोई संबंध नहीं है। निज की बातों के

उल्लेख के कारण कवि के समय तथा अनुभवों के ज्ञान के लिये यह बड़े काम का है। इससे इनके जन्म, माता-पिता तथा उन कष्टों का वृत्तांत जो इन्हें सहने पड़े थे, मालूम पडता है: और एक पद से यह भी ज्ञात होता है कि इस ग्रंथ को रचना सन् १६१२ और सन् १६१४ के वीच में हुई थी। हनुमान वाहुक भी इसी ग्रंथ में सम्मिलित है जिसका उल्लेख हो चुका है और जिसमें इन्होंने लिखा है कि मैं महामारी से किस प्रकार आक्रांत हुआ।

( ११ ) दोहावली—इसका अर्थ दोहों का संग्रह है, पर यह निश्चित नहीं है कि इसका भाव क्या है। इस नाम का एक ग्रंथ है (नीचे देखो)। कुछ विज्ञों का कथन है कि सूची में एक राम-सतसई का [ राम की प्रशंसा में सात सौ छंद (इसी छंद में) ] उल्लेख है। पर वहुत से विद्वानो का मत है कि यह ग्रंथकार की रचना न होकर उसी नाम के दुसरे मनुष्य की है। यह ग्रंथ उत्तम नहीं है। पर यदि सच्चा हो तो इस कारण महत्व का है कि पाँचवें अध्याय में कवि ने धर्म के विरुद्ध कर्मों के संवंध में उपदेश दिया है। सूची में उल्लिखित ग्रंथ दोहावली को मान लेने में केवल यह कठिनाई है कि इसमें राम-चरित मानस, रामाज्ञा और राम सतसई के वहुत से दोहे सम्मिलित हैं। ५७२ दोहों में इस प्रकार के २४८ दोहे अभी तक मिले हैं; और इससे अधिक हो सकते हैं। यदि यह सच्चा ग्रंथ है तो अवश्य कुछ मौलिक दोहे रहे होंगे जिनमें उनके भक्तों ने और दोहे जोड़कर कवि के अत्युत्तम दोहों का संग्रह कर लिया है। वर्तमान लेखक की यही सम्मति है; और यदि यह ठीक है तो राम-सतसई के वनने के इतनों दिनों वाद यह संग्रह तैयार हुआ कि वह कवि का स्वतंत्र ग्रंथ मान लिया गया था।

( १२ ) रामचरित मानस (राम-चरित्र का सरोवर) तुलसी-कृत रामायण के नाम से अधिक प्रसिद्ध है। कवि की सर्वश्रेष्ठ कृति यही ग्रंथ है और समय के अनुसार यही पहला ग्रंथ है जो

सन् १५७४ ई० में जब कवि की अवस्था ४३ वर्ष की थी, आरंभ हुआ था। इसी पर कवि की ख्याति निर्भर है। इसे नौ करोड़ मनुष्यों की बाइबिल कहते हैं और वस्तुतः उत्तरीय भारत के प्रत्येक हिंदू को इसका जितना ज्ञान है, उतना मध्य कक्षा के अँग्रेज़ किसान को बाइबिल का भी नहीं है। भारत का एक भी हिंदू, राजा या कुटीनिवासी ऐसा न होगा जो इसके प्रचलित दोहों को न जानता हो या जिसकी बात-चीत में इसका रंग न हो। भारतीय मुसलमानों की भाषा में इसकी उपमाएँ घुस गई हैं और उनके बहुत से मामूली मुहावरों का, यद्यपि वे यह नहीं जानते, पहले पहल इसी ग्रंथ में प्रयोग हुआ है।

परमेश्वर के अवतार रूप में रामचंद्र का चरित्र इस ग्रंथ में वर्णित है। इसका विषय वही है जो वाल्मीकि के प्रसिद्ध संस्कृत रामायण का है। पर तुलसीदास का ग्रंथ उसका किसी प्रकार अनुवाद नहीं है। उसी घटना पर नई कथा रची गई है, पर घटनाओं के वर्णन तथा महत्व के विवरणों में भिन्नता है*। ग्रंथकर्ता स्वयं लिखते हैं कि उन्होंने यह चरित्र अनेक ग्रंथों से लिया है। उनमें से वाल्मीकि की कृति को छोड़कर मुख्य मुख्य ग्रंथ अध्यात्म रामायण (ब्रह्मांड पुराण का एक खंड), भुशुंडि रामायण, वसिष्ठ संहिता और जयदेव कृत प्रसन्नराघव हैं।

इस काव्य के प्रति भारत की श्रद्धा दिखलाने को एक कथानक यहाँ उद्धृत किया जाता है। रामचन्द्र ने वाल्मीकि के ग्रंथ पर प्रसन्नता दिखलाने को हस्ताक्षर किए। इस पर हनुमानजी एक शिला पर नख से दूसरी रामायण लिखकर रामजी के पास ले गए। उन्होंने इसे भी पसंद किया, पर कहा कि हम वाल्मीकि की रामायण पर हस्ताक्षर कर चुके हैं, इसलिए दूसरी पर नहीं कर सकते;

---

* जैसे लंका के बाहर की बड़ी लड़ाई का वर्णन भिन्न है।

श्रौर अब उन्हें अपनी कृति कवि को दिखलानी चाहिए । उन्होंने ऐसा ही किया। वाल्मीकि जी ने जब यह देखा कि यह ग्रंथ हमारी रचना को दबा लेगा, तब उन्होंने ऐसा चक्र रचा कि हनुमानजी को उसे समुद्र में फेंक देना पड़ा । हनुमानजी ने ऐसा करते समय भविष्यद्वाणी की कि भविष्य में तुलसी नामक ब्राह्मण को हम अपनी शक्ति देंगे जिससे वह हमारी रामायण को उस समय के मनुष्यों की भाषा में कहेगा और वाल्मीकि के ग्रंथ की ख्याति नष्ट करेगा।

निस्संदेह इसकी प्रसिद्धि उचित है। रामचरित मानस बड़े ग्रंथों में से है। इसमें दोष भी हैं और इसकी घटनाएँ यूरोपियन विचारों के प्रतिकूल भी हैं; तिसपर भी कोई पढ़ने पर उसके उच्च काव्यगुणों पर विना मोहित हुए नहीं रह सकता। भिन्न भिन्न पात्र ऐसी विशुद्धता से वर्णित किए गए हैं कि वे वीर-काल के स्वभावानुकूल जीवित से और चलते फिरते हैं। शैली भी बड़ी सुदरता से बदली गई है। यदि रामजी का माता से विदा लेने का वर्णन हृदयद्रावक है, तो युद्धस्थल की भीषणता का कठोर तथा कर्णकटु भाषा में वर्णन है । किसी किसी अवसर पर ये वर्णन सूत्रवत् छोटे छोटे सजीव वाक्यों में हैं जिनमें उपमा आदि पिष्टपेषित न होकर प्रकृति से ली हुई हैं और शुद्ध काव्य रूपी प्राणदान देनेवाली वायु द्वारा संचरित हैं। जो भाव हम लोगों के लिये अत्यंत निर्बल है, वही हिंदुओं के लिये सबसे अधिक सबल है-अर्थात् नायक का चरित्र-चित्रण। कवि के लिये रामचन्द्र पूर्ण ईश्वर के अवतार होने के कारण आवश्य ही निर्दोष नायक रखे गए हैं । जहाँ प्राचीन कथाएँ उनका वीरों के अनुपयुक्त कार्य करना बतलाती है, वहाँ तुलसीदास उसे गुण बतलाते हैं और कर्म के फल के अनुसार विचार करते हैं। निकृष्ट कपटाचरण की भी, जैसा कि विभीषण ने अपने भाइयों से किया था. इसलिये उन्होंने प्रशंसा की है कि नायक ने उस कपटी को शरण दी थी और पुरस्कृत किया था । पर यह उस कथा के एक संबंध से

और कवि की राय में दैवी भावना के कारण है। मानुषिक पात्र हमारे विचार से अधिक सहृदय हैं। इनमें क्रोधी पर स्नेहार्द्रचित्त लक्ष्मण, आदर्श हिन्दू स्त्री और माता सीता, सत्यप्रिय, प्रेमी तथा आदर्श भक्त भरत और राक्षस-राज रावण है जिसके भाग्य में विफलता लिखी थी, पर जो अपने कुल पैशाचिक बल से भाग्य के विरुद्ध लड़ रहा था।

ग्रंथ की अत्युज्वल बातों में से एक लेखक की निरीक्षण शक्ति है। अन्य ( देशीय ) साहित्यों से अधिक भारतीय कविता की कुछ निश्चित उपमाएँ हैं—कमल, कुमुदिनी, भ्रमर, चंद्र आदि। संस्कृत के अत्युत्तम ग्रंथों से भी बहुधा यही प्रकट होता है कि वे गृह के भीतर ही के अधिकतर कार्य हैं, न कि बाह्य ससार के। तुलसीदास ने भी उन प्राचीन उपमाओं का प्रयोग किया है और यदि वे छोड़ देते तो भारतीय न कहलाते। पर उनकी निज की उपमाएँ भी सहस्रों हैं। छोटी उक्तियों, वाक्य-विन्यास और उपयुक्त कहावतों से ज्ञात होता है कि इन्होंने संसार का स्वयं निरीक्षण और मनन किया था।

इन्हें केवल साधु समझना भूल है। यह वह मनुष्य थे जिन्होंने जीवन यात्रा की थी। यह गृहस्थ हो चुके थे। यह शब्द भारतीयों में बहुव्यापी अर्थ में लिया जाता है। इन्होंने विवाहित अवस्था का सुख, छोटे से पुत्र के प्रेमालिंगन का माधुर्य तथा अवस्था प्राप्त होने के पहले उसकी मृत्यु का दुःख भी उठाया था। इन्होंने विद्वानों के लिये नहीं पर अपने सभी स्वदेशवासियों के लिये लिखा है जिन्हें वे जानते थे। ये उनमें रह चुके थे, उनसे भिक्षा ली थी, उनके साथ प्रार्थना की थी, उनके सुख और दुःख के साथी हुए थे। दूसरी ओर ये सम्राट् के बड़े बड़े सामंतों से मित्रता रखते थे। इनकी रचना में न सबकी झलक दिखलाई पड़ती है।

भारत के अन्य प्रसिद्ध लेखकों के ग्रंथों के समान इनके ग्रंथों भी दुर्दशा हुई है। अनुयायियों ने कविताएँ लिखकर इनका

नाम रख दिया और इनके ग्रंथों में बहुत से क्षेपक मिला दिए गए। इन्हें टीकाकारों की कृपा से भी कष्ट मिला है जिनमें से बहुतों ने इनके सीधे सादे पदों में गूढ़ अर्थ खोज निकालने का व्यर्थ परिश्रम किया है, पर जो चालाकी से सच्ची कठिनाइयों को छोड़ गए हैं। अंत में इस ग्रंथ का संस्कृत अनुवाद भी निकल गया और कुछ ऐसे समालोचक भी मिल गए जो अनुवाद को मूल कहने लगे। किसी किसी की समझ में तो रामचरित मानस दूसरे की कविता की निर्लज्जतापूर्ण चोरी के सिवा कुछ नहीं है।

## धार्मिक विचार

भारत के इतिहास में कवि के धार्मिक विचार बहुत महत्व के हैं। ये गुरु रामानंद की सातवीं गद्दी के समय में थे। ये शुद्ध वैष्णव और भक्तिमार्ग के अनुयायी थे। इनकी शिक्षा थी कि केवल एक परमेश्वर है और मनुष्य सभाव ही से पापी तथा मुक्ति के योग्य नहीं है। तिस पर भी ईश्वर ने अपनी अपरिचित दया के वश हो-कर उसे पाप से बचाने को पृथ्वी पर रामचंद्र के रूप में अवतार धारण किया। राम स्वर्ग को लौट गए। वे ईश्वर होने के साथ ही राम भी हैं जिससे वहाँ अब एक ऐसा ईश्वर है जो असीम दयालु ही नहीं है वरन् जिसने निज के अनुभव से मनुष्यों की निर्बलताओं तथा प्रलोभनों को जान लिया है। यद्यपि वह स्वयं पाप से परे हैं, पर पापियों की पुकार पर सदा शरण देने को तैयार रहते हैं। साथ ही मनुष्य के लिये विश्वभ्रातृत्व का उपदेश भी है। वह धर्म है जिसका अपने पड़ोसी के प्रति प्रत्येक मनुष्य दायी है। इनकी पाप की परिभाषा यह है कि जो कुछ राम की इच्छा के विरुद्ध है, वही पाप है। यह मान लेने पर तथा उससे बचाने की राम की शक्ति पर ही पूर्ण प्रेम के साथ भक्ति रखने पर मनुष्य इस जन्म-परंपरा से मुक्त हो सकता है। ईश्वर के पितृत्व तथा भक्ति की आव-

श्यकता का उपदेश बहुत दिनों से ज्ञात है। उत्तरी भारत में रामानंद इसके प्रधान प्रचारक थे। तुलसीदास ने कोई नई बात नहीं निकाली। इनके उपदेश सफल हुए, यही इनके लिये विचार्य है। इनके पवित्र जीवन तथा कविता की आकर्षण शक्ति ने भक्तिमार्ग के लिये वह काम किया है जो सैकड़ों अन्य गुरुओं की वक्तृत्व शक्ति ने नहीं किया था। ये स्मार्त वैष्णव थे, यह नहीं भूलना चाहिए। न ये किसी नए मत को मानते थे और न इन्होंने कोई नया मत ही चलाया। ये केवल हिंदू थे और हिंदू कथाओं को मानते थे। राम की ईश्वर-रूप में उपासना करते हुए भी ये शिव आदि अन्य देवताओं को पूजते थे। इनका उनकी ओर वही भाव था जो ईसाई गिरजे की किसी शाखा में सरकारी शिक्षा का है। राम को परब्रह्म, शिव को उनका भक्तश्रेष्ठ तथा दूसरे देवताओं को उनका दास मानकर ये पूजन करते थे।

कवि के माया शब्द के प्रयोग पर कुछ व्याख्या लिखनी चाहिए। कभी कभी यह उसका ऐसे शब्दों में उल्लेख करते हैं जिससे यह निरूपित और व्यक्त होता है कि वह ब्रह्म को आत्मा से छिपाती है। यह शिव-उपासक वेदांतियों की माया है जिसके ये कट्टर विरोधी थे। पर इस प्रकार के प्रयोग केवल उपमा आदि में हुए हैं और इनके उपदेश के अंश नहीं हैं। यह प्रयोग उनके शिवपूजन का फल हो, पर अन्य स्थानों में इन्होंने इस शब्द के दो भिन्न अर्थ लिए हैं। एक तो उस जादू का जिसका राक्षसों ने राम की सेना से युद्ध करने में प्रयोग किया था और दूसरा ब्रह्म और मोहिनी शक्ति का सम्मिलन है *। सशरीर शक्ति ईश्वर के अधीन तथा एक प्रकार उन्हीं की प्रेरित है। इसी अतिम योग्यता से वह सारे संसार को नचाती है, पर उसी ईश्वर के भ्रूभंग से वह स्वयं नटी के समान नाचने लगती है। वह अपने भुलावे में लाकर सभी को, देवताओं को भी, मूर्ख बनाती है

* देखिए राम० ७ कांड, ७० दोहा।

और जब कोई तपस्वी पुरुष घमंड करता है तब ईश्वर उसे बहकाने को उसे भेजते हैं* । वह सशरीर तथा सांसारिक मायाविनी होकर मनुष्यों से पाप कराती है। पर जिसमें सच्ची भक्ति है, वह उसके लिये अभेद्य है और वह उसके पास नहीं जा सकती † ।

तुलसीदास ने यह भी शिक्षा दी है कि ईश्वर शरीरधारी है। उपनिषद् के निर्गुण ब्रह्म को मानते हुए जो सभी गुणों से हीन है तथा जिसके बारे में केवल यही कहा जा सकता है कि वह "यह नहीं है, वह नहीं है" इन्होंने यही निश्चय किया कि ऐसे पुरुष का विचार मनुष्यों के मस्तिष्क की शक्ति के बाहर है और केवल उसी ईश्वर का पूजन हो सकता है जो निर्गुण से सगुण हो गया हो। ‡

तुलसीदास के धार्मिक विचारों का सर्वसाधारण द्वारा ग्रहण होना उत्तरी भारत के लिये महत्व का विषय है। कवि के समय में सर्व-साधारण के दो धर्म थे। एक तो ग्रामीण देवताओं के पूजन की कुप्रथा और दूसरा कृष्ण-पूजन। पहला यद्यपि वर्तमान है, पर तुलसीदास के धर्म के अधीन है और उसके आगे दब गया है। अशिक्षित मनुष्यों पर कृष्णपूजन का क्या प्रभाव पड़ता है, यह बंगाल के धार्मिक दुर्भाग्य से ज्ञात है। यह अंततः शक्ति-पूजन हो जाता है और इसके ग्रंथों में कृष्ण के गोपियों के साथ शृंगारिक संसर्ग का वर्णन है। और बातें लुप्त हो गईं और शाक्ति प्रथाः की अवर्णनीय बुराइयाँ उत्पन्न हो गईं। तुलसीदास ने उत्तरी भारत को इससे बचा लिया।

[ इनसाइक्लोपीडिया आफ एथिक्स एंड रिलिजन से अनुवादित ]

---

* जैसे देवर्षि नारद का वृत्तांत राम० १ कां०, १२८ दो०।

† राम० ७ कां०, ११६ दो०।

‡ राम० ७ कां, १३ दो०।

श्यकता का उपदेश बहुत दिनों से ज्ञात है। उत्तरी भारत में रामानंद इसके प्रधान प्रचारक थे। तुलसीदास ने कोई नई बात नहीं निकाली। इनके उपदेश सफल हुए, यही इनके लिये विचार्य है। इनके पवित्र जीवन तथा कविता की आकर्षण शक्ति ने भक्तिमार्ग के लिये वह काम किया है जो सैकड़ों अन्य गुरुओं की वक्तृत्व शक्ति ने नहीं किया था। ये स्मार्त वैष्णव थे, यह नहीं भूलना चाहिए। न ये किसी नए मत को मानते थे और न इन्होंने कोई नया मत ही चलाया। ये केवल हिंदू थे और हिंदू कथाओं को मानते थे। राम की ईश्वररूप में उपासना करते हुए भी ये शिव आदि अन्य देवताओं को पूजते थे। इनका उनकी ओर वही भाव था जो ईसाई गिरजे की किसी शाखा में सरकारी शिक्षा का है। राम को परब्रह्म, शिव को उनका भक्तश्रेष्ठ तथा दूसरे देवताओं को उनका दास मानकर ये पूजन करते थे।

कवि के माया शब्द के प्रयोग पर कुछ व्याख्या लिखनी चाहिए। कभी कभी यह उसका ऐसे शब्दों में उल्लेख करते हैं जिससे यह निरूपित और व्यक्त होता है कि वह ब्रह्म को आत्मा से छिपाती है। यह शिव-उपासक वेदांतियों की माया है जिसके ये कट्टर विरोधी थे। पर इस प्रकार के प्रयोग केवल उपमा आदि में हुए हैं और इनके उपदेश के अंश नहीं हैं। यह प्रयोग उनके शिवपूजन का फल हो, पर अन्य स्थानों में इन्होंने इस शब्द के दो भिन्न अर्थ लिए हैं। एक तो उस जादू का जिसका राक्षसों ने राम की सेना से युद्ध करने में प्रयोग किया था और दूसरा ब्रह्म और मोहिनी शक्ति का सम्मिलन है *। सशरीर शक्ति ईश्वर के अधीन तथा एक प्रकार उन्हीं की प्रेरित है। इसी अंतिम योग्यता से वह सारे संसार को नचाती है, पर उसी ईश्वर के भ्रूभंग से वह स्वयं नटी के समान नाचने लगती है। वह अपने भुलावे में लाकर सभी को, देवताओं को भी, मूर्ख बनाती है

* देखिए राम० ७ कांड, ७० दोहा।

और जब कोई तपस्वी पुरुष घमंड करता है तब ईश्वर उसे बहकाने को उसे भेजते हैं* । वह सशरीर तथा सांसारिक मायाविनी होकर मनुष्यों से पाप कराती है। पर जिसमें सच्ची भक्ति है, वह उसके लिये अभेद्य है और वह उसके पास नहीं जा सकती † ।

तुलसीदास ने यह भी शिक्षा दी है कि ईश्वर शरीरधारी है। उपनिषद् के निर्गुण ब्रह्म को मानते हुए जो सभी गुणों से हीन है तथा जिसके बारे में केवल यही कहा जा सकता है कि वह "यह नहीं है, वह नहीं है" इन्होंने यही निश्चय किया कि ऐसे पुरुष का विचार मनुष्यों के मस्तिष्क की शक्ति के बाहर है और केवल उसी ईश्वर का पूजन हो सकता है जो निर्गुण से सगुण हो गया हो। ‡

तुलसीदास के धार्मिक विचारों का सर्वसाधारण द्वारा ग्रहण होना उत्तरी भारत के लिये महत्व का विषय है। कवि के समय में सर्व-साधारण के दो धर्म थे। एक तो ग्रामीण देवताओं के पूजन की कुप्रथा और दूसरा कृष्ण-पूजन। पहला यद्यपि वर्तमान है, पर तुलसीदास के धर्म के अधीन है और उसके आगे दब गया है। अशिक्षित मनुष्यों पर कृष्णपूजन का क्या प्रभाव पड़ता है, यह बंगाल के धार्मिक दुर्भाग्य से ज्ञात है। यह अंततः शक्ति-पूजन हो जाता है और इसके ग्रंथों में कृष्ण के गोपियों के साथ शृंगारिक संसर्ग का वर्णन है। और बातें लुप्त हो गईं और शाक्ति प्रथाः की अवर्णनीय बुराइयाँ उत्पन्न हो गईं। तुलसीदास ने उत्तरी भारत को इससे बचा लिया।

[ इनसाइक्लोपीडिया आफ एथिक्स एंड रिलिजन से अनुवादित

* जैसे देवर्षि नारद का वृत्तांत राम० १ कां०, १२८ दो०।

† राम० ७ कां०, ११६ दो०।

‡ राम० ७ कां, १३ दो०।

## (४) तुलसीदास

[ लेखक—बाबू मैथिलीशरण गुप्त ]

इस जीवन-यात्रा में मैंने देखे अगणित लोक;
फिर भी तृप्ति न हुई हृदय को, मिटा न मन का शोक।
स्वार्थ और ईर्ष्या, उत्पीड़न और यथेच्छाचार,
देवों में भी दिए दिखाई क्या मनुष्य-संसार॥
मिला कहीं आदर्श न ऐसा देता जो सन्तोष,
रक्षित रहता मनुष्यत्व का जिसमें वह मधु-कोष।
मरते अमर-वृन्द भी जिस पर अपना गौरव मान,
करते स्वर्गङ्गा के तट पर वे जिसका गुण-गान॥
मिटा न मेरा भ्रमण-पर्यटन, पर थक गया शरीर,
बैठ गया मैं देख सामने सरस-सरोवर-तीर॥
सहसा मैंने सुना कि "जिस पर जिसका सच्चा स्नेह,
वह उसको मिलता है, इसमें नहीं तनिक सन्देह।"
चौंक पड़ा मैं,-बोल रहा था मानस-मग्न-मराल;
आश्वासन सा मिला मुझे कुछ, हटी निराशा हाल।
फिर बल सा आ गया देह में, तब करने को स्नान,
कूद पड़ा मैं उस तड़ाग में पाकर मोद महान॥
दूर हो गए थे पहले ही ग्लानि और सन्ताप,
डुबकी लेते ही मैं पहुँचा कहाँ, न जाने, आप॥
एक नया ही लोक सामने देख पड़ा तत्काल,
थे जिसके न कंकड़ों के सम हीरे, पन्ने, लाल!
था कितना धन-धान्य-पूर्ण वह हरा-भरा भरपूर,
आधि-व्याधि, अकालमृत्युयुत ईति भीति थी दूर।

पञ्चतत्व होकर अधीन से करते थे सब काम,
सदनुष्ठान हुआ करते थे उसमें आठों याम॥
चहाँ दिखाई दिए न दैहिक, दैविक, भौतिक ताप,
उसके अधिवासी थे क्या ही सुखी, शान्त, निष्पाप।
सगुण, सबल, सानन्द और सब थे सोत्साह, सलील;
होकर भी स्वाधीन सिन्धु-सम थे मर्यादाशील॥

रखता था पितृ-वचन वहाँ खुल राज्य और गृह-त्याग;
पिता प्राण देकर रखता था सत्य और अनुराग।
भाई के पीछे चलता था भाई सब कुछ छोड़,
पाकर भी राजत्व स्वयं वह लेता था मुँह मोड़॥

धूलि छानती थी वन वन की पत्नी पति के संग;
था सुवर्ण-साम्राज्य न उसका कर सकता व्रतभंग।
रोक न सकता था सागर भी वीरों का उत्साह,
मरण बह गया था, जीवन का था परिपूर्ण प्रवाह।

"कैसा लगा लोक यह ?" मुझ से पूछ उठा जन एक;
'किन्तु' 'परन्तु' न करता मैं तो रहता कहाँ विवेक ?
मैंने कहा-"अवश्य यहाँ है धर्म-कर्म की चाह,
पर विद्वेष, कुटिलता भी है, और सौतिया डाह।"

हँसा और बोला वह-"होता यदि न कहीं विद्वेष;
तो फिर कैसे प्रकट प्रेम का होता वह उन्मेष।
गुह, निषाद, शवरों को भी जो भर लेता था अंक ?
खिला कुटिलता-रजनी में ही शुचि सारल्य-मयंक;
और सौतिया डाह ? वहीं तो है आदर्श अनन्य;
एक बुराई ने दिखला दीं सौ भलाइयाँ, धन्य !
कह सकते हो तुम कि साथ ही कितना हुआ अनर्थ ?
पर अनर्थ को भी करते हैं सार्थक सहज समर्थ॥

अमृत-पान अमरत्व-चिह्न है, पर शिवत्व विष-पान,
बस सुख और दुःख में समझो इतना ही व्यवधान !
जाओ अब हे भद्र, और फिर सैर करो स्वच्छन्द,
द्वन्द्व न हो तो और अन्य क्या रुचे न परमानन्द ॥

मैंने कहा कि—"सुजन नागरिक, सच कहते हैं आप,
देखा कहीं न मैंने ऐसा कल–कल्याण–कलाप।
रखता है यह लोक सहज ही चित्र चरित्र पवित्र;
कौन अधिष्ठाता है इसका, बता दीजिए मित्र !"

"एक साधु" बतलाया उसने करके मधुर और मृदु हास
नाम पूछने पर फिर बोला–"गोस्वामी श्री तुलसीदास !"
सहसा मेरी आँख खुल गई फिर भी जमा हुआ था ठाठ;
गूँज रहा था अहा! गेह में रामचरितमानस का पाठ ॥

---

# ( ५ ) गुसाईं तुलसीदास का जीवन-चरित

[ लेखक—रेवरेण्ड एड्विन ग्रीव्स ]

## ( १ ) जीवन-वृत्तान्त

किसी ने कहा है—

तुलसी रवि सूरज शशी उड़गण केशवदास।
अवके कवि खद्योत सम जहँ तहँ करत प्रकास॥

सूरदास और केशवदास से इस समय हमारा कुछ काम नहीं है और आजकल के कवियों को हम क्यों जुगनू ठहरावें, पर निस्संदेह श्री तुलसीदास कवि रूपी नक्षत्रों में सूर्य्य के समान हैं। जब लों रामायण उपस्थित रहेगा, तब लों तुलसीदास विराजमान रहेंगे। पर यह सूर्य्य कहाँ उदय हुआ और उसकी गति कैसी हुई, इन बातों का निर्णय करना कुछ कठिन दीख पड़ता है।

अपने भक्तमाल में नाभाजी ने तुलसीदास का नाम तो लिख दिया सही, पर उनके जीवन चरित्र का तनिक भी वर्णन नहीं किया है। केवल उनकी प्रशंसा करते हुए इतना कहा है कि—

कलि कुटिल जीव निस्तार हेत बाल्मीक तुलसी भयो॥
त्रेता काव्य निबंध करिव सत कोटि रामायण।
इक अक्षर उद्धरै ब्रह्महत्यादि करी जिन होत परायन॥
अब भक्तनि सुख दैन बहुरि वपु धरि लीला विस्तारी।
राम-चरन रसमत्त रटत अह निस व्रतधारी॥
संसार अपार के पार की सुगम रूप नौका लियो।
कलि कुटिल जीव निस्तार हेत बाल्मीक तुलसी भयो॥

भक्तमाल की प्रियादास रचित टीका में कई एक कथाएँ और सुनी-सुनाई बातें लिखी गई हैं, पर गुसाईं के माता पिता कौन थे,

तुलसीदास कहाँ उत्पन्न हुए, उनका लड़कपन कहाँ और कैसे कटा, इन बातों की चर्चा ही नहीं, कदाचित् इस कारण से कि प्रियादास नहीं जानते थे। स्मरण रखना चाहिए कि स्वामी के देहांत होने के उपरान्त लगभग एक सौ बरस बीत जाने पर प्रियादास ने अपनी टीका लिखी और वह वृन्दावन के रहनेवाले हो के तुलसीदास के जीवन-चरित्र से क्योंकर जानकार होवें ?

एक बेनीमाधवदास कृत तुलसीदास के जीवन चरित्र की चर्चा है और शिवसिंह ने उसकी बहुत प्रशंसा की है। पर शोक की बात है कि आजकल उस जीवन-चरित्र का कहीं पता नहीं लगता।

खड्गविलास प्रेस के छपे हुए रामायण की भूमिका में एक वैजनाथदास रचित गुसाईं का जीवन-चरित्र छपा है। विस्तारपूर्वक वह लिखा गया, पर विशेष करके केवल उन बातों का बढ़ाव है जो और और पुस्तकों में मिलती हैं।

जिन पुस्तकों से मैंने अधिक सहायता ली, सो ये हैं:—

१ डाकृर ग्रीयर्सन साहिब रचित The Modern Vernacular Literature of Hindustan.

२ मिस्टर ग्रौस साहिब रचित जीवन चरित्र जो रामायण के अँग्रेजी उल्था की भूमिका में है।

३ जीवन-चरित्र जो हिन्दी शिक्षावली के पंचम भाग में छपा है।

४ पंडित महादेवप्रसाद लिखित भक्तिविलास।

तुलसीदास का जन्म सन् ई० १५५० के लगभग हुआ होगा। रामायण में गुसाईं ने कहा है कि—

संमत सोरह सै इकतीसा। करौं कथा हरिपद धरि सीसा॥
नौमी भौमवार मधुमासा। अवध पुरी यह चरित प्रकासा॥

और एक दोहा प्रचलित है—

समत सोरह सै असी असी गंग के तीर।
सावन शुकला सत्तमी तुलसी तज्यो शरीर॥

इन बातों के साथ इस पर विचार कीजिए कि गुसाईं जी का दीर्घायु होने पर देहान्त हुआ, तो अनुमान होता है कि अटकल से स्वामी का जन्म संवत १६००-१६१० के मध्य में अर्थात् सन् १५४५-१५५५ ई० के बीच में हुआ होगा।

पर जन्म कहाँ हुआ? कुछ लोग बतलाते हैं कि राजापुर उनकी जन्मभूमि है। पर इस बात के विरुद्ध और लोग कहते हैं कि नहीं, उनका जन्म वहाँ नहीं हुआ। पर गुसाईं ने वहाँ एक मन्दिर बनवाया या गाँव बसाया। फिर हस्तिनापुर उनकी जन्मभूमि बतलाई गई और हाजीपुर भी (जो चित्रकूट के निकट है) पर इन बातों का कुछ प्रमाण नही है। फिर औरों ने कहा है कि वे ताड़ी में जन्मे, पर दूसरे लोग कहते हैं कि नहीं, उनके माता पिता वहाँ रहते थे, पर यह तुलसीदास के उत्पन्न होने के पहले था। इन सब बातों से अनुमान होता है कि अब लों ठीक ठीक निर्णय नहीं हुआ कि तुलसीदास का जन्म कहाँ हुआ।

सब लोगों की सम्मति इसमें मिलती है कि तुलसीदास ब्राह्मण थे। कुछ लोग बतलाते हैं कि दूबे थे। दूसरे लोग कहते हैं कि सरवरिया वा कान्यकुब्ज थे।

उनके पिता का नाम आत्माराम, माता का हुलसी, श्वसुर का दीनबन्धु पाठक, स्त्री का रत्नावली और लड़के का तारक बतलाया जाता है। यह भी कहा जाता है कि तुलसीदास का नाम पहिले रामबोला था, पर उनके गुरु ने नाम बदल के तुलसीदास रक्खा। पर इन सब बातों का कोई दृढ़ प्रमाण नहीं है। जहाँ ठीक इतिहास न मिले वहाँ कभी अनुमान और मनमता काम में लिए जाते हैं: और जो जो बातें इस रीति से उत्पन्न हुईं, कुछ दिन के उपरान्त इतिहासिक गिनी जाती हैं।

लड़कपन में तुलसीदास अपने गुरु के पास सूकरखेत में (पुराना नाम उकलक्षेत्र और आजकल सोरों कहलाता है) रहते

थे और रामायण की कथा सुनते थे। वह आप कहते हैं—

मैं पुनि निज गुरु सन सुनी कथा सो सूकरखेत।
समुझी नहिं तसि बालपन तब अति रहेउँ अचेत॥
श्रोता बकता ज्ञाननिधि कथा राम की गूढ़।
किमि समुझै यह जीव जड़ कलिमल ग्रसित बिमूढ़॥
तदपि कही गुरु बारहि बारा।
समुझि परी कछु मति अनुसारा॥

धन्य गुरु जी आपने बारहि बारा कहते हुए अच्छी रीति से पढ़ाया, और धन्य चेला आपने अच्छी रीति से पढ़ा।

कहा जाता है कि गुरु का नाम नरहरिदास था, पर यह सम्भव है कि यह बात केवल अनुमान से निकाली गई है उस सोरठे से जिस में तुलसीदास ने लिखा है कि—

बन्दौं गुरुपदकञ्ज कृपासिंधु नर रूप हरि।
महा मोह तम पुञ्ज जासु बचन रविकर निकर॥

यह गुरु का नाम हो सकता है या यह सम्भव है कि ऐसी बातें उन की स्तुति के वर्णन में लिखी गई हों।

इस गुरु के विषय में यह कथा प्रचलित है कि तुलसीदास का जन्म मूल नक्षत्र के पहिले चरण में हुआ था और इस कारण से एक शास्त्रीय रीति के अनुसार पिता ने अपने लड़के को त्याग दिया और तभी साधु अर्थात् नरहरिदास की शरण में होके यह बालक पाला पोषा गया। परन्तु इस बात का प्रमाण कहाँ है? । विनय-पत्रिका में ( २२७ ) तो लिखा है कि—

नाम राम रावरो हित मेरे।
स्वारथ परमारथ साथिन सौं भुज उठाइ कहौं टेरे।
जननि जनक तज्यो जनमि करम बिनु बिधि सिरज्यो अवडेरे।

पर इस एक पद पर इतनी लम्बी चौड़ी कथा उठानी उचित

नहीं है। तुलसीदास के लड़कपन के बारे में पण्डित महादेवप्रसाद यों लिखते हैं:—

हरि गुन सुनत परम सुख पावै। गुरु पद पंकज सीस नवावै।
इहि विधि कछुक काल सुख पाए। मातु पिता परलोक सिधाए।
तिनके कर्म कीन्ह सब भाँती। मन में सोच करत दिन राती।
तहँ गुरु कहि पुनि कथा पुरानी। नरहरिदास मनोहर बानी।
सुनु तुलसी अब सोच विहाई। सब के मातु पिता रघुराई।
सो तुम मानहुँ विप्रवर राजापुर को जाहु।
चेतहु मेरे वचन अब करहु आपनो ब्याहु।
यह सुनि तुरत चले ननियांवर। पहुँचे गेह भरे सबचांवर।
पूछी कुसल कही तिन पाँही। हर्ष विखाद भयो मन माँही।
पुनि सुंदर कुल देख बरावा। मातुल ने तिहिं ब्याहु करावा।
करहिं रमन गुरु ज्ञान भुलाना। पत्नी सहित परम सुख माना।

पर फिर पूछना पड़ता है कि इन सब बातों का प्रमाण कहाँ है? कोई ऐसी प्राचीन पुस्तक तो प्रसिद्ध नहीं है कि जिस में ऐसी ऐसी बातें लिखी हैं। मालूम होता है कि ऐसी कथाएँ तीन रीति से प्रचलित हो जाती हैं—

१ सुनी सुनाई बातों से जिनका कुछ ठिकाना नहीं,
२ किसी न किसी पद पर सोच विचार करके अनुमान करने से; पर एक ईंट पर घर उठाना जोखिम का काम है,
३ मनमता से,

पुराने पुस्तक के न मिलने पर किसी पुरानी बात का निर्णय करना बहुत कठिन है, कदाचित् असम्भव है।

तुलसीदास की स्त्री के विषय में प्रियादास की टीका में कुछ वर्णन है। तुलसीदास अपनी स्त्री से सुमग्न रहे। एक समय पत्नी विना आज्ञा लिए नहियर चली गई। स्वामी उसके पीछे हो लिए। स्त्री ने क्रुद्ध होके उनसे कहा—मुझ से नहीं पर राम में सुमग्न होना

चाहिए। तुलसीदास ने उस की बात मान ली और काशी आ के राम की सेवा में लौलीन हुए।

प्रियादास की टीका में लिखा है—

तिया सों सनेह विन पूछे पिता गेह गई
भूली सुधि देह भजे वाही ठौर आए है।
वधू अति लाज भई रिसि सों निकसि गई
प्रीति राम नई तन हाड चाम छाए हैं॥
सुनी जब बात मानों होय गयो प्रात वह
पाछे पछितात तजी कासी पुरी धाए हैं।
कियो तहाँ वास प्रभु सेवा लै प्रकास
कीनों दृढ भाव नैन रूप के तिसाए हैं॥

औरों ने इतनी बात लेके इस को बढ़ाया है और बतलाते हैं कि जब तुलसीदास चले गए, तब पत्नी पछताने लगी और उनको बुलाया, पर वह न लौटे। तब स्त्री ने चाहा कि स्वामी के साथ चलें। फिर कहा जाता है कि बुढ़ापे में तुलसीदास बेजाने अपने गाँव में गए, स्त्री ने उनको पहिचाना इत्यादि।

गुसाईं ने अवध पुरी में (अर्थात् अयोध्या में) रामायण को या तो समाप्त किया अथवा वहाँ उसे आरम्भ किया, तो इससे निश्चय है कि वहाँ कुछ दिन लों वह वास करते थे। पर इस बात में संदेह नहीं कि बनारस में उनका विशेष निवास था। अब लों तुलसीदास का मठ गंगा के तीर पर अस्सी घाट के निकट दिखाई पड़ता है और वहाँ की एक कोठडी में खडाऊँ गद्दी चँवर इत्यादि रक्खे हैं। देखने में तो कुछ नए मालूम होते हैं, पर मठ के लोग कहते हैं कि वे स्वामी ही के हैं।

अयोध्या और काशी को छोड़के निश्चय है कि स्वामी जी तीर्थ करते हुए और और तीर्थस्थानों में गए होंगे। इनके जीवन-चरित्रों में प्रयाग, वृन्दावन, चित्रकूट प्रभृति स्थानों में इनके जाने की कथा है।

यह भी कहा जाता है कि एक समय तुलसीदास वृन्दावन गए और वहाँ नाभा जी से भेंट हुई। नाभा जी ने उनका बहुत आदर किया और कहा कि अब भक्तों की माला के लिये मुझे सुमेरु मिल गया।

प्रियादास की टीका में बहुत सी और कथाएँ हैं, पर उनका वर्णन मैं नहीं करता हूँ। वे तो हरि के विश्वासियों के लिये हैं; मुझ सरीखे को उनमें विश्वास नही है। उनमें लिखा है कि गुसाईं ने हनुमान से भेंट की, राम लछमण का दर्शन पाया और एक मरे हुए ब्राह्मण को जिलाया तथा दूसरे मनुष्य को जो हत्यारा था, मोक्ष दिया और एक समय कृष्ण का दर्शन भी पाया। भूलना न चाहिए कि ये सब कथाएँ स्वामी के मरने के बहुत बरस उपरान्त लिखी गईं। एक कथा से मैं प्रसन्न होता हूँ इस कारण से कि कथा कैसी ही क्यों न हो, तौ भी शिक्षा से भरी हुई है। लिखा है कि एक चोर चोरी करने गुसाईं के घर गया। चोर ने देखा कि वहाँ एक मनुष्य रात भर पहरा दे रहा है। प्रातःकाल तुलसीदास के पास जा के उसने पूछा कि वह कौन श्याम किशोर आपके यहाँ चौकी देता है। यह बात—

सुनि करि मौन रहै आँसू डारि दिये हैं।

तुलसीदास को बोध हुआ और उन्होंने समझ लिया कि रघुनाथ ने रात भर मेरे लिये चौकी दी; और यह जानके कि धन-सम्पत्ति बटोरने से मैंने स्वामी को इतना दुःख दिया कि वह रात भर पहरा देवें, उन्होंने अपना सब कुछ कंगालों को बाँट दिया। यह बात अर्थात् कि ईश्वर अपने लोगों की रक्षा करते हैं, सोच विचार करने के योग्य है। हम मसीही लोग मान लेते हैं कि परमेश्वर विना रूप धारण किए रात और दिन अपने लोगों की रखवाली किया करते हैं। हमारे धर्मशास्त्र में लिखा है कि—

जो स्वर्ग और पृथिवी का कर्त्ता है।
वह तेरे पाँव को टलने न देवे।

तेरा रक्षक कभी न ऊँघे ॥
देख इस्राएल् का रक्षक।
न ऊँघेगा न सो जावेगा ॥
यहोवा तेरा रक्षक है।
यहोवा तेरी दहिनी ओर तेरी छाया ठहरा है ॥
न तो दिन को धूप से।
और न रात को चान्दनी से तेरी कुछ हानि होवेगी ॥
यहोवा सारी विपत्ति से तेरी रक्षा करेगा।
वह तेरे प्राण की रक्षा करेगा ॥
यहोवा तेरे भीतर बाहर आने जाने में।
तेरी रक्षा अब से ले सर्वदा लों करता रहेगा ॥

प्रियादास की टीका में एक और कथा है जो विचार करने के योग्य है। लिखा है कि देहली के बादशाह ने तुलसीदास की कीर्त्ति सुन के उनको देहली में बुलाया। जब ये वहाँ गए तो बादशाह ने कहा—

दीजै करामाति जग ख्याति सब मात किए (अर्थात् कोई आश्चर्य्य कर्म्म दिखलाइए; क्योंकि संसार में यह बात फैल गई है कि आप ने सब कुछ अपने अधीन कर रक्खा है)

तुलसीदास ने उत्तर दिया—

कही झूठ बात एक राम पहिचानिए।

धन्य धन्य गुसाईं जी! आपने अच्छा कहा! बादशाह अपने धर्म्म का अपमान करके और चिकनी चुपड़ी बातें बनाके गुसाईं की प्रशंसा करते हैं और गुसाईं उनको झूठा बना के समझाते हैं कि मनुष्य की झूठी प्रशंसा मत कर, पर एकही परमेश्वर को पहचान।

इन सब बातों के द्वारा तुलसीदास का पूरा जीवन-चरित्र नहीं है, पर इन से और गुसाईं की लिखित पुस्तकों से कुछ न

कुछ मालूम होता है कि वह किस स्वभाव और ढंग के मनुष्य थे।

उनमें श्रेष्ठ गुण तो भक्ति था। दूसरों की समझ में रामचन्द्र जो हों सो हों, पर तुलसीदास ने उनको अपना सर्वस्व जाना। उनकी प्रशंसा करते हुए वह हर्षित हो जाते थे और उनके गुण गाने में सुमग्न रहते हुए कभी थकित नहीं होते थे। सचमुच हिंदू भक्तों में वे प्रधान थे और आजकल जब कि बहुतों में विश्वास केवल नाम मात्र को रह गया है, तुलसीदास की भक्ति पर विचार करना लाभदायक होगा।

गुसाईं में एक और उत्तम गुण है जो सब कवियों में नहीं पाया जाता। वह अपनी चतुराई दिखलाने के अभिप्राय से नहीं लिखते थे, पर पढ़नेवालों के लाभ के लिये; और इस कारण से सरल भाषा काम में ला के इस रीति से लिखते थे कि सब लोग समझ सके।

रामायण में लिखा है—

> कवित-रसिक न राम-पद-नेहू।
> तिन कहँ सुखद हासरस एहू॥
> भाषाभनिति भोरि मति मोरी।
> हँसिबे जोग हँसे नहि खोरी॥
> प्रभु-पद-प्रीति न सामुझि नीकी।
> तिन्हहिं कथा सुनि लागिहि फीकी॥
> हरिहरपदरति मति न कुतरकी।
> तिन्ह कहँ मधुर कथा रघुबर की॥
> रामभगति भूषित जिअ जानी।
> सुनिहहिं सुजन सराहि सुबानी॥
> कवि न होउँ नहि बचन-प्रबीनू।
> सकल कला सब बिद्या-हीनू॥
> आखर अरथ अलंकृति नाना।
> छंद प्रबंध अनेक बिधाना॥

भावभेद रसभेद अपारा।
कवित दोष गुन बिबिध प्रकारा॥
कबित-बिवेक एक नहिं मोरे।
सत्य कहौं लिखि कागद कोरे॥
भनिति मोरि सब गुनरहित बिस्व-बिदित गुन एक।
सो विचारि सुनिहहिं सुमति जिन्हके बिमल बिवेक॥

फिर :—

भनिति भदेस बस्तु भलि बरनी।
राम-कथा जग-मंगल-करनी॥

यदि कहा जाय कि ऐसा लिखना तो केवल कवियों की बनावट है, तो मान लिया जायगा कि गुसाईं अवश्य जानते थे कि मैं निरा मूर्ख नहीं हूँ, तौभी विद्यावान होके उन्होंने जान बूझ के कविता के उस ढंग को स्वीकार किया जो घमण्डी विद्यावानों की दृष्टि में हेच गिना जायगा, पर साधारण लोगों के लिये समझने के योग्य होगा। आजकल रामायण की भाषा इतनी सरला नहीं दिखलाई देती है, पर स्मरण रखना चाहिए कि जो पुस्तक तीन सौ बरस से लिखे हुए होते हैं, अवश्य उनकी भाषा कुछ कठिन मालूम पड़ेगी।

तुलसीदास के लेख में एक और गुण है जो बहुत प्रशंसनीय है। वह लम्पटता-रहित है और गुसाईं जी स्वच्छता और जितेन्द्रियता और ऐसे अच्छे गुणों की स्तुति और प्रतिष्ठा किया करते थे।

उन्होंने रामायण में लिखा है—

अति खल जे विपई बक कागा।
एहि सर निकट न जाहिं अभागा॥
संबुक भेक सेवार समाना।
इहाँ न विषय कथा रस नाना॥
तेहि कारन आवत हिय हारे।
कामी काक बलाक बिचारे॥

फिर मालूम होता है कि स्वामी तुलसीदास लालची हो के दोहे-चौपाई के व्यापारी नहीं हुए। बहुत कवि राजाओं की डेवढ़ी पर अपनी गद्दी बिछाके अपने प्रतिपालकों का झूठा गुणानुवाद झन-झनाते हुए सुख आनंद में अपना जीवन व्यतीत करते हैं। पर तुलसीदास ऐसे नहीं थे। वे किसी राजा वा धनी के अवलम्बी न रहे, पर अपनी झोपड़ी में बैठके राजा राम की सेवा में छन्द बनाते हुए अपने दिनों को काटते थे।

## (२) तुलसीदास लिखित पुस्तक

किसी के जीवन-चरित्र में क्या क्या बातें लिखी जाती हैं? क्या यह नहीं कि वे कैसे थे और उन्होंने क्या किया? यदि यह बात सच हो तो हमको समझना चाहिए कि जो जो ग्रन्थ तुलसीदास ने लिखे, वही उनका जीवन-चरित्र है। पर कौन कौन पुस्तक उन्होंने लिखे, इस बात का निर्णय करना सहज नहीं है और विशेष करके मेरी सामर्थ्य से तो यह बात बाहर है। बीस पुस्तकों से अधिक की चर्चा है अर्थात्—

पुस्तकों की नामावली

१ चौपाई रामायण या रामचरित मानस।

२ कवित्त रामायण या कवित्तावली।

३ गीतावली।

४ दोहावली।

५ बरवै रामायण।

६ राम सतसई।

७ विनय पत्रिका।

८ रामाज्ञ या श्रीरामाज्ञा या रामसगुनावली।

९ रामलला नहछू।

१० वैराग्य संदीपिनी।

११ जानकी-मंगल या श्री जानकी स्वयंवर-मंगल।

१२ पार्वती-मंगल या शिव-पार्वती-मंगल।

१३ कृष्णगीतावली।

१४ संकट मोचन।

१५ हनुमत् बाहुक।

१६ राम सलाका।

१७ छन्दावली।

१८ छप्पय रामायण।

१९ कड़का छन्द या कड़का रामायण

२० रोला छन्द या रोला रामायण

२१ झूलना छन्द या झूलना रामायण

२२ कुंडलिया रामायण

इनमें से चन्द ऐसे हैं जो नाम मात्र हैं। उनका शिवसिंह सरोज में उल्लेख है, पर आजकल कहीं नहीं मिलते। यह बात सम्भव है कि किसी न किसी पुस्तक के लिये दो नाम प्रचलित हो गए हों और इस कारण से कभी इतने पुस्तक नहीं थे जितने कि शिवसिंह की नामावली में हैं।

एक और बात भी स्मरण रखनी चाहिए। ऐसा हो सकता है कि और किसी तुलसीदास कवि के बनाए हुए पुस्तक कुछ दिन लों प्रचलित थे; अब नाम तो रह गए, पुस्तक खो गए। और यह बात कुछ असम्भव नहीं है कि उन पुस्तकों में से जो अब तक उपस्थित हैं, कई एक दूसरे किसी कवि के रचित होंगे और काशीवासी प्रशंसनीय कवि तुलसीदास के न हों। एक "कविमाला" नामक पुस्तक की चर्चा है जो किसी तुलसी का बनाया था और आजकल किसी तुलसी साहब के भजन छप रहे हैं। निश्चय है कि एक तुलसी नहीं पर अनेक तुलसी ने कविता बनाने में अपने हाथ डाल दिए होंगे।

- ग्रीयर्सन साहिब कृष्णावली के बारे में लिखते हैं कि मैं सम-

भता हूँ कि यह पुस्तक ऊपर वर्णन किए गए तुलसीदास का वनाया न होगा।

अधिक पुस्तका का वर्णन डाक्टर ग्रीयर्सन साहिब ने संक्षेप में अपने The Modern Vernacular Literature of Hindu-stan. में लिख दिया है। रामायण (चौपाई का) छोड़ के तुलसीदास की सब पुस्तकों में से श्रेष्ठ पुस्तक विनय पत्रिका है जिसमें २७६ राम-स्तुति के भजन हैं।

१८८८ ई० में सरस्वती यंत्रालय वनारस, में तुलसीदास की बारह पुस्तकें छप गई थीं ( नामावली के १, २, ३, ४, ५, ७, ८, ६, १०, ११, १२, १३, )

## ( ३ ) तुलसीदास कृत रामायण

गुसाईं जी की सब से कीर्त्तिमान कविता रामायण है। इस नाम से वह विख्यात हुआ है, पर तुलसीदास ने उसका दूसरा नाम रक्खा अर्थात "रामचरितमानस"। बालकाण्ड में लिखा है—

राम-चरित-मानस एहि नामा। सुनत श्रवन पाइअ विश्रामा॥

और कवि ने बहुत परिष्कार से बतलाया है कि यह नाम "मानस" कैसा उचित है। चार संवाद जो हैं सो इस मानस के चार घाट हैं। सात काण्ड सो सोपान हैं, राम और सीता का यश इस मानस का सलिल सुधा है। चारों ओर की सन्तसभा अर्थात सुननेवाले अंबराई हैं; और उनकी श्रद्धा वसंत ऋतु के समान है, इत्यादि।

न केवल परदेशियों में पर कभी कभी हिन्दुओं में भी यह बात समझी जाती है कि यह रामचरित मानस वाल्मीकि कृत रामायण का उल्था है, पर यह बात ठीक नहीं है। दोनों में तो सात सात काण्ड हैं और दोनों में एकही कथा है जो न वाल्मीकि की न तुलसी दास की बनाई है, पर बहुत दिनों से प्रचलित है। इस कथा को लेकर तुलसीदास ने अपनी ही रीति पर इसका वर्णन किया और वह

रीति निस्सन्देह अपूर्व है। तुलसीदास के अगणित अनुकारी हुए हैं पर वह किसी के अनुचर नहीं थे। उनको न उलथा करनेवाला न अनुगामी पर एक सृष्टिकर्त्ता समझ लीजिए।

उन्हों ने बतलाया है कि किन किन लोगों के द्वारा राम की कथा प्रचलित हो गई और किस रीति से उनके गुरु ने उनको यह कथा बार बार सुनाई। वह कहते हैं—

भाषाबद्ध करबि मैं सोई। मोरे मन प्रबोध जेहि होई॥
जस कछु बुधि-बिबेक-बल मेरे। तस कहिहौं हिय हरि के प्रेरे॥

और नम्रतापूर्वक फिर कहते हैं—

कवि न होउँ नहिं चतुर कहावों। मति-अनुरूप राम-गुन गावौं॥

फिर भी—

सरल कबित कीरति बिमल सोइ आदरहिं सुजान।
सहज बयर बिसराइ रिपु जो सुनि करहिं बखान॥
सो न होइ बिनु बिमल मति मोहिं मतिबल अति थोर।
करहु कृपा हरिजस कहउँ पुनि पुनि करउँ निहोर॥
कबि कोबिद रघुबर चरित मानस-मंजु-मराल।
बाल-बिनय सुनि सुरुचि लखि मोपर होहु कृपाल॥

यह बात हमारी समझ में नहीं आ सकती है कि तुलसीदास अपनी कुशलता और चतुराई से सर्वथा अज्ञात थे, तौ भी कुछ सरलता से उन्होंने ऐसी बातें लिखी होंगी। वह अपनी योग्यता का अधिक ध्यान नहीं करते थे, पर रघुनाथ और उनकी महिमा पर। वह अपनी चतुराई नहीं दिखलाना चाहते थे पर रामचन्द्र जी का महत्व। बहुत से कवि समझते हैं कि कथा जो है सो डोरी है जिस में मेरी कविता के चतुराई रूपी मोती पोए जायँ और प्रकाशमान होवें। पर तुलसीदास ने अच्छी रीति से समझा कि ऐसा नहीं है; मेरी कुशलता यही तो डोरी है और रघुनाथ के गुण येही मोती हैं, डोरी छिपी रहे, मोती विराजमान होवें।

तुलसीदास का रामायण नाटक के समान है न केवल अमुक अमुक के विषय में कुछ न कुछ लिखा है; पर वे कहते, करते और सोच विचार भी करते हुए मानो हमारे सामने ही उपस्थित किए जाते हैं। हम मानों तुलसीदास की नहीं किन्तु उन्हीं की बातें सुनते और उनको देखते हैं। दशरथ, कैकेयी, मंथरा कुवड़ी, राम, सीता, लक्ष्मण, केवट गुह, रावण, भरत इत्यादि यह अन्य पुरुष नहीं, पर उत्तम पुरुष होकर और नेपथ्य से निकलकर रंगभूमि में आते और वार्त्तालाप करते हैं।

यदि यह बात पूछी जाय कि रामायण को किस रस में गिनना चाहिए, तो यह कहना चाहिए कि कुछ न कुछ नवों में। तुलसीदास कविता की रीति विधि की अधिक चिन्ता नही करते थे। तौ भी उन सब विधियों को जो मानने के योग्य हैं, एक स्वाभाविक रीति से मान लेते थे। अपनी कथा में गुसाइँ सुमग्न भए और जैसे कि गिरगिट का रंग उस वृक्ष के समान होता है जिसपर वह चढ़ता है, वैसे ही तुलसीदास का रंग ढंग कथा के रस से मिल जाता है। लंकाकाण्ड में देख लीजिए जहाँ लड़ाई का वर्णन है।

भए क्रुद्ध जुद्ध विरुद्ध रघुपति त्रोन सायक कसमसे।
कोदंड धुनि अति चंड सुनि मनुजाद सब मारुत ग्रसे॥

"कोदंड धुनि अति चंड सुनि" यह पढ़ते ही पढ़नेवाला मानो धुनि को सुन सकता है। फिर बालकाण्ड में—

गरजहि गज घंटा धुनि घोरा।
रथ रव बाजि हिंक (या "हिंस") चहुँ ओरा॥

और महादेव की बरात के वर्णन में—

तन छार ब्याल कपाल भूषन नगन जटिल भयंकरा।
सँग भूत प्रेत पिसाच जोगिनि विकट मुख रजनीचरा॥

और फिर दशरथ के देहान्त के विषय में—

राम राम कहि राम कहि राम राम कहि राम।

कवितावली, विनय, दोहावलि, गीतावली आदि सब ग्रंथ।
मुख्य सहायक नदियाँ इसकी भक्तिसुधा पाने का पंथ॥
इस मानस सुरसरि से जिसने कभी सुधा का किया न पान।
मंगल से वंचित रहकर वह करता है अपना अवसान॥ ६॥

दोहावलि में ग्रथित किया है राजनीति, सद्धर्म, सुज्ञान।
रस्र वीभत्स वीर करुणा का किया कवित्तों में निर्मान॥
विनय पत्रिका के अनुपम पद विनय नम्रता के कल गान।
गीतावलि में आर्य जाति के रघुकुल का है कीरति-गान॥ ७॥

मानस की पीयूषवर्षिणी शिक्षा का करने पर पान।
बचता शेष विश्व में फिर क्या जिसको हो लालायित प्रान॥
सांसारिक सब हर्ष शोक का इसमें ऐसा हुआ प्रभास।
जिसके पढ़ने से जीवों के मन में भर जाता उल्लास॥ ८॥

भारत का यह धर्म-ग्रंथ है, काव्यों में है अनुपम रत्न।
कर अनुवाद अन्य भाषा में सभी मनन करते सप्रयत्न॥
रचकर ग्रन्थ अमूल्य आपने आर्य-धर्म का किया प्रचार।
इस रचना का गौरव कहते थके विज्ञजन बारंबार॥ ९॥

हिंदी के साहित्य सुधानिधि! हिंदी कविता-कामिनिकंत।
हिंदी कविकुल कुमुद कलाधर! हैं गुणगण के राशि अनंत॥
हमें आपका अमित गर्व है, है कृतज्ञ सब भारतवर्ष।
करने में गुणगान लेखनी का मिटता है महा अमर्ष॥१०॥

तुलसी राम पदाब्ज अलि नवरस मानस ग्रन्थ।
भक्त भ्रमर रसपान का है यह मानस पंथ॥

---

# (७) गोस्वामी जी के दार्शनिक विचार

[ लेखक—पंडित गिरधर शर्मा चतुर्वेदी ]

काव्य में कवि के विचारों का प्रतिबिंब होना एक स्वाभाविक बात है। काव्य, महाकाव्य यद्यपि किसी कथा विशेष के आधार पर ही निबद्ध होते हैं, किंतु कवि अपनी योग्यता के अनुसार अपने सभी विषयों के विचारों की छटा उनमें, स्थान स्थान पर, प्रदर्शित करते हैं। अतएव साहित्य के परमाचार्य मम्मट भट्ट ने सब शास्त्रों की, व लोक की, व्युत्पत्ति कवि के लिये आवश्यक मानी है। कवि की प्रौढि पर ही काव्य का सौंदर्य अवलंबित है। महाकवि अपने काव्य के पाठकों को सब विषयों में अन्य-निरपेक्ष कर देने की चेष्टा किया करते हैं। वे सब ही जानने योग्य विषयों का उसमें, अपने विचारानुसार, समावेश करते हैं। ऐसे महाकाव्यों में कवि का विचार, उसका मत, स्वच्छ मणि में प्रतिबिंब की भाँति स्पष्ट झलक जाता है।

श्रीमान् भक्त-शिरोमणि गोस्वामी तुलसीदास जी का रामचरितमानस (रामायण) इसी प्रकार का एक महाकाव्य है। गोस्वामी जी ने किसी विषय को उसमें समाविष्ट करने से छोड़ना नहीं चाहा। सब ही प्रकार के विचारों का आदर्श—जैसी कि गोस्वामी जी जैसे महाबुद्धिमान् और महात्मा से आशा की जा सकती है—उनके उस महाकाव्य में पाया जाता है। यहाँ हम और विषयों की ओर न जाकर केवल इस विषय पर पाठकों का ध्यान आकृष्ट करना चाहते हैं, कि रामायण के द्वारा गोस्वामी जी के दर्शन संबंध में कैसे विचार प्रकट होते हैं।

विद्वान् जानते हैं कि 'दर्शन-शास्त्र' एक अत्यंत गूढ़ और जटिल

विषय है। कहना चाहिए कि संस्कृत साहित्य समुद्र का वह अमृत भाग है। संस्कृत के भी विरले ही विद्वान् इस विषय में प्रवेश पाते हैं। ऐसे गूढ़ और जटिल विषय को भी श्री गोस्वामी जी ने कैसी सुगमता से लिखा है, यह इस लेख में दिखाया जायगा।

इतना और इस लेख के आरंभ में ही निवेदन कर देना आवश्यक है कि यह लेख किसी सांप्रदायिक पक्षपात के वश होकर नहीं लिखा जाता, न इसका कोई पाठक सज्जन यह अभिप्राय समझें कि यह मत सच्चा है, या झूठा है, यह दिखाने की हमारी चेष्टा है। यह केवल साहित्य दृष्टि से एक आलोचना है। यदि हमारे विचारों में किसी प्रकार का भ्रम हमें समझाने का कोई महानुभाव उद्योग करेंगे, तो हम उनके परम कृतज्ञ होंगे।

यह प्रसिद्ध बात है कि रामभक्त श्रीगोस्वामी जी अनन्य वैष्णव थे। यह वृत्तांत से, उनके काव्यों से, सब ही से प्रकट होता है। उनकी अनन्य विष्णुभक्ति के कारण बहुत से विचारक सज्जन यह भी अनुमान करते हैं, और कर सकते हैं कि वे किस वैष्णव संप्रदाय विशेष के अनुयायी होंगे। ऐसी स्थिति में स्वभावतः यही कल्पना होती है कि उनके दर्शन सम्बन्धी विचार भी विशिष्टाद्वैत, शुद्धाद्वैत, द्वैत इन वैष्णव दर्शनों में से ही किसी दर्शन के अनुसार हों। किंतु जब हम उनके श्रीरामचरितमानस को पक्षपातशून्य विचार-दृष्टि से देखते हैं तो विवश होकर ऊपर की कल्पना छोड़ देनी पड़ती है और आश्चर्य के साथ स्पष्ट यही निश्चय करना पड़ता है कि दार्शनिक सिद्धांतों में श्री गोस्वामीजी श्रीशंकराचार्य के अद्वैतवाद के ही अनुगामी हैं। उनके ग्रंथ से इसका दिग्दर्शन कराना भी इस लेख का उद्देश्य है।

श्री गोस्वामीजी ने आरम्भिक मंगलाचरण के श्लोकों में एक यह भी श्लोक रचा है—

यन्मायावशवर्ति विश्वमखिलं ब्रह्मादिदेवासुरा-
यत्सत्त्वादमृषेव भाति सकलं रज्जौ यथाऽहेर्भ्रमः।
यत्पादप्लवमेकमेव हि भवाम्भोधेस्तितीर्षावतां
वन्देऽहं तमशेषकारणपरं रामाख्यमीशं हरिम्॥

इसका अर्थ है कि यह संपूर्ण जगत्, ब्रह्मा आदि देवता और असुर, सब जिसकी माया के वश में हैं, और जिसकी सत्ता से संपूर्ण जगत् सत्य सा प्रतीत हो रहा है, जैसा कि भ्रम-काल में रज्जु की सत्ता से सर्प सत्य सा प्रतीत हुआ करता है; एवं संसार रूप समुद्र को तैर जाने की इच्छा रखनेवालों के लिये जिसके चरण ही नौका रूप हैं, उन सब कारणों से भी परे राम नामक जगदीश्वर हरि को मैं प्रणाम करता हूँ। पाठक देखेंगे कि इस श्लोक में स्पष्ट ही श्री शंकराचार्य का अद्वैतवाद, न केवल अद्वैतवाद ही किंतु मायावाद भी उल्लिखित हुआ है। जगत् माया-जनित असत्य है, वह ब्रह्म की सत्ता से सत्तावान् प्रतीत होता है, यही शांकर सिद्धान्त है। वैष्णव आचार्यों ने जगत् को मायिक एवं असत्य स्वीकार नहीं किया। यद्यपि पूर्वोक्त श्लोक में कहीं कहीं 'अमृषैव' पाठ मिलता है, जिससे 'जगत् सत्य ही प्रतीत होता है' ऐसा कुछ विपरीत अर्थ हो जाने की संभावना हो सकती है, किन्तु 'यत्सत्त्वात्' और 'रज्जौ यथाऽहेर्भ्रमः' इन पदों का इस पक्ष में कुछ भी स्वारस्य नहीं रहता। क्योंकि जगत् सत्य मान लेने पर वह ब्रह्म की सत्ता से भासित नहीं हो सकता, किन्तु अपनी ही सत्ता से भासित होगा। और इस पक्ष में रज्जु-सर्पवाला भ्रम का दृष्टांत भी नहीं घटता; क्योंकि जगत् को भ्रम का विषय मायावादी ही बताते हैं, दूसरे नहीं। अतः इस श्लोक का तात्पर्य मायावाद में ही है। कल्पना हो सकती है कि यह श्लोक गोस्वामी जी का ही बनाया हुआ हो, इसका कोई दृढ़ प्रमाण नहीं। संभव है, मंगलाचरण के श्लोकों में पीछे से किसी ने मिला दिया हो। किन्तु इस कल्पना

का कोई कारण नहीं दीखता । क्योंकि और और स्थानों में भी जहाँ प्रसंग आया है, श्री गोस्वामी जी ने मायावाद का स्फुट उल्लेख किया है। जैसा कि सुंदरकाण्ड में हनुमान की उक्ति है—

सुनि रावण ब्रह्माण्ड निकाया। पाय जासु बल बिरचित माया ॥
जाके बल बिरञ्चि हरि ईशा। पालत सृजत हरत दशशीशा ॥

यहाँ भी ब्रह्म का बल पाकर अर्थात् उसी अधिष्ठान की सत्ता से सत्ता लाभ कर माया जगत् बनाती है, यह कहा गया है और रज, सत्त्व और तम के अधिष्ठाता ब्रह्मा, विष्णु, शिव को ब्रह्म के बल से ही बलवान् माना गया है। शंकर-दर्शन में भी ब्रह्मा, विष्णु, शिव, ये माया-विशिष्ट चैतन्य की उपाधि भेद भिन्न भिन्न संज्ञाएँ स्वीकार की गई हैं और विशिष्ट सब शुद्ध चैतन्य पर ही अधिष्ठित हैं। इससे पूर्वोक्त श्लोक की और चौपाई की एकवाक्यता है।

थे मंगलाचरण के प्रकरण में ही ( बालकाण्ड—आरम्भ )

उ॰ जड चेतन जगजीव जत, सकल राममय जानि।
भी वन्दौं सब के पद-कमल, सदा जोरि जुगपानि ॥

दा सीय-राममय सब जग जानी। करौं प्रनाम जोरि जुगपानी ॥

इत्यादि वाक्यों में कैसी सुंदर अद्वैतवाद की छटा श्री गोस्वामी जी ने झलकाई है, यह सहृदय पाठक ही विचार-बुद्धि से अनुभव कर सकते हैं। यद्यपि सभी मतों में ईश्वर को व्यापक माना जाता है, और ईश्वर-बुद्धि से सब जड चेतन की पूजा उपयुक्त समझी जाती है, किन्तु राममय जगत् देखना, राम के अतिरिक्त और कोई वस्तु ही न मानना अद्वैतवाद ही की पराकाष्ठा है।

आगे राम के गुणवर्णन में अपनी अशक्ति होने पर भी अपनी वाणी को पवित्र करने के उद्देश्य से नामचरित-कथन में अपनी प्रवृत्ति बताते हुए श्रीगोस्वामीजी कहते हैं कि राम का गुण-वर्णन तो कोई भी नहीं कर सकता, किन्तु करने का साहस सब ही ने किया।

सारद सेष महेस बिधि, आगम निगम पुरान।
नेति नेति कहि जासु गुन, करहिं निरंतर गान ॥

सब जानत प्रभु-प्रभुता सोई। तदपि कहे बिन रहा न कोई ॥
तहाँ वेद अस कारन राखा। भजन-प्रभाउ भाँति बहु भाखा ॥
एक अनीह अरूप अनामा। अज सच्चिदानंद परधामा ॥
व्यापक बिस्वरूप भगवाना। तेहि धरि देह चरित कृत नाना ॥
सो केवल भगतन हित लागी। परम कृपालु प्रनत-अनुरागी ॥

विचार दृष्टि से देखने पर इस प्रकरण का यही तात्पर्य प्रतीत होगा कि 'नेति नेति' कहकर सब गुणों का निषेध करते हुए भी वेद आदि शास्त्र निरंतर ईश्वर का गुण-गान करते हैं। इस विरोध का कारण भी वेद ने ही बताया है कि, ब्रह्म वस्तुतः एक– अद्वितीत, अनीह–इच्छा-रहित, अरूप, अनाम ( जिसका न कोई रूप है न नाम है ) अज, नित्य, सच्चिदानंद स्वरूप है। अर्थात् न कोई उसमें गुण है, न उसका कोई नाम है, न कोई रूप है। उसका कथन कोई नहीं कर सकता; किंतु विना गुण-वर्णन के उपासना ( भजन ) होगी नहीं और उपासना के विना जीवों का कल्याण नहीं हो सकता। उपासना का ही प्रभाव है कि वह मनुष्यों को मुक्ति-मार्ग में ले जाती है। अतः भक्तों के हित के लिये, उनकी उपासना पूर्ण होने के लिये, भगवान् शरीर धारण कर नाना चरित करते हैं। उन्हीं भगवान् के चरितों और गुणों का सब भक्त लोग गान करते हैं और मुक्त होते हैं। यह भक्तों का हित संपन्न करुणामय जगदीश की करुणा मात्र है। शांकर दर्शन भी यही कहता है कि ब्रह्म वस्तुतः नीरूप निर्गुण है। उसके लिये वेद ने:—

'यतो वाचो निवर्तन्ते अप्राप्य मनसा सह'

( मन और वाणी जिसे प्राप्त न होकर बीच में से ही लौट आते हैं ) कहा है। किंतु जब वह अनिर्वचनीय माया के साथ गृहीत

होता है, तब सर्वगुणाकर, सर्वशक्तिमान् कहा जाता है और 'सर्वे-वेदा यत्पदमामनन्ति' सब ही उसी के गुण गाते हैं। बस, इस प्रकरण का भी तात्पर्य शंकर मत से स्पष्ट मिल रहा है, यह पाठक समझ गए होंगे। क्योंकि और मतों में 'नेति' 'नेति' से ब्रह्म का निरूपण नहीं होता, और ब्रह्म 'अनीह अरूप अनामा' नहीं माना जाता।

गिरा अरथ जल बीचि सम कहिअत भिन्न न भिन्न।
बंदौं सीताराम-पद जिनहिं परम प्रिय खिन्न * ॥

(बालकाण्ड—आरम्भिक स्तुति)

विज्ञ पाठक देखेंगे कि इस दोहे में माया और ब्रह्म रूप सीता और राम के परस्पर शब्द और अर्थ की तरह वा जल और तरंग की तरह भेद और अभेद दोनों माने गए हैं। जैसे शब्द के बिना अर्थ और अर्थ के बिना शब्द कहीं नहीं उपलब्ध होता, शब्द का प्रयोग करते ही अर्थ मनोभूमिका में अपने आप प्रविष्ट हो जाता है, जैसे किसी ने 'सिंह' इन दो अक्षरों का उच्चारण किया कि विकट जटाधारी चितकबरे रंग का चार पैर और पूँछवाला दुदकारता हुआ एक भयानक जन्तु विशेष मानो आँखों के आगे घूमने लगता है, इसी प्रकार जहाँ अर्थ देखा कि शब्द बिना बुलाए ही अपने आप टूट पड़ता है। एक के बिना दूसरा कहीं मिलता ही नहीं। इसीसे कई शास्त्रों में शब्द और अर्थ का तादात्म्य–अभेद मान लिया गया। किंतु इतना सच होते हुए भी शब्द और अर्थ बिलकुल भिन्न वस्तु हैं। एक के धर्म दूसरे में जा ही नहीं सकते। अर्थ में रूप, रस, गन्ध, स्पर्श आदि हैं, वजन है, वह स्थान घेरता है, किंतु शब्द में यह सब कुछ नहीं। मुख में अग्नि की एक चिनगारी भी आ जाय तो बड़ी भारी आफत हो जाय, किंतु महा अग्नि शब्द भी वहाँ

* खिन्न अर्थात् दुःखित पुरुष जिन सीताराम का परमप्रिय है। अर्थात् जो दुःखितों का दुःख मेटनेवाले शरणागतवत्सल हैं।

बड़े आनंद से विहार करता है। इससे इन दोनों का भेदाभेद संबंध मानना पड़ता है। यह भाव संस्कृत के कविकुलगुरु कालिदास ने भी रघुवंश के आरम्भ में ही रक्खा है—

'वागर्थाविव संपृक्तौ वागर्थप्रतिपत्तये।
जगतः पितरौ वन्दे पार्वतीपरमेश्वरौ ॥'*

यही दशा ब्रह्म और माया की है। शुद्ध ब्रह्म ज्ञान का विषय नहीं; वह सदा माया सहित ही उपलब्ध होता है। माया की तो ब्रह्म के विना सत्ता ही नहीं है, अतएव माया और ब्रह्म का काल्पनिक अभेद है। किंतु वस्तुतः ये दोनों अत्यंत ही भिन्न हैं। न केवल भिन्न किंतु इनका स्वरूप और इनके धर्म परस्पर तेज और तम की तरह अत्यन्त विरुद्ध हैं। एक जड़ है, एक चेतन। एक परिच्छिन्न है, एक व्यापक। एक सांत है, एक अनंत इत्यादि। अतएव यहाँ भी भेदाभेद ही मानना पड़ा। भेद और अभेद दोनों एक जगह एक वस्तु के हो ही नहीं सकते, अतः अंत में 'अनिर्वचनीय वाद' सिद्ध हो जाता है। यही संक्षेपतः शांकर सिद्धांत में वेदान्त की शैली है।

माया और ब्रह्म के संबंध में शब्द और अर्थ का दृष्टांत यद्यपि रोचक है, तथापि एकदेशीय है। क्योंकि यहाँ शब्द और अर्थ दोनों की स्वतन्त्र सत्ता है, किन्तु वहाँ ब्रह्म के अतिरिक्त माया की स्वतन्त्र सत्ता नहीं। अतएव विज्ञप्रवर गोस्वामी तुलसीदास जी ने दूसरा दृष्टान्त दिया है 'जल-बीचि सम' जैसे तरंग और जल कभी भिन्न भिन्न उपलब्ध नहीं होते, अतः उनका अभेद कह सकते हैं, किंतु तरंग जल के आश्रित है, यह 'आश्रय-आश्रित-भाव' विना भेद के नहीं बनता। इसके सिवा एक तरंग नष्ट होती है, दूसरी पैदा होती है; किंतु जल

---

* वाणी और अर्थ की तरह, आपस में मिले हुए, जगत् के पिता माता पार्वती और शंकर को वाणी और अर्थ की प्राप्ति के लिये मैं प्रणाम करता हूँ, यह श्लोकार्थ है।

होता है, तब सर्वगुणाकर, सर्वशक्तिमान् कहा जाता है और 'सर्वे-वेदा यत्पदमामनन्ति' सब ही उसी के गुण गाते हैं। बस, इस प्रकरण का भी तात्पर्य शंकर मत से स्पष्ट मिल रहा है, यह पाठक समझ गए होंगे। क्योंकि और मतों में 'नेति' 'नेति' से ब्रह्म का निरूपण नहीं होता, और ब्रह्म 'अनीह अरूप अनामा' नहीं माना जाता।

गिरा अरथ जल बीचि सम कहिअत भिन्न न भिन्न।
बंदौं सीताराम-पद जिनहिं परम प्रिय खिन्न * ॥
(बालकाण्ड—आरम्भिक स्तुति)

विज्ञ पाठक देखेंगे कि इस दोहे में माया और ब्रह्म रूप सीता और राम के परस्पर शब्द और अर्थ की तरह वा जल और तरंग की तरह भेद और अभेद दोनों माने गए हैं। जैसे शब्द के विना अर्थ और अर्थ के विना शब्द कहीं नहीं उपलब्ध होता, शब्द का प्रयोग करते ही अर्थ मनोभूमिका में अपने आप प्रविष्ट हो जाता है, जैसे किसी ने 'सिंह' इन दो अक्षरों का उच्चारण किया कि विकट जटाधारी चितकबरे रंग का चार पैर और पूँछवाला दुदकारता हुआ एक भयानक जन्तु विशेष मानों आँखों के आगे घूमने लगता है, इसी प्रकार जहाँ अर्थ देखा कि शब्द विना बुलाए ही अपने आप टूट पड़ता है। एक के विना दूसरा कहीं मिलता ही नहीं। इसीसे कई शास्त्रों में शब्द और अर्थ का तादात्म्य-अभेद मान लिया गया। किंतु इतना सब होते हुए भी शब्द और अर्थ बिलकुल भिन्न वस्तु हैं। एक के धर्म दूसरे में जा ही नहीं सकते। अर्थ में रूप, रस, गन्ध, स्पर्श आदि हैं, वजन है, वह स्थान घेरता है, किंतु शब्द में यह सब कुछ नहीं। मुख में अग्नि की एक चिनगारी भी आ जाय तो वही भारी आफत हो जाय, किंतु महा अग्नि शब्द भी वहाँ

* खिन्न अर्थात् दुःखित पुरुष जिन सीताराम का परमप्रिय है। अर्थात् जो दुःखितों का दुःख मेटनेवाले शरणागतवत्सल हैं।

बड़े आनंद से विहार करता है। इससे इन दोनों का भेदाभेद संबंध मानना पड़ता है। यह भाव संस्कृत के कविकुलगुरु कालिदास ने भी रघुवंश के आरम्भ में ही रक्खा है—

'वागर्थाविव संपृक्तौ वागर्थप्रतिपत्तये।
जगतः पितरौ वन्दे पार्वतीपरमेश्वरौ॥'*

यही दशा ब्रह्म और माया की है। शुद्ध ब्रह्म ज्ञान का विषय नहीं· वह सदा माया सहित ही उपलब्ध होता है। माया की तो ब्रह्म के विना सत्ता ही नहीं है, अतएव माया और ब्रह्म का काल्पनिक अभेद है। किंतु वस्तुतः ये दोनों अत्यंत ही भिन्न हैं। न केवल भिन्न किंतु इनका स्वरूप और इनके धर्म परस्पर तेज और तम की तरह अत्यन्त विरुद्ध हैं। एक जड़ है, एक चेतन। एक परिच्छिन्न है, एक व्यापक। एक सांत है, एक अनंत इत्यादि। अतएव यहाँ भी भेदाभेद ही मानना पड़ा। भेद और अभेद दोनों एक जगह एक वस्तु के हो ही नहीं सकते, अतः अंत में 'अनिर्वचनीय वाद' सिद्ध हो जाता है। यही संक्षेपतः शांकर सिद्धांत में वेदान्त की शैली है।

माया और ब्रह्म के संबंध में शब्द और अर्थ का दृष्टांत यद्यपि रोचक है, तथापि एकदेशीय है। क्योंकि यहाँ शब्द और अर्थ दोनों की स्वतन्त्र सत्ता है, किन्तु वहाँ ब्रह्म के अतिरिक्त माया की स्वतन्त्र सत्ता नहीं। अतएव विज्ञप्रवर गोस्वामी तुलसीदास जी ने दूसरा दृष्टान्त दिया है 'जल-बीचि सम' जैसे तरंग और जल कभी भिन्न भिन्न उपलब्ध नहीं होते, अतः उनका अभेद कह सकते हैं, किंतु तरंग जल के आश्रित है, यह 'आश्रय-आश्रित-भाव' विना भेद के नहीं बनता। इसके सिवा एक तरंग नष्ट होती है, दूसरी पैदा होती है; किंतु जल

* वाणी और अर्थ की तरह, आपस में मिले हुए, जगत् के पिता माता पार्वती और शंकर को वाणी और अर्थ की प्राप्ति के लिये मैं प्रणाम करता हूँ, यह श्लोकार्थ है।

जथा गगन घनपटल निहारी । झाँपेउ भानु कहहिं कुविचारी ॥
चितव जो लोचन अंगुलि लाएँ । प्रगट जुगल ससि तेहि के भाएँ ॥
उमा राम-विषयक अस मोहा । नभ तम धूम धूरि जिमि सोहा ॥
विषय करन सुर जीव समेता । सकल एक तें एक सचेता ॥
सब कर परम प्रकासक जोई । राम अनादि अवधपति सोई ॥
जगत प्रकास्य प्रकासक रामू । मायाधीस ग्यान-गुण-धामू ॥
जासु सत्यता तें जड माया । भास सत्य इव मोह सहाया ॥

रजत सीप मँहु भास जिमि, जथा भानु कर वारि ।
जदपि मृषा तिहुँ काल सोइ, भ्रम न सकै कोउ टारि ॥

एहि विधि जग हरि आश्रित रहई । जदपि असत्य देत दुखु अहई ॥
ज्यों सपने सिर काटै कोई । बिनु जागे न दूरि दुख होई ॥
जासु कृपा अस भ्रम मिटि जाई । गिरिजा सोइ कृपालु रघुराई ॥
आदि अंत कोउ जासु न पावा । मति अनुमान निगम अस गावा ॥

यहाँ एक शका होती है कि ब्रह्म जब स्वयंप्रकाश है, तब फिर उसके विषय में भ्रम क्यों हो रहा है ? भ्रम तो बाह्य जड़ पदार्थों के विषय में हो सकता है, जैसे किसी ने सीप को चाँदी समझ लिया, या रेतीली ज़मीन में सूर्य की किरणों को जल समझ लिया। ये सब वाह्य वस्तुएँ हैं, इनमें सामान्य, विशेष कई अश हैं, अर्थात् कई धर्मों में सीप और चाँदी की समानता है, और कई धर्मों में विशेषता भी है। जब इद्रिय आदि के दोष से सामान्य अश का ज्ञान हो जाय और विशेषता का ज्ञान न हो, तभी भ्रम हुआ करता है। किंतु ब्रह्म तो वाह्य पदार्थ नही, वह स्वरूप में अनुप्रविष्ट है । न वह जड़ है, कि जिसके प्रकाश में इद्रिय आदि की आवश्यकता हो; न उसमें सामान्य, विशेष आदि अंश ही हैं। फिर ब्रह्म का यथार्थ ज्ञान सब को क्यों नहीं हो जाता ? और सब प्रपंच के धोखे में क्यों पड़े रहते हैं ? यदि यह कहा जाय कि माया अथवा अविद्या से आवृत्त ( ढका हुआ ) रहने के कारण ब्रह्म सबको प्रकाशित नहीं होता, तो यह प्रश्न उठेगा कि

क्या माया या अविद्या ब्रह्म से भी बड़ी है, जिसने ब्रह्म को भी आवृत्त कर रक्खा है? इससे तो ब्रह्म का महत्व कुछ भी नहीं रहता। इस शंका का शंकरमतानुयायी ग्रंथों में जो उत्तर दिया जाता है, वही श्रीगोस्वामीजीने 'जथा गगन' इत्यादि पूर्वोक्त चौपाइयों में लिखा है। इसका तात्पर्य यही है कि जिस प्रकार सूर्य अति महान् है, मेघ-मण्डल उसकी अपेक्षा अति तुच्छ है, मेघ कदापि सूर्य को नहीं ढाँप सकता; किंतु जब गगन ( आकाश ) में घन-पटल ( मेघमण्डल ) आ जाता है, और वह हमारी दृष्टि को सूर्य्य पर जाने से रोक देता है, तब पूर्ण विचार न करनेवाले साधारण लोग यही कह उठते हैं कि मेघ ने सूर्य्यमण्डल को छिपा लिया । छिपाया है मनुष्यों की दृष्टि को, किंतु सूर्य्य का छिपाना प्रतीत होता है, इसी तरह द्रष्टा ( देखनेवाले ) जीव पर अविद्या का आवरण है, किंतु उसी आवरण के कारण ब्रह्म का भान न होने से हम ( जीव ) ब्रह्म को आवृत कह देते हैं। ब्रह्म पर अविद्या का कुछ बल नहीं, किंतु वह जीव की दृष्टि को ( दर्शनशक्ति को ) आच्छादित कर देती है, जिससे इसे बिना अविद्या दूर किए ब्रह्म का यथार्थ बोध नहीं होता। यही आशय कुछ ही पूर्व की चौपाइयों मे भी स्पष्ट किया जा चुका है—

राम सच्चिदानंद दिनेसा। नहिं तहँ मोह-निसा-लवलेसा ॥
सहज प्रकास रूप भगवाना। नहि तहँ पुनि बिग्यान बिहाना।
हरष बिषाद ग्यान अग्याना। जीव-धर्म अहमिति अभिमाना ॥

एक बात यहाँ और समझ लेने की है कि वेदान्त मत में शुद्ध चैतन्य रूप से अद्वैत माना जाता है, किंतु अविद्या से आवृत चैतन्य, जो जीव कहलाता है, उसकी ईश्वर या ब्रह्म के साथ एकता कदापि नहीं मानी जाती। क्योंकि अविद्या रहने से ही चैतन्य का जीव नाम पड़ता है, और अविद्या रहते एकता हो नहीं सकती। एकता होगी अविद्या निवृत्त होने पर; और उस दशा में जीव, जीव ही न कहलावेगा। वह तो शुद्ध चैतन्य कहा जायगा। यद्यपि अविद्या

की कोई स्वतंत्र सत्ता नहीं मानी जाती, वह अनिर्वचनीय है। अतएव जीव दशा भी शुद्ध चैतन्य से सर्वथा भिन्न नहीं कही जा सकती। किंतु यह सब परमार्थ दशा की बात है। जब तक अविद्या है, तब तक तो व्यावहारिक जीव और ईश्वर का भेद ही बना हुआ है। इसी लिये वेदान्तसूत्र और वेदान्त के अन्यान्य ग्रंथों में भी कई जगह व्यवहार दशा के अनुरोध से जीव को ईश्वर या परब्रह्म से भिन्न ही लिखा है। और उसी अभिप्राय से गोस्वामीजी ने भी यहाँ जीव को सुख, दुःख, अहंकार, अभिमान आदि का आश्रय एव ब्रह्म को उन सब से रहित बताया है। यह अहंकार या अभिमान ही तो जीव को ब्रह्म से पृथक् कर रहा है, और यही अविद्या का मुख्य कार्य है। जब तक यह निवृत्त न हो, भेद-वासना कैसे मिट सकती है। और इसके निवृत्त हो जाने पर जीव दशा ही नहीं रहती। इसी लिये जीव दशा में ईश्वर की समानता का गोस्वामीजी अन्यत्र भी निषेध करते हैं—

जौ अस हिसिषा करहिं नर जड बिबेक अभिमान।
परहिं कल्प भर नरक महुँ जीव कि ईस समान॥

अर्थात् ईश्वर, शिव, विष्णु आदि के व ईश्वरविभूति सूर्य, अग्नि आदि के से चरित जीव दशा में नहीं हो सकते। जो जीव दशा में वैसे चरित चाहते हुए एक प्रकार ईर्ष्या करते हैं, वे नरक में जाते हैं। ठीक ही है। इस प्रकार का भेद सभी वेदांती सुस्पष्ट स्वीकार करते हैं। अतः गोस्वामी जी का मत यहाँ अद्वैतवाद के कुछ भी विरुद्ध नहीं है। उन्होंने पारमार्थिक भेद तो बताया ही नहीं, केवल अभिमानवश जो व्यावहारिक भेद प्रसिद्ध है, उसका अनुवाद किया है। और उक्त दोहे में तो परब्रह्म वा ईश्वर का कोई प्रसंग ही नहीं है। वहाँ तो ऐश्वर्यशाली जीवों के समान साधारण जीव नहीं हो सकते, यही मात्र अभिप्राय है। इसलिये ऐसे प्रकरणों को पूर्वापर पर्यालोचन किए विना अद्वैतवाद के विरुद्ध मान लेना उचित नहीं।

अस्तु। उसी व्यावहारिक जीव की दृष्टि अविद्या से आवृत्त होने के कारण उसको ब्रह्म का यथार्थ प्रकाश (बोध) नहीं होता।

अब यह और संदेह होता है कि एक वस्तु में दूसरी वस्तु का भ्रम हुआ करता है, जैसे सीप में चाँदी का। किंतु ब्रह्म एक होता हुआ भी अनंत रूप कैसे प्रतीत हो गया? इसका उत्तर ग्रंथों के अनुसार ही श्रीगोस्वामीजी ने भी दिया है कि 'चितवत लोचन०' इत्यादि।

अर्थात् जैसे कोई मनुष्य अपनी आँख पर उँगली लगाकर आँख को ज़रा दबा दे, तो उसे दो चंद्रमा दिखाई दिया करते हैं (चंद्रमा एक ही है, किंतु दृष्टि दोष से एक के दो दीख गए) इसी प्रकार अविद्यारूप दृष्टि-दोष से एक ही राम (ब्रह्म) अनेक रूप भासित हो जाता है। यहाँ एक में अनेकता का भ्रम युक्ति-विरुद्ध नहीं। अस्तु।

इस भ्रमवाद (मायावाद) पर एक प्रश्न और भी किया करते हैं कि जो वस्तु चक्षु आदि इंद्रियों से जानी जाती है, उसी में दूसरी वस्तु का भ्रम होता है, जैसा सीप में चाँदी का इत्यादि। उसके सामान्यांश का ज्ञान और विशेषांश का अज्ञान भ्रम का कारण होता है, यह दिखाया जा चुका है। तब जो ब्रह्म किसी इंद्रिय का विषय नहीं, जिसके लिये श्रुति में 'न तत्र चक्षुर्गच्छति, न वाग् गच्छति, न मनो गच्छति' लिखा है—अर्थात् जहाँ न आँख पहुँचती है, न वाणी पहुँचती है, न मन पहुँचता है, उस ब्रह्म में किसी को कैसे भ्रम हो सकेगा? जो किसी भी इंद्रिय का विषय ही नहीं, उसे किसी रूप से कैसे समझा जा सकेगा? इस शंका का उत्तर भी शांकरमतानुयायी ग्रन्थों के अनुसार ही श्री गोस्वामी तुलसीदास जी ने पूर्वोक्त चौपाई में दिया है कि—

उमा राम-विषयक अस मोहा। नभ तम धूम धूरि जिमि सोहा॥

अर्थात् जैसे नभ (आकाश) किसी इंद्रिय का विषय नहीं, वह अप्रत्यक्ष पदार्थ है, किन्तु साधारण लोगों को उसमें तम, (अंध-

कार, या तत्सदृश कृष्ण-रूप ) धूम, ( धूआँ ) या धूलि का भ्रम हो जाया करता है (आकाश ऊपर अन्धकार के समान काला दिखाई देता है, यह बात साधारण ग्राम्य-मनुष्यों में अति प्रसिद्ध है। एवं किसी किसी कालविशेष में कुछ प्रकाश और कुछ अन्धकार का सम्मिश्रण होने पर दुर्बल चक्षुवाले मनुष्यों को आकाश में धूम जैसा भी भ्रमात्मक ज्ञान हो जाता है, और अवस्था विशेष में कभी कोई धूलिपटल जैसा भी उसे समझ लेता है) तो जैसे आकाश के इन्द्रिय विषय न होने पर भी उसमें कई प्रकार के भ्रम लोक-प्रसिद्ध है, इसी प्रकार इंद्रियों के अविषय राम ( ब्रह्म ) में भी जगद्-विषयक अनत प्रकार के भ्रम अल्पज्ञ जीव को अविद्या के कारण हो रहे हैं। इसमें कोई अनुपपत्ति नहीं।

अब यदि कोई कहे कि जब संपूर्ण जगत् को आप अवास्तव ( मिथ्या ) मानते हैं, तो फिर ब्रह्म भी कदाचित् मिथ्या ही होगा। सभी प्रमाणसिद्ध-पदार्थ मिथ्या मान लिए गए, तो ब्रह्म की यथार्थ सत्ता का ही साधक क्या रह गया ? इसका उत्तर है कि जो सब का प्रकाशक है, भाव, अभाव कोई जिसके विना प्रकाशित नहीं हो सकता, उसे मिथ्या कैसे माना जाय ? वह मिथ्या हो तो उसके मिथ्यात्व का—उसके अपवाद रूप अभाव का, प्रकाशक और कोई चाहिए। लेकिन ऐसा है नहीं। वही सब का प्रकाशक है, उसका प्रकाशक कोई नहीं है। इसी विषय का 'विषय करन सुर जीव समेता' इत्यादि चौपाइयों से स्पष्टी-करण रामायण में किया गया है। अर्थात् विषयों ( रूप, रस, घट, पट, आदि ) की अपेक्षा करण-इंद्रिय के संबंध से ही विषयों का प्रकाश हुआ करता है, और इंद्रियों की अपेक्षा सुर अर्थात् इंद्रियों के अधिष्ठातृदेवता चेतन हैं। उनके विना इंद्रियाँ जड़ ही रहती हैं। विना देवतानुग्रह के इंद्रियों से ज्ञान नहीं होता। इंद्रियों के अधिष्ठातृ-देवता वेदांत-शास्त्र में प्रसिद्ध हैं—जैसे चक्षु का सूर्य, त्वक् का पवन, श्रोत्र की दिशा

इत्यादि। इन इंद्रियों के अभिमानी देवताओं की अपेक्षा भी इन सब का प्रेरक जीव सचेतन है। क्योंकि जीव के भोग के लिये ही इन देवताओं की प्रवृत्ति है। किन्तु जीव भी जिसके प्रकाश से प्रकाशित है, वह अनादि, संपूर्ण जगत् का प्रकाशक, माया का अधीश होने पर सर्व ज्ञान और सर्व गुणों का आकर परब्रह्म श्रीराम है। उसी की सत्यता से जड़ भी माया सत्यवत् भासित हो रही है और अविद्या ही उसके सत्यवत् भासित होने में सहायक है। (वेदान्त-शास्त्र में ईश्वर की उपाधि को माया और जीव की उपाधि को अविद्या कहते हैं। जीव की अविद्या यद्यपि माया का ही अंश है, किन्तु वह माया के सत्य प्रतीत होने में सहायक अवश्य है। जब अविद्या निवृत्त हो जाती है, तब माया की सत्यता प्रतीत नहीं होती। अविद्या को ही यहाँ श्री गोस्वामी जी ने मोह कहा है) आगे उपसंहार करते हैं कि बस जैसे सीप में चाँदी का भास जहाँ हो जाता है, वहाँ सीप रूप अधिष्ठान ही सत्य है, चाँदी अनिर्वचनीय मिथ्या है, और सूर्य की किरणों में मृग-तृष्णा में जहाँ जल का भ्रम हो जाता है, वहाँ जल भी सूर्य की किरणों की सत्ता से ही सत्तावाला है, अतएव अनिर्वचनीय मिथ्या है; उसकी तीनों काल में कोई सत्ता नहीं, इसी प्रकार जगत् भी ब्रह्म की सत्ता से ही भासित है, ब्रह्म से अतिरिक्त यह कुछ नहीं, अतएव अनिर्वचनीय है, मिथ्या है। किंतु चाँदी और जल की तरह जब तक प्रतीत हो रहा है, तब तक है ही; भ्रम होने पर भी इसे कोई हटा नहीं सकता।

यहाँ अद्वैतवाद के विपक्षियों की ओर से एक बड़ा भारी यह प्रश्न और उठता है कि यदि जगत् मिथ्या ही है, तो फिर सुख, दुःख, धर्म, अधर्म सभी मिथ्या हुए। फिर मोक्ष के लिये यत्न करना भी व्यर्थ ही है। जब बंधन ही नहीं तब मोक्ष काहे का? सुतरां धर्म और ज्ञान के लिये सभी शास्त्र जो जीव को प्रवृत्त करते हैं, एकान्ततः व्यर्थ हो जायँगे। इस महाप्रश्न का जो उत्तर वेदान्त शास्त्र में

दिया जाता है, और खूबी से दिया जाता है, वही उत्तर श्री गोस्वामी तुलसीदास जी ने भी उक्त चौपाई में 'जदपि असत्य देत दुख अहई' इत्यादि वाक्यों से दिया है। तात्पर्य यह है कि वास्तविक सत्ता न होने पर भी जब तक जगत् अविद्यावश भासित है, तब तक तो वह दुःख देता ही है। जैसा ज्ञानीय की डींग मारते हुए सभी कह दिया करते हैं कि स्त्री पुत्र सब अपने अपने कर्म का फल भोगते हैं, सभी अपना सुख चाहते हैं, कौन किसका साथी है, कोई किसी-का नहीं, इत्यादि, किंतु ज़रा स्त्री की पसली दुखते ही या पुत्र को ज़ुकाम होते ही सब ज्ञान उड़ जाता है, वेताव हो जाते हैं, फिरते हैं भागे भागे। देखिए, कल्पित और मिथ्या संबंध ने भी दुख दे ही तो दिया। गोस्वामी जी ने यहाँ यह दृष्टान्त दिया है कि जैसे स्व सर्वथा मिथ्या है, यह सब ही जानते और मानते हैं, किंतु स्वप्न में भी यदि कोई शिर काटने लगे तो कितना दुःख होता है ? और वह दुःख तब तक दूर नहीं हो सकता, जब तक कि जाग न पड़े। जागने पर भले ही हम मिथ्या समझते रहें, किंतु जब तक स्वप्न-दशा में हैं, तब तक तो सब प्रकार का सुख दुःख होता ही है। इसी प्रकार जब तक जीव अविद्या-दशा में है, तब तक जगत् का सुख दुःख बरा-बर उसके पीछे लगा है। यह भ्रम तभी दूर होगा, जब पूर्ण रीति से जाग जायगा। अविद्यारूप स्वप्न से जागना तत्त्वज्ञान से ही हो सकता है, इसलिये शास्त्रों में कहा हुआ ज्ञान का उपदेश और उस की प्राप्ति के लिए धर्माचरण कदापि व्यर्थ नहीं हो सकता। श्री गोस्वामी जी कहते हैं कि यह जगत् का भ्रम करुणानिधान श्रीराम की कृपा से हो मिटता है। भगवान् का आदि अंत किसी ने नहीं देखा, अपनी अपनी बुद्धि के अनुसार सब उसे गाते हैं। उसी की पूर्ण भक्ति से, उसी की पूर्ण कृपा होने पर मनुष्य सब भ्रम-जाल से मुक्त हो सकता है। इस प्रकार कर्म, भक्ति और ज्ञान सब की उपयोगिता सिद्ध कर दी गई।

अब पाठक विचारें कि इन चौपाइयों में कितने गूढ़ दार्शनिक विचार हैं, और किस प्रकार वेदांत के मंतव्यों का स्पष्टीकरण किया गया है। क्या अब भी श्रीगोस्वामीजी के शङ्करमतानुयायी होने में कोई संदेह रह जाता है?

बहुत लोगों का विचार है कि साकार ईश्वररूप वैकुण्ठनाथ विष्णु समय समय पर भूमि पर अवतार लेते हैं; किंतु श्रीयुत गोस्वामी तुलसीदास जी श्रीभगवान् रामचंद्र को सर्वव्यापक निराकार ब्रह्म का ही अवतार कहते हैं। आपने निम्न-लिखित चौपाइयों में अवतार-वाद का बड़ी मार्मिक रीति से उल्लेख किया है। अधर्म से भीत होकर भूमि, देव-गंधर्व आदि के साथ ब्रह्म-लोक में पहुँची। वहाँ उसने रोकर अपना कष्ट सुनाया। ब्रह्मा ने कहा—मुझ से इस कष्ट का प्रतीकार असंभव है। आगे भूमि की पीड़ा पर सब लोग विचार करने लगे कि क्या किया जाय—

बैठे सुर सब करहिं विचारा। कहँ पाइअ प्रभु करिअ पुकारा॥
पुर वैकुण्ठ जान कह कोई। कोउ कह पयनिधि बस प्रभु सोई॥
जाके हृदय भगति जसि प्रीती। प्रभु तहँ प्रगट सदा तेहि रीती॥
तेहि समाज गिरिजा मैं रहेऊँ। अवसर पाइ वचन इकु कहेऊँ॥
हरि व्यापक सर्वत्र समाना। प्रेम तें प्रकट होहिं मैं जाना॥
देश काल दिसि विदिसिहु माहीं। कहहु सो कहाँ जहाँ प्रभु नाहीं॥
अग जग-मय सब रहित-विरागी। प्रेम तें प्रभु प्रगटहिं जिमि आगी॥
मोर वचन सब के मन माना। साधु साधु करि ब्रह्म बखाना॥

सुनि विरञ्चि मन हर्ष तन पुलकि नयन बह नीर।
अस्तुति करत जोर कर सावधान मतिधीर॥

चौपाइयों का आशय स्पष्ट है कि भूमि की पीड़ा मिटाने के लिये कोई देवता वैकुण्ठ में नारायण के समीप जाने को कहते थे, और कोई क्षीर-समुद्र-शायी भगवान् की शरण में जाने का परामर्श देते थे। ठीक ही है; जिसका प्रीतिमय-भाव जिस स्थान पर लगा हुआ है,

वहीं उसको ईश्वर की सत्ता प्रतीत होती है। किंतु अन्त में कैलास-नाथ भगवान् शङ्कर ने सब को परामर्श दिया कि ईश्वर सर्वत्र समान रूप से व्यापक है। उसके प्रकट करने का साधन केवल प्रेम है। कोई देश, कोई काल, कोई दिशा, कोई विदिशा ऐसी नहीं कि जहाँ ईश्वर न हो। वह जगत्‌रूप है, "जगन्मय" अर्थात् जगत् में व्यापक है, और सब जगत् से रहित या पृथक् भी है। दार्शनिक दृष्टि से ये तीनों विशेषण बहुत बड़े महत्व के हैं। यद्यपि ये बातें देखने में विरुद्ध सी दिखाई देती हैं, किंतु विचार से सब संगत हो जाती है। जिस प्रकार मृत्तिका ही घटरूप है, मृत्तिका घट के प्रत्यंश में व्यापक है, और घट-अवस्था से रहित भी मृत्तिका भिन्न देश और भिन्न काल में मिलती है, इसी प्रकार सब जगह उपादान कारण के कार्य के साथ तीनों प्रकार के संबंध हो सकते हैं, अतः इन संबंधों के द्वारा ईश्वर की ( ब्रह्म की ) उपादानरूपता ही यहाँ स्फुटित की गई है। आगे भगवान् शंकर कहते हैं कि इस प्रकार का ईश्वर, प्रेम से अग्नि की तरह प्रकट हो जाता है। अर्थात् अग्नि सब पार्थिव पदार्थों में व्यापक है, किंतु अप्रकट है, दो पत्थर या काष्ठ आदि के संघर्ष से स्थानविशेष पर वही अग्नि प्रकट होकर कई प्रकार के कार्य करने लगती है। साथ ही उस एक स्थान में जाने से अन्य सब स्थानों में व्यापक रूप से रहनेवाली अग्नि का अभाव नहीं हो जाता। इसी प्रकार परमात्मा जगत् के प्रत्यंश में व्यापक है, वह भक्तों के प्रेम से कार्यविशेष के लिये स्थानविशेष में प्रकट होता है। किंतु एतावता अन्यत्र उसका उस समय अभाव हो गया, ऐसी आशंका निरी निर्मूल और अज्ञता से भरी हुई है। अस्तु, भगवान् शंकर का परामर्श सबको उचित जान पड़ा और ब्रह्मा तो इस से बहुत ही संतुष्ट हुए। आगे उसी स्थान में सबने मिलकर स्तुति की; और वहीं आकाशवाणी द्वारा रामावतार ग्रहण करने की आज्ञा सबको दी, इत्यादि कथा चलती है।

पाठक देखेंगे कि यहाँ गोस्वामी जी ने वेदांत-शास्त्राभिमत ब्रह्म का ही अवतार बताते हुए अवतारवाद के विपक्षियों को भी मुँह-तोड़ उत्तर दिया है। और इस प्रकरण से भी उनकी अद्वैतमतानु-यायिता स्पष्ट होती है।

आगे भी बाललीला में आपने व्यापक ब्रह्म का ही अवतार भगवान् रामचंद्र को बताया है—

व्यापक अकल अनीह अज निर्गुण नाम न रूप।
भगत-हेतु नाना विधि करत चरित्र अनूप॥

अर्थात् जो ब्रह्म सब देश और सब काल में व्यापक है, जो अकल अर्थात् प्राण, श्रद्धा आदि प्रसिद्ध सोलहो कलाओं से रहित है, जो अनीह अर्थात् सब प्रकार की इच्छाओं से रहित है, अज अर्थात् जिसका जन्म कभी नहीं होता और निर्गुण अर्थात् अवस्था रूप कोई गुण जिसमें नहीं है, अतएव जिसका नाम और रूप कुछ नहीं हो सकता; क्योंकि रूप अर्थात् आकार होना गुण की सत्ता के अधीन है। गुण के बिना आकार हो ही नहीं सकता और नाम भी किसी न किसी गुण को लेकर ही प्रवृत्त होता है। तब जहाँ गुण ही नहीं, वहाँ नाम और रूप की क्या कथा। इस प्रकार का भी भक्तों के लिये अवतार ग्रहण कर परब्रह्म विविध प्रकार के अनुपम चरित्र करता है।

इस दोहे के पूर्वार्ध में जितने विशेषण दिए गए हैं, वे सब एका-न्ततः शंकर-सिद्धांत के अनुकूल हैं। अन्य सिद्धांतों में इन विशेषणों की स्वरसता कदापि सुसंघटित नहीं होती। अर्थात् इस प्रकार का ब्रह्म दूसरे सिद्धांतों में नहीं माना जाता।

अब तक गोस्वामीजी के दार्शनिक विचार प्रकट करने के लिये जितने उद्धरण दिए हैं, वे सब बालकाण्ड के हैं। विचारपूर्वक अवलोकन करने पर विज्ञ पाठकों को बालकाण्ड में और भी बहुत स्थानों में ऐसे विचार प्राप्त होंगे। किंतु हम लेख-विस्तार के भय से अब-

कांड से इतने ही उद्धरण देकर अब अयोध्याकाण्ड के भी दो एक स्थल उदाहरणार्थ दिखाते हैं। सीता, लक्ष्मण सहित भगवान् रामचंद्र के वनगमन के समय निषाद-राज गुह जब भगवान् को भूमिशयन करते देख व्याकुल हो उठे, और कैकेयी आदि को बुरा भला कहने लगे, उस समय श्री लक्ष्मणजी उन्हें समझाते हैं—

बोले लषन मधुर-मृदु बानी। ग्यान बिराग-भगति-रस सानी॥
काहु न कोउ सुख दुख कर दाता। निज-कृत कर्म भोग सब भ्राता॥
जोग बियोग भोग भल मंदा। हित अनहित मध्यम भ्रम फंदा॥
जनमु मरनु जहँ लगि जगजालू। संपति बिपति करम अरु कालू॥
धरनि धामु धनु पुर परिवारू। सरगु नरकु जहँ लगि व्यवहारू॥
देखिअ सुनिअ गुनिअ मन माहीं। मोह-मूल परमारथ नाहीं॥
सपने होइ भिखारि नृप रंक नाकपति होइ।
जागे लाभु न हानि कछु, तिमि प्रपंच जिय जोइ॥

यह प्रकरण इतना स्फुट है कि विस्तृत व्याख्या करने की कोई आवश्यकता नहीं प्रतीत होती। यहाँ जन्म, मरण, संपत्ति, विपत्ति, कर्म, धन, धान्य, स्वर्ग, नरक आदि जितने व्यवहार के विषय हैं, जो जो पदार्थ देखे, सुने, विचारे जाते हैं या बुद्धि में आ सकते हैं, उन सब को मोह (माया) मूलक और यथार्थ अर्थात् झूठा बताया गया है। और प्रपंच के सुख-दुःख, स्वर्ग-नरक आदि को स्वप्न के सदृश स्पष्ट ही कहा है। इसके आगे भी—

मोह-निसा सब सोवनिहारा। देखिअ सपन अनेक प्रकारा॥
एहि जग-जामिनि जागहिं जोगी। परमारथी प्रपंच-बियोगी॥
जानिअ तबहिं जीव जग जागा। जब सब बिषय-बिलास बिरागा॥

इत्यादि चौपाइयों में जगत् के व्यवहार में निरत पुरुष को स्वप्न देखनेवाला और योगी, विरक्त, प्रपंचमिथ्यात्ववादी को जागनेवाला बताया गया है, अतः यह प्रकरण भी संपूर्णतः शांकर-अद्वैतमत व्याख्या के अनुकूल ही है।

राम, लक्ष्मण और सीता के वन में चलने के संबंध में जो श्री गोस्वामीजी की अत्यंत हृदय-ग्राहिणी मार्मिक उपमा है, उससे भी अद्वैतवाद की बड़े विलक्षण चमत्कार से पुष्टि की गई है।

आगे राम लषन पुनि पाछे। तापस वेष विराजति काछे॥
उभय मध्य सिय सोहति कैसी। ब्रह्म जीव विच माया जैसी॥

राम और लक्ष्मण के बीच में सीता कैसी है, जैसे जीव और ब्रह्म के बीच में माया। माया ही जीव और ब्रह्म के मध्य में है, वही जीव और ब्रह्म का भेद करा रही है। यदि माया बीच में न हो तो जीव फिर ब्रह्म ही है, उनमें कोई भेद नहीं। क्या मार्मिक अद्वैत की छटा है, पाठक अनुभव करें।

इसी अभेदवाद को कुछ ही आगे चलकर श्रीगोस्वामीजी ने इतना स्पष्ट किया है कि मानो वहाँ अद्वैतामृत की वर्षा से जिज्ञासु जन के मनोमयूर सहसा नाच उठते हैं। भगवान् रामचंद्र श्री-वाल्मीकि मुनि के आश्रम में जाकर उनका आतिथ्य ग्रहण कर उनसे अपने रहने के लिये स्थान पूछते हैं। उस अवसर पर वाल्मीकि मुनि जो, रामचंद्र को परब्रह्म का स्पष्ट अवतार समझते थे, अपना कथन यों आरम्भ करते हैं—

श्रुतिसेतुपालक राम तुम्ह जगदीस-माया जानकी।
जो सृजति जगु पालति हरति रुख पाइ कृपानिधान की॥
जो सहससीसु अहीसु महिधर लषनु सचराचर धनी।
सुरकाज धरि नरराज-तनु चले दलन खल निसिचर अनी॥

राम सरूप तुम्हार, वचन अगोचर बुद्धिपर।
अविगत अकथ अपार, नेति नेति नित निगम कह॥

जग पेखन तुम्ह देखनिहारे। बिधि-हरि-सम्भु नचावनहारे॥
तेउ न जानहिं मरमु तुम्हारा। अउर तुम्हहिं को जाननहारा॥
सोइ जानइ जेहि देहु जनाई। जानत तुम्हहिं तुम्हहि होइ जाई॥
तुम्हरिहि कृपा तुम्हहि रघुनंदन। जानहिं भगत भगत-उर-चंदन॥

चिदानंदमय देह तुम्हारी। विगत विकार जान अधिकारी॥

*　　　*　　　*

पूछेहु मोहिं कि रहौं कहँ मैं पूछत सकुचाउँ।
जहँ न होहु तहँ देहुँ कहि तुम्हहिं देखावौं ठाउँ॥ इत्यादि।

विज्ञ पाठक देखेंगे कि यहाँ पहले छंद में श्रीराम को जगन्नियंता परब्रह्म और श्रीसीता को माया का अवतार वाल्मीकि मुनि ने कहा है, और ब्रह्म की इच्छाशक्ति द्वारा प्रेरित, क्रिया-शक्ति-रूप माया को ही संसार की उत्पादक, पालक और संहारक बनाया है। इससे प्रपंच (संसार) की मायिकता तो स्फुट हो ही जाती है। आगे शेषावतार रूप से लक्ष्मण की स्तुति कर, और तीनों के अव-तार-धारण का प्रयोजन बताकर राम (परब्रह्म) का स्वरूप मन और वाणी के अगोचर बताते हुए नेति नेति श्रुति द्वारा ब्रह्म के निरू-पण का स्मरण कराया गया है, यह स्पष्ट शांकर मत है। भगवान् शंकराचार्य ही परब्रह्म को सर्वधर्म-रहित, निर्विशेष अतएव मन और वाणी दोनों का अविषय कहते हैं। जिस वस्तु में कोई धर्म (गुण) होता है, वाणी उसी का प्रतिपादन कर सकती है, और मन उसी का ग्रहण करता है। विना धर्म के कोई वस्तु कभी मन में आती हुई नहीं देखी जाती। फिर जो मन में ही न आ सके, वाणी को उसे बताने की क्या शक्ति है? मन ही अपने निश्चित किए हुए पदार्थ को वाणी द्वारा प्रकट कराया करता है। अतः निर्धर्मक या निर्गुण पदार्थ न मन का विषय हो सकता है, न वाक् का। अथवा यों कहो कि धर्म या गुण ही मन के द्वारा गृहीत और वाक् के द्वारा प्रकाशित हुआ करते हैं। गुणों के अतिरिक्त और पदार्थ का स्वरूप हम समझते ही क्या हैं? श्वेत, कृष्ण, ठंढा, गरम, लम्बा, चौड़ा, सुख-हेतु, दुःख-हेतु, उत्तम, अधम इत्यादि जो कुछ हम समझते हैं, यह सब गुण ही तो हैं। वाणी से भी शब्दों के द्वारा भिन्न भिन्न गुण ही प्रतिपादित हुआ करते हैं। गुणों के ही ग्रहण

और प्रकाशन का मन और वाणी का स्वभाव है। अतः जिसमें कोई गुण या धर्म नहीं, ऐसे निर्गुण या निर्धर्मक पदार्थ के मन और वाणी का विषय होने की कोई संभावना ही नहीं रह जाती। अतएव श्रुति किसी शब्द द्वारा साक्षात् परब्रह्म का प्रतिपादन नहीं कर सकती; किंतु बिना श्रुति के प्रतिपादन किए ब्रह्म को जानने का और कोई उपाय भी नहीं है, अतः 'नेति' 'नेति' कहती हुई श्रुति सब गुणों और धर्मों के निषेध द्वारा ब्रह्म को उपलक्षित करती है। अर्थात् जो गुण या धर्म संसार में हमारी दृष्टि में आते हैं, वे सब ब्रह्म में नहीं हैं; ब्रह्म सब धर्मों से रहित, अकथनीय, अपार है, इतना ही ब्रह्म के विषय में कहकर श्रुति चुप हो जाती है। यही ब्रह्म विषय में श्रीशंकराचार्य का सिद्धांत है, और यही यहाँ श्रीगोस्वामी तुलसीदास जी के शब्दों से सुस्पष्ट प्रतिपादित हुआ है।

अब यहाँ एक प्रश्न यह उठता है कि जब मन और वाणी ब्रह्म का स्पर्श नहीं कर सकते, तब ब्रह्म का ज्ञान कैसे होगा? और यदि ज्ञान ही न हुआ तो ब्रह्म है, यही कैसे सिद्ध होगा? फिर तो ब्रह्म सर्वथा शून्यरूप हो जायगा। इसका उत्तर यह है कि ब्रह्म कोई ज्ञेय पदार्थ नहीं, जिसका ज्ञान होना आवश्यक हो। वह तो सब का ज्ञाता है। जो ज्ञाता है, उसे ही जानना चाहोगे, तो ज्ञाता और कोई मानना पड़ेगा। किंतु ब्रह्म के अतिरिक्त ज्ञाता और कोई है नहीं, अतः ब्रह्म प्रपंच का साक्षात् द्रष्टा, साक्षी, स्वतःप्रकाश है। उसके जानने के लिये किसी प्रमाण की आवश्यकता नहीं होती; और वह सब प्रमाणों का प्रवर्तक, बिना प्रमाण के ही स्वतःसिद्ध है। किसी ज्ञाता (जाननेवाले) को अपने स्वरूप के संबंध में कभी संदेह नहीं होता, कि मैं हूँ या नहीं। और न कोई अपने को किसी प्रमाण के द्वारा जानने का ही यत्न करता है; क्योंकि अपना स्वरूप तो बिना प्रमाण के ही स्वतःसिद्ध है। प्रत्यगात्म-स्वरूप ही परब्रह्म वेदांतसिद्धांत में माना गया है, अतः ब्रह्म की सिद्धि के लिये उसके

प्रमाणजनित ज्ञान की आवश्यकता नहीं। यही सिद्धांत गोस्वामीजी ने दिखाया है कि 'जग पेखन तुम्ह देखनिहारे' जगत् दृश्य है और आप द्रष्टा हैं। आगे श्रीयुत वाल्मीकि मुनि की उक्ति में गोस्वामी जी राम को ब्रह्मा, विष्णु, शिव सब के नचानेवाले अर्थात् अपने अपने कार्य में प्रवर्तक कहते हैं और ब्रह्मा, विष्णु, शिव भी आपको नहीं जान सकते, तो और कौन जानेगा, इस प्रकार सर्वथा राम की अज्ञेयता दृढ़ करते हैं। इसका तात्पर्य है यह कि यद्यपि ब्रह्मा, विष्णु, महेश ये तीनों ब्रह्म के ही उपाधिविशिष्ट स्वरूप हैं, तीनों ही सृष्टि, पालन और संहाररूप अपनी अपनी क्रियाओं में ईश्वर कहे जाते हैं, परन्तु निरुपाधिक शुद्ध ब्रह्म, जो तुरीय (चौथा) कहलाता है, वह इन तीनों रूपों से भी परे है, वा यों कहिए कि उसी मूल के आधार पर ये तीनों रूप भी अवस्थित हैं। उसी की सत्ता से ये तीनों सत्तवान् हैं, और उसी की शक्ति द्वारा ये सब शक्तिमान् हैं। यद्यपि शिव, विष्णु आदि के उपासक अपने उपास्य से पृथक् ब्रह्म को नहीं समझते, और पृथक् वस्तुतः है भी नहीं, क्योंकि अद्वैत सिद्धांत में ब्रह्म से पृथक् तो किसी वस्तु की सत्ता ही नहीं मानी जाती, फिर शिव, विष्णु आदि तो केवल अधिकारोपाधि मात्र का भेद रखते हैं, वे ब्रह्म से पृथक् या ब्रह्म उससे पृथक् क्यों माना जायगा। तथापि सृष्टि आदि कार्यों के अधिकार द्वारा व्यवहार दशा में तीनों रूप से भासित होते हुए ब्रह्मा, विष्णु और शिव का वस्तुतः जहाँ अभेद है, वह तीनों से परे चतुर्थ रूप व्यवहार के अनुरोध से मानना ही पड़ेगा। अभिप्राय यह है कि ब्रह्मा सृष्टि बनाते हैं, विष्णु उसका पालन करते हैं, रुद्र अंत में संहार करते हैं, ऐसी व्यावहारिक प्रसिद्धि है। तो इस व्यावहारिक के अनुसार ब्रह्मा का कार्य विष्णु नहीं करते और विष्णु का कार्य ब्रह्मा नहीं करते, इत्यादि रूप से कार्य द्वारा इन तीनों का भेद ही दृष्टि में आता है। परंतु वस्तुतः एक ही चित्स्वरूप रजोगुणप्रधान माया-शक्ति के संबंध से सृष्टि कार्य करता हुआ ब्रह्मा, वही सत्त्वगुणप्रधान

मायाशक्ति के संबंध से पालन करता हुआ विष्णु, और वही तमोगुणप्रधान मायाशक्ति के संबंध से संहार करता हुआ रुद्र कहलाता है। अतः इनमें केवल कार्य और कार्य के अनुकूल शक्तिरूप उपाधिमात्र का भेद है, चित्स्वरूपता में कोई भेद नहीं। जैसे एक ही पुरुष जिस समय पीतांबर पहने, गोमुखी हात में लिए, भस्मतिलकाच्छन्न होकर कुशासन पर बैठकर जप करता है, उस समय धार्मिक, और जिस समय अदालत की कुर्सी पर बैठकर कोट बूट डाँटे हुए न्यायान्याय का विवेचन कर रहा है, उस समय जज, एवं जिस समय दिन भर के काम से थककर सब वस्त्र आदि उतारे चारपाई पर शयन करता है, उस समय एक निद्रालु आलसी पुरुष कहा जाता है। इन समयों में उसकी क्रिया और क्रिया के अनुकूल शक्ति एवं स्वरूप भी भिन्न भिन्न प्रतीत होते हैं, परंतु तीनों दशाओं में देखकर अनुसंधान करनेवाला पुरुष ठीक समझ लेता है कि पुरुष एक ही है, भिन्न भिन्न समय में भिन्न भिन्न कार्य करता हुआ भिन्न प्रतीत होता है। इसी दृष्टांत के अनुसार ब्रह्मा, विष्णु और रुद्र का भी भेदाभेद जानो। कार्योपाधिद्वारा ये भिन्न भिन्न हैं, किंतु एक ही चिद्रूप के अनुगत होने से सर्वथा अभिन्न वा एक ही हैं। भेद दशा में ब्रह्मा, विष्णु, रुद्र ये पृथक् पृथक् नाम हैं, अभेद दशा में परब्रह्म एक ही नाम है। यद्यपि कहा जा चुका है कि मन और वाणी का अविषय होने से उस अभिन्न चिद्रूप का कोई नाम नहीं हो सकता, तथापि बिना संकेत के अर्थ समझाना असंभव है; इसलिये उसका तुरीय या परब्रह्म नाम कल्पना कर लेते हैं। अस्तु, तीनों का व्यावहारिक भेद जहाँ जाकर मिट जाता है, वह अभिन्न चिद्रूप तीनों में अनुगत और तीनों का आधार होने के कारण तीनों से पर तुरीय (चतुर्थ) कहलाता है; और कार्योपाधि परिच्छिन्न इन तीनों दशाओं की अपेक्षा वह अपरिच्छिन्न पर तत्व, विभु होने से इनके द्वारा भी अज्ञेय है। उपाधिविशिष्टज्ञाता को अपने स्वरूप का साक्षात्कार

अनुगत क्रियाशून्य-पुरुष पर वृत्ति चली जाती है। इसी प्रकार जो विष्णु स्वरूप के उपासक हैं, वे पालन-शक्ति-विशिष्ट चिद्रूप पर चित्त लगाते हुए भी चिद्रूप से उसी को उत्पादक और संहारक समझते रहते हैं और शिव रूप में चित्त लगानेवाले उसी को सब कार्यों का अधिष्ठाता मानते हैं। सभी उपासक अन्यान्य सब रूपों की अपेक्षा अपने उपास्य रूप को पर मानते हैं, उस रूप को साक्षात् परब्रह्म व अन्यान्य रूपों को उसका अनुगत अपर देवता समझते हैं, तभी उनकी उपासना दृढ़ होती है। वस्तुतः उपाधि-अंश को छोड़ देने पर सभी परब्रह्म हैं, और उपाधि-अंश को साथ लेने पर सभी रूप परब्रह्म से कुछ अपकृष्ट कोटि के हैं। परंतु उपासक अपने उपास्य में से तो उपाधि अंश को छोड़कर परब्रह्म रूप से उसकी भावना करता है, क्योंकि वह रूप उसने परब्रह्म की उपासना का अवलम्ब या प्रतीक मान रक्खा है। उसमें ब्रह्मभावना किए बिना उपासना ही कैसे हो। और अन्यान्य रूपों से उसका प्रयोजन न होने के कारण वे व्यवहार में जैसे प्रतीत होते हैं, तदनुसार उनको उपाधिविशिष्ट ही मानता रहता है। सुतरां उसका उपास्य औरों से पर हो ही गया। अतएव किसी उपासक की भावना मिथ्या नहीं होती, और सभी उपासक अपनी अपनी सत्य भावना से अपना परम प्राप्य प्रयोजन पा लेते हैं। हमारे गोस्वामी जी रामस्वरूप के उपासक हैं, अतः वे राम को साक्षात् परब्रह्म एवं ब्रह्मा, विष्णु, शिव आदि और सब रूपों को राम के अनुगत मानते हैं। इसी से राम के लिये उनका 'विधि-हरि-शम्भु नचावनहारे' कहना बिलकुल ठीक है। और शैवों का राम को शिव-भक्त, एवं शाक्तों का राम, कृष्ण, शिव, विष्णु आदि सब को शक्ति-परतंत्र कहना भी बिलकुल ठीक है। अद्वैत सिद्धान्त के अनुसार व्यवहार दशा में सब की ठीक उपपत्ति लग जाती है। इस कारण जिन सज्जनों के ऐसे विचार हैं कि गोस्वामी तुलसीदास जी निरे वैष्णव ही थे, अतएव

उन्होंने स्थान स्थान में शिव को विष्णु का भक्त बनाया है, वे सज्जन बिलकुल गलती पर हैं। गोस्वामी जी अद्वैत-सिद्धान्त के पूरे अनुयायी होते हुए भी अपने अधिकारानुसार रामरूप के अनन्य उपासक हैं; और राम में परब्रह्म की एवं विष्णु, शिव आदि सब में उनके भक्त या अनुगत होने की भावना करते हैं। विष्णुरूप से विष्णु का शिव से उत्कर्ष उन्होंने कहीं नही लिखा। विष्णु स्वरूप का उपासक वैसा कह सकता है, रामकृष्ण आदि सब को विष्णु के अवतार व समान रूप मान सकता है। किंतु गोस्वामी जी केवल रामस्वरूप के अनन्य भक्त हैं, वे और जगह ब्रह्म-भावना नहीं करते। अतएव कृष्ण मंदिर में जाकर राम की भावना से प्रणाम करने की और कृष्णरूप के रामरूप हो जाने की उनके संबंध की कथा सुप्रसिद्ध है। अस्तु, तात्पर्य यही निकला कि ब्रह्मा, विष्णु, शिव को उपाधिविशिष्ट रूप और इन तीनों से पर एक तुरीय रूप गोस्वामी जी ने यहाँ स्पष्ट माना है, जो कि शांकर अद्वैत सिद्धांत के सर्वथा अनुकूल हुआ। वैष्णव दर्शनों के अनुसार विष्णु को 'परतत्त्व' कहा। वे इन दोनों को एक कोटि में मानते हैं और अपने उपास्य राम को 'बिधि-हरि-शम्भु नचावनहारे' कहते हैं। उनके विचार में राम विष्णु के अवतार नहीं, परब्रह्म का रूप-ग्रहण हैं। ये सब विचार शांकर सिद्धांत में ही उपपन्न हो सकते हैं, और मतों में इन विचारों की कोई उपपत्ति नहीं।

आगे वाल्मीकि मुनि ने कहा है कि राम! आपको वही जान सकता है, जिसे आप स्वयं अपना स्वरूप जनाते हैं। यह "यमेवैष वृणुते तेन लभ्यः" इस श्रुति का अनुवाद है, और "आपको जानते ही वह जाननेवाला आप रूप ही हो जाता है" यह "ब्रह्मविद् ब्रह्मैव भवति" इस श्रुति का स्पष्ट अनुवाद है। राम ( ब्रह्म ) का जाननेवाला राम ( ब्रह्म ) ही हो जाता है, इससे बढ़कर भला अद्वैतवाद का सिद्धान्त गोस्वामी जी क्या लिख सकते थे!

ज्ञान के साधनों में गोस्वामी जी भक्ति को सब से उत्कृष्ट अवश्य समझते हैं, किंतु भक्ति से ईश्वर की प्रसन्नता संपादित कर ज्ञान प्राप्त करते ही मुक्ति हो जाती है, यह सिद्धांत उक्त चौपाई से प्रस्फुटित हो गया है। 'जिसको आप जनाते हैं, वही जानता है' यहाँ तक भक्ति ज्ञान का साधन रही। और 'आपको जानते ही आपरूप हो जाता है' यह ज्ञान का फल बताया गया। ज्ञान के अनंतर किसी साधन विशेष की आवश्यकता नहीं रहती, न साधन उस समय हो ही सकता है, यही शांकर सिद्धांत है। सो इस सिद्धांत का भी यहाँ गोस्वामी जी ने पूर्ण अनुगमन किया। और आगे भी 'आपकी कृपा से भक्त लोग,आपको जान सकते हैं, आप का स्वरूप चिदानन्दमय, विकार-रहित है। उस स्वरूप को उसके अधिकारी ही जानते हैं'—इत्यादि कहते हुए ज्ञान व उसके अधिकारी की श्रेष्ठता स्फुट रूप से बताई है। 'मुझसे आप पूछते हैं कि मैं कहाँ रहूँ—सो इसका उत्तर देने में मुझे बड़ा संकोच है। मैं नहीं जानता कि आप कहाँ नहीं हैं। यदि कहीं न होते तो वहाँ रहने का स्थान बताता' इत्यादि उक्ति चातुरी से आगे भी भगवान् वाल्मीकि के वाक्यों में राम की व्यापकता का ही विस्तार बताया गया है। किंतु आगे की चौपाइयों का प्रकृत विषय से कोई संबंध न होने के कारण उन पर विस्तार से लिखना अनावश्यक है।

यों अयोध्या काण्ड में अद्वैतवाद के दो एक निदर्शन दिखाकर अब हम अपने पाठकों का अरण्य काण्ड पर दृष्टिपात कराना चाहते हैं। अरण्य काण्ड में एक तत्वज्ञान का खास प्रकरण है, जहाँ लक्ष्मण के प्रश्न पर स्वयं भगवान् रामचंद्र ने श्रीमुख से जीव, ईश्वर, माया आदि का स्वरूप समझाया है। कहने की आवश्यकता न होगी कि यह प्रकरण भी अक्षरशः शाङ्करसिद्धांत के अनुकूल है। अध्यात्म रामायण के अरण्य काण्ड में तत्वज्ञान विषय पर राम लक्ष्मण का ऐसा संवाद मिलता है। उसी के आधार पर श्रीगोस्वामीजी ने भी

अरण्य कांड में यह संवाद लिखा है। इसमें संदेह नहीं कि गोस्वामी श्री तुलसीदासजी ने अध्यात्म रामायण के इस तत्व ज्ञान के प्रकरण को अति संक्षिप्त कर दिया है, जैसा कि प्रायः ग्रंथ विस्तार से बचने के लिये वे सर्वत्र ही करते हैं। किंतु फिर भी स्वच्छ दर्पण की तरह इसमें अद्वैतवाद के मुख्य तत्त्व स्फुट प्रकाशित हो रहे हैं। अब पाठक उस प्रश्नोत्तर की ओर सावधान होकर दृष्टिपात करें—

एक बार प्रभु सुख आसीना। लछिमन बचन कहे छलहीना॥
सुर नर मुनि सचराचर साईं। मैं पूछौं निज प्रभु की नाईं॥
मोहि समुझाइ कहहु सोइ देवा। सब तजि करौं चरण-रज-सेवा॥
कहहु ग्यान बिराग अरु माया। कहहु सो भगति करहु जेहि दाया॥
ईश्वर जीवहि भेद प्रभु कहहु सकल समुझाइ।
जातें होइ चरन रति सोक मोह भ्रम जाइ॥

प्रश्न के शब्द अत्यंत स्पष्ट हैं। एकांत में बैठे प्रभु रामचंद्र से लक्ष्मण ने ज्ञान, वैराग्य, माया, भक्ति, जीव, ईश्वर और उनके भेद तथा उन सब का स्वरूप समझाने की प्रार्थना की है। अब भगवान् रामचंद्र का उत्तर सुनिए:—

थोरेहि महँ सब कहौं बुझाई। सुनहु तात मति मनु चित लाई॥
मैं अरु मोर तोर तैं माया। जेहि बस कीन्हे जीवनिकाया॥
गो गोचर जहँ लगि मन जाई। सो सब माया जानेहु भाई॥
तेहि कर भेद सुनहु तुम्ह सोऊ। बिद्या अपर अबिद्या दोऊ॥
एक दुष्ट अतिसय दुखरूपा। जा बस जीव परा भव-कूपा॥
एक रचै जग गुन-बस जाके। प्रभुप्रेरित नहिं निज बल ताके॥
ग्यान मान जहँ एकौ नाहीं। देख ब्रह्म समान सब माहीं॥
कहिअ तात सो परम बिरागी। तृन-सम सिद्धि तीनि-गुन-त्यागी॥
माया ईस न आपु कहँ, जान कहिअ सो जीव।
बन्ध मोच्छ-प्रद सर्वपर, माया प्रेरक सीव॥
धर्म तें बिरति जोग तें ज्ञाना। ग्यान मोच्छप्रद बेद बखाना॥

जातें वेगि द्रवौं मैं भाई। सो मम भगति भगत-सुखदाई॥
सो सुतंत्र अवलंब न आना। तेहि आधीन ग्यान विग्याना॥
भगति तात अनुपम सुखमूला। मिलै जो संत होहिं अनुकूला॥

यह प्रकरण अत्यंत गम्भीर और अति संक्षिप्त है। सब तत्वों को बहुत थोड़े में समझाया गया है। आरंभ में भगवान् प्रतिज्ञा भी यही करते हैं कि मैं थोडे में सब समझाकर कहता हूँ, तुम मन, बुद्धि और चित्त तीनों वृत्तियों को एकाग्र करके सुनो। प्रश्न के क्रम को छोड़कर सब से पहले भगवान् रामचंद्र ने माया का निरूपण किया है, क्योंकि माया सब का कारण है, इस हेतु माया के निरूपण के बिना औरों का निरूपण कठिन है। माया का स्वरूप संक्षेप में यों बताया गया है कि मैं-मेरा और तू-तेरा यह माया है, जिसने सब जीवों को वश में कर रक्खा है। तात्पर्य यह हुआ कि अहंबुद्धि (अहंकार) ममबुद्धि (ममता) और मैं-तू, मेरा-तेरा आदि भेद-बुद्धि ये सब माया के परिणाम हैं, इन्हीं बुद्धियों के द्वारा माया का परिचय हो सकता है। ब्रह्म सर्व-वृत्ति-शून्य, सर्व-भेद-शून्य, स्वतंत्र एक रस है; वहाँ न अहंवृत्ति हो सकती है, न 'मम' वृत्ति हो सकती है। अपने से भिन्न कोई है ही नहीं, फिर 'मम' (मेरा) किसको कहा जाय? और बिना भेद के मेरा और तेरा आदि भेद की प्रतीति भी सर्वथा नहीं बन सकती। ऐसी स्थिति में भी जो एक विलक्षण अनिर्वचनीय शक्ति अहंता, ममता और भेद आदि की सब प्रतीति करा देती है, वही माया है। इस माया के बंधन में आकर ही जीव संसारी होता है। इसी प्रकरण में अध्यात्म रामायण में माया का निर्वचन यों किया गया है।

अनात्मनि शरीरादावात्मबुद्धिस्तु या भवेत्।
सैव माया तयैवासौ संसारः परिकल्प्यते॥

अर्थात् आत्मारूप न होने पर भी शरीरादि में जो आत्मबुद्धि है, वही माया है; और वही संसार की कल्पना करती है। अहंबुद्धि

सदा शरीर, इन्द्रिय आदि को अन्तर्गत अवश्य रखती है; शरीर, इन्द्रिय, मन सब को छोड़कर शुद्ध आत्मा अहंवुद्धि का विषय नहीं होता; क्योंकि वह निर्गुण, निष्क्रिय है, और अहंवुद्धि गुण, क्रिया को साथ लेकर ही प्रवृत्त होती है। सत्य तो यह है कि शरीर आदि का आत्मा के साथ एकीकरण वा अध्यास करानेवाली यह अहंवुद्धि ही है। इसी से जहाँ अध्यात्म रामायण में अनात्मा में आत्माभिमान को माया कहा गया था, वहाँ गोस्वामीजी ने अहंवुद्धि को ही माया कह दिया। शब्द में भेद है, वात एक ही है। इस पर किसी को यह संदेह हो सकता है कि केवल अंतःकरण वृत्ति को ही माया कहते हैं, और जगत् की बनानेवाली प्रकृति कोई और ही है। इस संदेह को सर्वथा निराकृत करने के लिये आगे श्री गोस्वामीजी स्पष्ट कर देते हैं कि गो-गोचर अर्थात् इंद्रियों का विषय जो कुछ हो सकता है और न केवल इंद्रियों का, प्रत्युत् मन भी जहाँ तक जा सकता है, अर्थात् मन का भी जो कुछ विषय हो सकता है, जहाँ तक इंद्रियों की और मनकी पहुँच है, उस सब को माया ही समझो। इंद्रियों के विषय, नाम और रूप, एवं मन के विषय, इनके संस्कार, इन सब को यहाँ स्पष्ट शब्दों में माया वा मायिक कहा गया है, यह सब शांकर-सिद्धांत के अनुसार है। आगे कहते हैं कि उस माया के दो भेद हैं—एक विद्या, दूसरी अविद्या। एक अर्थात् अविद्या जिसे अज्ञान वा अन्यथा ज्ञान भी कहते हैं, अत्यंत दुष्ट और दुःखरूप है, जिसके वश में आकर जीव संसार-रूप कूप में गिरा हुआ है। और एक अर्थात् दूसरी (अविद्या से भिन्न) विद्या संसार की रचना करती है। उसके वश में गुण ( सत्त्व, रज, तम ) हैं, किंतु वह प्रभु की प्रेरणा से संसार की रचना करती है, अपना वल उसके पास कुछ नहीं है। वेदांतशास्त्र में ईश्वर की उपाधि को शुद्ध सत्त्व-प्रधान माया और जीव की उपाधि को मलिनसत्त्वप्रधान अविद्या कहा गया है। यहाँ श्री गोस्वामीजी ने ईश्वर की उपाधि का विद्या शब्द

से उल्लेख कर दिया। अविद्या से विलक्षण होने के कारण व सत्त्व-प्रधान होने के कारण ही संभवतः उसे विद्या कहा गया है। पहले लिखा जा चुका है कि अध्यात्म रामायण के आधार पर ही यह तत्त्व-निरूपण है। और अध्यात्म रामायण में—

रूपे द्वे निश्चिते पूर्वे मायायाः कुलनन्दन।
विक्षेपावरणे तत्र प्रथमं कल्पयेज्जगत्॥
लिंगाद्यब्रह्मपर्यंतं स्थूलसूक्ष्मविभेदतः।
अपरं त्वखिलं ज्ञानरूपमावृत्य तिष्ठति॥

इत्यादि के द्वारा एक विक्षेप शक्ति और दूसरी आवरण शक्ति यही माया के दो रूप बताए गए हैं। आवरण शक्ति स्वरूप ज्ञान नहीं होने देती, और विक्षेप शक्ति आवृत वस्तु में जगत् की कल्पना कराती है। इस प्रकरण के साथ गोस्वामी जी की प्रकृत चौपाई की तुलना करने पर यह सिद्ध होता है कि यहाँ श्रीगोस्वामी जी ने आवरण शक्ति का अविद्या पद से और जगदुत्पादक विक्षेप शक्ति का विद्या पद से उल्लेख किया है। क्योंकि गोस्वामीजी के बताए विद्या और अविद्या के लक्षण इन्हीं दोनों शक्तियों में स्पष्ट मिलते हैं। यद्यपि विक्षेप शक्ति का विद्या पद से व्यवहार अन्यत्र वेदांत ग्रंथों में देखा नहीं गया, किंतु प्रकरण और लक्षण की अनुकूलता से यहाँ विद्या पद से उसी शक्ति का ग्रहण समंजस हो सकता है। अविद्या से विलक्षणता और ईश्वरीय शक्ति होना ही उसके विद्या व्यवहार का हेतु हो सकता है। विद्या, जिसे ज्ञान कहते हैं, इसी विक्षेप शक्ति के अंतर्गत है; इसलिये भी इसे विद्या कहना ठीक हो सकता है।

अथवा एक दूसरी भी व्याख्या उक्त चौपाइयों की हो सकती है। पहले माया का लक्षण बताकर आगे उसके दो भेद किए गए—'बिद्या अपर अबिद्या दोऊ' अर्थात् माया का एक भेद है विद्या और दूसरा भेद है 'दोऊ अविद्या' अर्थात् दोनों प्रकार की अविद्या। इनमें

से विद्या को छोड़कर दोनों प्रकार की अविद्या का ही स्वरूप पहले बताते हैं—

एक दुष्ट अतिसय दुखरूपा। जा बस जीव परा भवकूपा।
एक रचै जग गुन-बस जाके। प्रभु प्रेरित नहिं निज बल ताके॥

ये दोनों अविद्या के ही स्वरूप हैं, जिन्हें अध्यात्म रामायण में आवरण शक्ति और विक्षेप शक्ति कहा गया है। एक जीव को भवकूप में गिराती है, और दूसरी जिसके वश में गुण हैं, प्रभु की प्रेरणा से संसार को रचती है। यों दो प्रकार की अविद्याएँ बताकर अब विद्या का स्वरूप आगे कहते हैं—

ग्यान मान जहँ एकौ नाहीं। देख ब्रह्म समान सब माहीं।

तात्पर्य यह कि इन दोनों अविद्याओं में से जहाँ एक भी न रहे, और जिसके द्वारा सब में ब्रह्मरूप का दर्शन हो, उसे ज्ञान अर्थात् विद्या समझो। ज्ञान और विद्या शब्द का एक ही अर्थ सुप्रसिद्ध है। वह अविद्या का सर्वथा विरोधी है। ज्ञान का उदय होने पर उसी क्षण अविद्या का आवरण दूर हो जाता है, और विक्षेप शक्ति द्वारा उत्पादित जगत् भी क्रमशः प्रारब्धक्षय होने पर लीन हो जाता है। यों विद्या यद्यपि अविद्या की विरोधिनी है, किंतु वह भी अंतःकरण की वृत्ति ही है। और अंतःकरण माया से बना है। सुतरां यह ज्ञानरूप विद्या भी माया के ही भीतर आ गई। इसलिये श्रीगोस्वामी जी ने इसे भी माया के भेदों में लिखा। यह व्याख्या सर्वांश में वेदांत ग्रंथों के व अध्यात्म रामायण के अनुकूल होती है, और गोस्वामीजी के शब्दों का स्वारस्य भी इसमें अच्छा होता है। इस पर पाठक सज्जन विचार करें। अस्तु, कोई भी व्याख्या की जाय, लक्षण और प्रकरण की विशुद्धि से शांकर मत की अनुकूलता इसमें सुस्पष्ट है।

आगे वैराग्य का स्वरूप बताया गया है कि जो त्रिगुणात्मक (सत्त्व, रजस्तमोमूलक) सिद्धि का तृण के समान परित्याग कर देता

है, वह परम वैराग्ययुक्त समझा जाना चाहिए। आगे के दोहे में जीव और ईश्वर का स्वरूप बताया गया है। उसका तात्पर्य है कि जो अज्ञानवश अपने को माया का स्वामी नहीं समझता, प्रत्युत् अपने को माया के अधीन मानता है, और वैसा ही कहता है, वह जीव है। और जीव को बंध मोक्ष देनेवाला, सबसे पर और माया का प्रेरक सीव—शिव अर्थात् ईश्वर समझना चाहिए। इस दोहे से बहुतों को शंका होती है कि गोस्वामी जी ने 'जीव और सीव' (शिव, ईश्वर) को भिन्न भिन्न बताया, तब अद्वैत कहाँ रहा? यह तो स्पष्ट द्वैत वाद है। किंतु यह शंका निर्मूल है। जीव का जीव भाव, और ईश्वर का ईश्वर भाव रहने तक व्यवहारिक भेद शंकर सिद्धांत में भी माना जाता है। हम पहले लिख चुके हैं कि जीवभाव और ईश्वर-भाव दोनों दूर होकर जब केवल शुद्ध चैतन्य का भाव होता है, तब अद्वैत होता है। वह होता है अविद्या हटने पर। जब तक अविद्या है, तब तक भेद भी है। यही यहाँ गोस्वामीजी ने भी कहा है कि जो माया के वश में है, वह जीव, और जो माया का प्रेरक है वह ईश्वर है। इससे माया के द्वारा ही तो भेद बताया गया; स्वरूप में कोई भेद नहीं है। और 'ज्ञान मान जहँ एकौ नाहीं। देख ब्रह्म समान सब माहीं।' इस वाक्य में स्पष्ट ही कह दिया कि ज्ञान के द्वारा अविद्या का नाश हो जाने पर भेद नहीं रहता, सब ब्रह्मरूप भासित होता है। अतः यहाँ भेद-भाव का गंध भी नहीं। यह सब शांकर सिद्धांत के अनुसार है।

इसके आगे कहते हैं कि धर्म से वैराग्य उत्पन्न होता है, योग से ज्ञान होता है, और ज्ञान को वेद ने मोक्षदाता बताया है। जिसके द्वारा मैं (रामचंद्र) शीघ्र द्रुत अर्थात् कृपालु हो जाता हूँ, वह भक्त को सुख देनेवाली मेरी भक्ति है। यह भक्ति स्वतंत्र है, अपनी सिद्धि में किसी दूसरे को अवलंब नहीं बनाती, किंतु ज्ञान और विज्ञान इसके अधीन हैं। इस कार्य-कारण भाव पर विचार करने से भी यही तात्पर्य निकलता है कि यद्यपि गोसामी जी भक्तिमार्ग के अनन्य

शरण हैं—अपने उपयुक्त समझकर उसी मार्ग का उन्होंने आश्रयण किया है—तथापि दार्शनिक सिद्धांत उनका यही है कि भक्ति से ज्ञान होता है, और ज्ञान से मोक्ष होता है। यही शांकर-वेदांत का भी सिद्धांत है। आगे भक्ति की प्रशंसा और उसके साधनों का निरूपण है, जिसका प्रकृत विषय में विशेष उपयोग नहीं। अस्तु। रामायण में तत्त्वज्ञान का यह सर्वमुख्य प्रकरण है; और यह अक्षरशः शांकर-सिद्धांत का अनुगामी है। तब रामायण में किसी दूसरे सिद्धांत का प्रतिपादन होगा, ऐसी संभावना भी नितांत अप्रयोजक होगी।

यों रामचरित मानस के अनेक स्थलों की विस्तृत व्याख्या करके गोस्वामी श्री तुलसीदास जी की दार्शनिक-तत्व-प्रतिपादन शैली और उनका शांकर सिद्धांतानुयायी होना दोनों स्पष्ट प्रदर्शित किए जा चुके हैं। अन्यान्य भी ऐसे प्रकरण रामायण में बहुत हैं, जिनमें तत्त्व-ज्ञान का थोड़ा बहुत प्रसंग आया है, और वह सब शांकर-सिद्धांत के अनुकूल ही है। किंतु अब यह लेख बहुत विस्तृत हो गया, अतः अधिक कहना हम अनुपयुक्त समझते हैं। हाँ, उत्तर-कांड का उत्तर भाग तत्वज्ञान का एक और बहुत बड़ा ख़जाना है। उसमें से स्थल-विशेषों की कुछ चौपाइयाँ यहाँ और उद्धृत कर दी जाती हैं। उनकी विशेष व्याख्या अब न की जायगी। पाठक सज्जन ही विचार कर देख लें कि ये सब शांकर सिद्धांत का किस प्रकार अनुसरण कर रही हैं। प्रायः ऐसे प्रकरणों की व्याख्या विस्तार से पहले हो भी चुकी है, अतः अब अधिक पिष्टपेषण अनावश्यक है। अस्तु, रामराज्याभिषेक के अनन्तर जब वेद स्तुति करने को आए हैं, तब उन्होंने अंत में कहा है:—

अव्यक्त-मूल-मनादि* तरु त्वच चारि† निगमागम भने।

---

* माया संसार-वृक्ष की जड़ है। † चार प्रकार के जरायुज, अण्डज स्वेदज, उद्भिज्ज प्राणी या चारों वेद संसार-वृक्ष की त्वचा हैं।

षट् स्कंध* साखा पंचबीस† अनेक पर्न सुमन घने ॥
फल जुगल बिधि कटु मधुर बेलि अकेलि जेहि आस्रित रहे ।
पल्लवत फूलत नवल नित संसार बिटप नमामहे ॥
जे ब्रह्म अजमद्वैत-मनुभवगम्य मन पर ध्यावहीं ।
ते कहहु जानहु नाथ हम तव सगुन जस नित गावहीं ॥

यहाँ संसार-वृक्ष जिसका स्वरूप है, उस सगुण ब्रह्म को प्रणाम करके आगे बताया गया है कि अद्वैत-ब्रह्म केवल अनुभवगम्य है, वह कहा नहीं जा सकता, इससे सगुण ब्रह्म का यश ही वेद बताते हैं। निर्गुण ब्रह्म का विचार कठिन होने से सगुण ब्रह्म सब का उपास्य होता है और होना भी चाहिए। यह अन्यत्र भी बहुधा गोस्वामी जी लिखा करते हैं। जैसा कि अरण्य काण्ड में सुतीक्ष्ण मुनि कहते हैं—

जे जानहिं ते जानहु स्वामी। सगुन अगुन उर अन्तरजामी।
जो कोसलपति राजिवनयना। करौ सो राम हृदय मम अयना ॥

एवं वहीं आगे अगस्त्य ऋषि कहते हैं—

जद्यपि ब्रह्म अखंड अनंता। अनुभवगम्य भजहिं जेहि संता।
अस तव रूप बखानौं जानौं। फिरि फिरि सगुन ब्रह्म रति मानौं ॥

निर्गुणरूप केवल विज्ञेय है, भक्ति का आधार सगुण ही सकता है। इत्यादि।

उत्तरकाण्ड में सनकादिक की स्तुति में लिखा है—

जय निर्गुन जय जय गुनसागर। सुख मंदिर सुंदर अति आगर ॥
जय इन्दिरा-रमन जय भूधर। अनुपम अज अनादि सोभाकर ॥
ग्यान-निधान अमान‡ मानप्रद। पावन सुजस पुरान बेद बद ॥
तग्य कृतग्य अग्यता भंजन। नाम अनेक अनाम निरंजन ॥
सर्ब सर्बगत सर्ब-उरालय। बससि सदा हम कँह परिपालय ॥

---

* ज्ञान, अज्ञान, शीत, उष्ण, सुख, दुःख ये छः अथवा छः शास्त्र स्कन्ध हैं।
† सांख्य प्रसिद्ध २५ तत्त्व शाखाएँ हैं।
‡ जो किसी प्रमाण से न जाना जाय, किन्तु सब के जानने के लिये प्रमाण रूप हो।

यहाँ ब्रह्म को निर्गुण और अनाम कहते हुए भी गुणसागर और अनेक नामवाला कहा है। उसकी उपपत्ति वेदान्त के अनुसार माया रहित और माया शबलित अवस्थाओं में ही होती है।

आगे श्री रामचन्द्र अपने भ्राताओं को उपदेश देते हैं—

अस विचारि जे परम सयाने। भजहिं मोहि संसृति दुख जाने॥
त्यागहिं कर्म सुभासुभदायक। भजहिं मोहि सुरनरमुनिनायक॥

सुनहु तात मायाकृत गुन अरु दोष अनेक।
गुन यह उभय न देखिअहिं देखिअ सो अबिवेक॥

यहाँ वेदान्ताभिमत सर्व कर्म-त्याग, गुण और दोषों की मायिकता व परमार्थ दृष्टि में दोनों का अदर्शन बताया गया है।

आगे गरुड़ के प्रति काक के उपदेश में ब्रह्म का वेदान्ताभिमत विस्तृत निरूपण है। उसमें से कुछ अंश हम यहाँ उद्धृत करते हैं।

व्यापि रहेउ संसार महुँ माया-कटक प्रचंड।
सेनापति कामादि भट दंभ कपट पाखंड॥
सो दासी रघुबीर की समुझे मिथ्या सोपि।
छुटै न राम-कृपा बिनु नाथ कहौं पद रोपि॥

व्यापक व्याप अखण्ड अनन्ता। अखिल अमोघ शक्ति भगवन्ता॥
सोइ सच्चिदानन्दघन रामा। अज विग्यान रूप बलधामा॥
अगुन अदभ्र गिरागोतीता। समदरसी अनवद्य अजीता॥
निर्मल निराकार निर्मोहा। नित्य निरञ्जन सुखसंदोहा॥

भगत हेतु भगवान प्रभु राम धरेउ तनु भूप।
किए चरित पावन परम प्राकृत-नर-अनुरूप॥
जथा अनेकन वेष धरि नृत्य करै नट कोइ।
सोइ सोइ भाव देखावै आपनु होइ न सोइ॥

आगे भी इस प्रकरण में बहुत कुछ वेदान्त विषय है। ऐसे स्थलों की व्याख्या बहुधा हो चुकी है। इस प्रकरण में यह विशेषता है कि यहाँ भगवान् रामचन्द्र के प्राकृत-चरित्रों का समाधान इसी रूप

में किया गया है कि अज्ञानियों को भगवान् राम में प्राकृत चरित्रों का आभास होता है। यथार्थ में वे चरित हैं ही नहीं। इससे बढ़ कर मायिकता का सिद्धान्त क्या कहा जा सकता है।

आगे भी लिखा है:—

ज्ञान अखंड एक सीतावर। मायावस्य जीव सचराचर।
जौं सब के रह ग्यान एक रस। ईश्वर जीवहिं भेद कहहु कस॥
मायावस्य जीव अभिमानी। ईस बस्यमाया गुनखानी॥
परवस जीव स्ववस भगवन्ता। जीव अनेक एक श्रीकन्ता॥
मुधा भेद जदपि कृत माया। बिनु हरि जाइ न कोटि उपाया॥

ऐसे स्पष्ट शब्दों में अद्वैतवाद और मायावाद के प्रतिपादन के शतशः स्थल हैं। दर्शनों में रुचि रखनेवाले पाठकों से हमारा सानुरोध निवेदन है कि वे अवधानपूर्वक श्री गोस्वामी जी के तत्त्व-निरूपणों को देखें। उन्हें बहुत लाभ होगा। श्री गोस्वामी जी महाराज ने न केवल रामचरित लिखा है, बल्कि 'राम-तत्त्व' भी समझाया है। और उपासना, अवतार वाद, रामचरित आदि पर जो शङ्काएँ आज-कल होती हैं, उनका दार्शनिक प्रौढ़ युक्तियों में सुस्पष्ट उत्तर दिया है। इसी से उनका 'रामचरित मानस' एक शास्त्र है और मनोयोग से पढ़ने की वस्तु है।

उत्तरकाण्ड में गरुड़ और काकभुशुण्ड के संवाद में श्री गोस्वामी तुलसीदास जी ने तत्त्वज्ञान का बहुत कुछ अंश स्थान स्थान पर दिया है। काकभुशुण्ड जी भक्तिमार्ग के अनुयायी हैं, उनका सिद्धान्त भक्ति-प्रधान है। भक्ति बिना वे ज्ञान, विज्ञान की कोई कीमत नहीं समझते। इस बात पर उनका अपने गुरु लोमश ऋषि तक से झगड़ा हो चुका था, और उसी के फल-रूप में उन्हें काकदेह धारण करनी पड़ी थी। यह सब होते हुए भी काकभुशुंड जी तत्त्वनिरूपण में अद्वैतवाद व मायावाद का ही प्रख्यापन करते हैं। इसके दो एक अवतरण हम यहाँ उद्धृत करते हैं। श्रीरामचन्द्र

भगवान् काकभुशुण्ड को वर देते हुए आज्ञा करते हैं:—

मम माया संभव संसारा। जीव चराचर विविध प्रकारा॥
सब मम प्रिय सब मम उपजाए। सबतें अधिक मनुज मोहिं भाए॥
इत्यादि।

यहाँ संसार का माया से उत्पन्न होना तो स्पष्ट है, किन्तु माया शब्द के अन्यान्य अर्थ करके कई एक वादी ऐसे स्थलों से पार पा जाते हैं। वे कह देते हैं—माया नाम ईश्वर की शक्ति का या प्रकृति का है, वह सत्य ही है, अतः माया-जन्य होने पर भी जगत् में मिथ्यात्व मानने का कोई प्रमाण नहीं मिला; इत्यादि। किन्तु गोस्वामी तुलसीदास जी ने माया शब्द का व्यवहार ठीक उसी अर्थ में किया है, जिस अर्थ में कि शाङ्कर सिद्धान्त में किया जाता है। इसके कई प्रमाण उनके ग्रन्थ में हैं, कुछ ऐसे प्रकरण पहले इस लेख में आ भी चुके हैं। इस प्रकरण में भी आगे चलकर काकभुशुण्ड जी की उक्ति में यह बात स्पष्ट कर दी गई है कि वे माया किसे समझते हैं। अस्तु। आगे कलि-धर्म के निरूपण में कलियुगी जीवों की दुर्दशा और अनाचार का चित्रण कर काकभुशुण्डजी कहते हैं—

बुध जुगधर्म जानि मन माहीं। तजि अधर्म-रति धर्म कराहीं।
कालधर्म नहि व्यापहिं तेही। रघुपति चरण प्रीति रति जेही।
नटकृत कपट विकट खगराया। नटसेवकहिं न व्यापै माया।
हरिमायाकृत दोष गुन विनु हरिभजन न जाहिं।
भजिअ राम सन काम तजि, अस विचार मन माहिं॥

इसका अर्थ यह है कि पंडित लोग इस युग-धर्म को मन में समझ कर, अधर्म को छोड़कर धर्म में प्रवृत्त हो जाते हैं। तात्पर्य यह कि ऋषि, मुनि, आचार्यों ने कलियुग की दशा का जो चित्र खींचा है, उसका यह आशय नहीं कि लोग आलसी बन जायँ। धार्मिक सज्जन भी यह विचार लें कि 'युग के अनुसार अधर्म-प्रवृत्ती तो होनी ही है' फिर हम धर्मानुष्ठान वा धर्म-प्रचार का वृथा प्रयत्न क्यों करें।

भक्तों के लिये दुर्बोध नहीं। विस्तार-भय से इसकी पूरी व्याख्या हम यहाँ नहीं लिखेंगे। इसमें ब्रह्म के निर्गुण, निर्विकल्प, ( साधारण बुद्धि का अविषय-) चिदाकाश ( ज्ञानस्वरूप ), तुरीय, ( त्रिविध उपाधि से अतीत ) गिरा-ज्ञान-गोतीत ( वाणी, मन, इंद्रियों का अविषय ) आदि विशेषण सब शांकर-सिद्धांत के अनुसार हैं; और मतों में इनकी ठीक उपपत्ति नहीं हो सकती। और 'करालं महाकालकालं' इत्यादि मायाविशिष्ट ईश्वरावस्थापन्न ब्रह्म का निरूपण है, उसे ही समस्त गुणों का अधार कहा गया है, जैसा कि शांकर सिद्धांत में माना जाता है। शुद्ध ब्रह्म और मायाविशिष्ट ब्रह्म की स्तुती मानकर शांकर सिद्धांत में निर्गुण, सगुण दोनों वादों की उपपत्ति हो जाती है, और वस्तुत: दोनों में भेद न होने के कारण एक ही प्रकरण में दोनों की स्तुति असंगत भी नहीं होती। विवक्षामात्र का ही भेद है, वस्तु रूप से तो दोनों एक ही हैं। किंतु अन्य मतों में निर्गुण-वाद की उपपत्ति नहीं होती। अतः यह स्तुति-प्रकरण भी शांकर अद्वैत सिद्धांत के ही अनुकूल है।

आगे लोमश ऋषि जहाँ काकभुशुंड जी को ज्ञान का उपदेश देने लगे हैं, वहाँ का सब प्रकर्ण अद्वैत का अक्षर अक्षर अनुगामी है—

काकभुशुंड जी गरुड़जी से कहते हैं कि—

ब्रह्मग्यानरत मुनि बिग्यानी। मोहि परम अधिकारी जानी।
लागे करन ब्रह्म-उपदेशा। अज अद्वैत अगुण हृदयेशा॥
अकल अनीह अनाम अरूपा। अनुभवगम्य अखंड अनूपा।
मनगोतीत अमल अबिनासी। निर्बिकार निरवधि सुखरासी।
सो तैं ताहि तोहि नहिं भेदा। वारि बीचि इव गावहिं वेदा॥

अर्थात् ब्रह्मज्ञान में निरत परम ज्ञानवान् मुनि मुझे परम तत्त्व का अधिकारी समझकर ब्रह्म का उपदेश देने लगे कि 'हृदय अर्थात् मन प्राण आदि का ईश (स्वामी) ब्रह्म, अजन्मा, द्वितीय-रहित व गुण-शून्य है। न उसका सजातीय दूसरा कोई है, न विजातीय, न

उसके स्वरूप में अवयवकृत स्वगत भेद ही है; जो कुछ है वही एक है। वह प्राण, श्रद्धा आदि उपनिषत्प्रतिपादित कलाओं से रहित है, न उसमें किसी प्रकार की इच्छा है, न उसका कोई नाम-रूप है। कोई शब्द भी उसे नहीं बता सकता। वह तो केवल अपने अनुभव से संवेद्य है; क्योंकि वह खंडरहित और उपमान-शून्य है। मन और वाणी उसे प्राप्त नहीं करते, उनसे वह अतीत है, मल रहित है, अविनाशी च निर्विनार है, और सर्वोत्कृष्ट निःसीम आनंद की वह निधि है। शिष्य! यथार्थ में वही तू है, तुझ में और उसमें कोई भेद नहीं, जैसे कि जल में और तरंग में भेद नहीं। ऐसा ही वेद बता रहे है।

अब इस प्रकरण पर कोई टीका टिप्पणी की आवश्यकता नहीं। वेदांत-शास्त्र में जिनका कुछ भी प्रवेश है, वे स्पष्ट समझ सकते हैं कि यह प्रकरण अक्षरशः शांकर-सिद्धांत का अनुवादमात्र है; और गोस्वामी जी ने तत्त्वज्ञान के उपदेश-प्रसंग में यही उपदेश लिखा है। दूसरी बात यह है कि भुशुंडी जी भक्तिमार्ग के अधिकारी थे, वे सगुण-भक्ति में रुचि रखते थे, अतः उनको अपने अधिकारानुसार न होने से यह ईशोपदेश रुचिकर न हुआ, और उन्होंने ऋषि से वाद-विवाद कर शाप पाया। जैसा कि हम पूर्व के प्रसंगों में दिखा चुके हैं, गोस्वामी जी ने अन्यत्र भी यही सिद्धांत माना है कि तात्त्विक तो निर्गुणाद्वैत है, किंतु भक्तों का मनोविश्राम सगुण, साकार मूर्तियों में होता है। यह मत शांकर सिद्धांत के प्रतिकूल नहीं। भगवान् श्रीशंकराचार्य भी उपासना का संबंध सगुण ब्रह्म से मानते हैं। जो अपने को ज्ञान के अयोग्य समझकर उपासना के अधिकारी समझें, वे खुशी से सगुण ब्रह्म की उपासना करें। यही गोस्वामी जी ने भी अपने लिये चुना। किंतु तत्त्वनिरूपण में ये भगवान् शंकराचार्य के समान उपनिषत्प्रतिपादित अद्वैत सिद्धांत के ही अनुयायी रहे।

आगे लोमश ऋषि को क्रोधयुक्त देखकर भुशुंड जी मन में विचार करते हैं कि—

द्वैत बुद्धि बिनु क्रोध किमि द्वैत कि बिनु अग्यान।
मायावस परिछिन्न जड जीउ कि ईस-समान॥

इस दोहे को बहुत से लोग अद्वैत के प्रतिकूल बताते हैं; क्योंकि इसमें जीव, ईश की समानता—एकता—का स्पष्ट अक्षरों में खंडन है। किंतु किंचित् भी विचार दृष्टि से काम लेने पर स्पष्ट हो जायगा कि प्रतिकूलता का इसमें गंध भी नहीं। यह पूर्ण रीति से अद्वैत सिद्धांत के अनुसार है। इसका तात्पर्य यह है कि लोमश ऋषि को क्रोधयुक्त देखकर भुशुंडजी मन में सोचते हैं कि-'द्वैत बुद्धि बिनु क्रोध किमि' अर्थात् बिना द्वैत की बुद्धि के क्रोध कैसा? यदि लोमश ऋषि सर्वथा अद्वैत-निष्ठ हो चुके, तो फिर इन्हें क्रोध कैसे हो रहा है? क्रोध तो सदा अपने से भिन्न, दूसरे पर होता है। अद्वैतनिष्ठ अपने से भिन्न किसी को देखता ही नहीं, और अपने आप पर किसी को क्रोध होता नहीं। सुतरां, सिद्ध हुआ कि ये ऋषि अद्वैत का उपदेश तो करते हैं, किंतु स्वयं अद्वैतनिष्ठ नहीं, इनके मनमें द्वैत (भेद) ज्ञान मौजूद है, तभी क्रोध करते हैं। आगे कहते हैं कि 'द्वैत कि बिनु अग्यान' बिना अज्ञान के द्वैत है ही नहीं। यदि ऋषि का अज्ञान सर्वथा निवृत्त हो जाता, तो इनको द्वैत बुद्धि कदापि न रहती। इससे इनमें अज्ञान का भी अनुमान होता है। यों क्रोध से द्वैत-बुद्धि का और द्वैत बुद्धि से अज्ञान का लोमश में अनुमान किया।

जब अज्ञान है, तब ये माया के वश हैं। माया के वश हैं तो परिच्छिन्न (एकदेशी) हैं, और अंशतः जड़ भी हैं। फिर ऐसे जीव ईश्वर के समान कैसे हुए? जब उपदेश देनेवालों की यह दशा है, तब हमारा इस उपदेश से उद्धार कैसे होगा? यही विचार उस समय भुशुंड जी के मन में उदित हुए। पर वस्तुतः बात और थी। लोमश

ऋषि अज्ञानी नहीं थे; भुशुंड जी की परीक्षा के लिये ईश्वर ने उनकी बुद्धि को उस समय आवृत कर दिया था। यह आगे भुशुंड जी ने स्पष्ट ही कह दिया है—

सुनु खगेस नहिं कछु रिषि दूसन।
उरप्रेरक * रघुबंस-बिभूषन † ॥
कृपासिंधु मुनिमति करि भोरी।
लीन्हीं प्रेम-परीछा मोरी ॥

अतएव शाप देने के अनंतर ही ऋषि को इन पर दया हो आई और उन्होंने इन्हें अधिकारानुसार भक्ति का, रामचरित का, उपदेश दिया। और यों तो प्रारब्ध-कर्मवश शरीरबंधन जब तक हैं, तब तक अंशतः अज्ञान और द्वैत-बुद्धि की अनुवृत्ति रहती ही है। भुने हुए धान की तरह वह अज्ञान आगे अज्ञान के अंकुर नहीं उगा सकता, किंतु निःशेष निवृत्ति शरीर त्याग होने पर ही होती है; यह सिद्धांत शांकर ग्रंथों में सुस्पष्ट है।

तात्पर्य यह कि यह दोहा अद्वैतवाद के प्रतिकूल नहीं। क्योंकि माया के वश है, अतएव परिच्छिन्न और जड़ जीव की ईश्वर के साथ समानता नहीं, यह इसमें बताया गया है। और अद्वैत सिद्धांत भी ऐसी दशा में जीव की ईश्वर से समानता वा एकता नहीं मानता। माया-बंधन से निवृत्त होने पर ही अद्वैत बुद्धि होती है, तभी एकता का भान होता है। बस, माया के कारण ही यह भेद दृढ़ किया है, स्व-स्वरूप से भेद की कोई चर्चा ही नहीं। प्रत्युत् स्व-स्वरूप से भेद मानने पर इस दोहे को लगाया जायगा, तो 'जड़' विशेषण सर्वथा अशुद्ध हो जायगा। द्वैत, विशिष्टाद्वैत आदि कोई भी वादी जीव को जड़ **नहीं** मानते। और यहाँ स्पष्ट जड़ लिखा है। **इसकी उपपत्ति के**

---

* मन की प्रेरणा करनेवाले † श्रीरामचंद्र।

लिये यही कहना होगा कि जीव में स्वतः जाड्य ( जड़ता ) नहीं, माया के संबंध से वह जड़ है। तो वस जैसे जड़त्व माया के संबंध से है, वैसे भेद या असमानता भी माया के संबंध से ही दिखाई गई है, स्व-स्वरूप से न जड़त्व है, न भेद है; स्वरुप से तो वह ब्रह्मरूप ही है। इस दोहे को अद्वैत के प्रतिकूल द्वैत-प्रतिपादक बतानेवाले सज्जनों का ध्यान हम दोहे के द्वितीय चरण की ओर विशेष रीति से आकृष्ट करते हैं, 'द्वैत कि बिनु अज्ञान' अर्थात् बिना अज्ञान के द्वैत कहाँ ? जब द्वैत को स्पष्ट अज्ञान कहा गया, तब इससे अधिक अद्वैत की अनुकूलता भला और क्या हो सकती है ? इससे तो स्पष्ट ही हो गया कि जब तक अज्ञान है, तभी तक द्वैत है, और तभी तक काम, क्रोध, लोभ, मोह भी हैं। अज्ञान के हटते ही ये सब हट जाते हैं। यही शांकर दर्शन का मुख्य सिद्धांत है।

इससे पहले एक चौपाई में भुशुंड जी के शब्दों में श्री-गोस्वामी जी कहते हैं—

बस कि रह द्विज अनहित कीन्हे। कर्म कि होहिं स्वरूपहिं चीन्हे।

अर्थात् ब्राह्मण का अहित करने पर क्या वंश रह सकता है? कदापि नहीं! और स्वरूप को पहचान लेने पर क्या कर्म हो सकते हैं ? अर्थात् कदापि नहीं। अब पाठक देखेंगे कि आत्मज्ञान हो जाने पर सर्व-कर्म संन्यास का जो श्री शंकराचार्य का सिद्धांत है, वह भी यहाँ श्री गोस्वामी जी ने दृढ़ता से माना है। आत्मज्ञान हो जाने पर, द्वैत-बुद्धि निवृत्त हो जाने पर कर्म हो नहीं सकता, क्योंकि इंद्रियों में अहं, ममाभिमान के बिना इंद्रियों की प्रेरणा ही न होगी, और वे कर्म में प्रवृत्त ही न होंगी, यह श्री शंकराचार्य ने माना है। 'नह्यन-भ्यस्तात्मभावेन देहेन कश्चिद् व्याप्रियते' इत्यादि उनके भाष्य में लिखा है। तब आत्मज्ञानी का प्रारब्ध कर्म की समाप्ति तक जो कुछ भी आहार, शयनादि आचार देखा जाता है, वह केवल पूर्वाभ्यास-वश अनिच्छा-कृत देह व्यापार मात्र है, अभिनिवेश के वह कोई

कर्म कदापि नहीं करता। यह शंकराचार्य का मुख्य सिद्धांत है; और इसका भी यहाँ इस चोपाई में उल्लेख हुआ है।

अब हम अंत का एक विस्तृत प्रकरण उद्धृत कर इस लेख को पूर्ण कर देते हैं। उत्तरकांड के अंत में परम प्रवीण श्री गोस्वामी जी ने ज्ञान और भक्ति का बड़ा अद्भुत, मार्मिक और मनोज्ञ विवेचन किया है। यह सर्वसम्मत है कि गोस्वामी श्रीतुलसीदास जी भक्ति-मार्ग के अनुगामी थे। अपने अधिकार और रुचि के अनुसार इस मार्ग को ही उन्होंने अपने लिये श्रेयःप्रद माना, यह हम अनेक स्थानों पर स्पष्ट करते आए हैं। किंतु यह सब होने पर भी ज्ञान-मार्ग को वे निरा निकम्मा या आजकल के सांप्रदायिकों की तरह 'असुरव्यामोहनार्थं' मानते हों, सो बात नहीं है। वे ज्ञान और भक्ति दोनों को कल्याण का मुख्य साधन मानते हैं; केवल इतना ही भेद करते हैं कि ज्ञान मार्ग में क्लेश अधिक है, और भक्ति-मार्ग सुलभ है। सो जिस मार्ग का जो अधिकारी हो, वह अपने अभिमत मार्ग को ही सुलभ मानता है; इसमें कोई विशेषता नहीं। अद्वैत सिद्धांत के बड़े बड़े महारथी श्रीमधुसूदनसरस्वती आदि ने भी ऐसा ही माना है। अतः भक्ति-मार्ग के अनुगामी होने के कारण गोस्वामी जी को कोई भी अद्वैत सिद्धांत के प्रतिकूल नहीं सिद्ध कर सकता। कहने की आवश्यकता नहीं कि ज्ञान-मार्ग गोस्वामी तुलसीदास जी उसे ही कहते हैं; जो श्रीशंकराचार्य का अभिमत 'निर्विशेष अद्वैत' कहकर प्रसिद्ध है। इन सब बातों का स्पष्ट शब्दों में निरूपण निम्नलिखित प्रकरण में मौजूद है। देखने को दृष्टिमात्र चाहिए।

गरुड़ जी श्री काकभुशुंड जी से पूछते हैं:—

एक बात प्रभु पूँछौं तोही। कहौ बुझाइ कृपानिधि मोही॥
कहहिं संत मुनि बेद पुराना। नहिं कछु दुर्लभ ग्यान समाना॥
सोइ मुनि तुम सन कहेउ गुसाईं। नहिं आदरेहु भगति की नाईं॥
ग्यानहिं भगतिहिं अंतर केता। सकल कहौ प्रभु कृपानिकेता॥

चौपाइयों का तात्पर्य स्पष्ट है कि वेद, पुराण, ऋषिसंमत दुर्लभ ज्ञानका, भुशुंडीजी! आपने आदर नहीं किया, और भक्ति को उससे अधिक मान दिया, तो ज्ञान और भक्ति में कितना अंतर है, यह मुझे बता दीजिए।

इस पर भुशुंडजी उत्तर देते हैं—

भगतिहिं ग्यानहि नहि कछु भेदा। उभय हरहिं भवसंभव खेदा॥
नाथ मुनीस कहहिं कछु अंतर। सावधान होइ सुनहु विहंगवर॥

अर्थात् वस्तुतः ज्ञान और भक्ति में कोई अतर नहीं है, क्योंकि दोनों ही संसार के क्लेश का नाश करनेवाले हैं। तथापि मुनियों ने कुछ मार्ग-भेद कहा है, वह गरुड़ जी! आप सावधान होकर सुन लीजिए।

इसके आगे पहले केवल आलंकारिक भाषा में ज्ञान और भक्ति का बड़ी चतुरता से भेद बताया गया है। कहा है कि ज्ञान, विराग, योग, विज्ञान ये सब पुरुष हैं (हिंदी भाषा में ये सब शब्द पुल्लिंग ही माने जाते हैं, अतः इनके वाच्य अर्थ को भी पुरुष समझ लिया गया) और माया स्त्री है। पुरुष स्वभावतः स्त्री को देखकर विमुग्ध हो जाता है, कभी कोई विरला ही उस पाप से निकल सकता है। अतः ज्ञान विज्ञान आदि का माया के फंदे से बच निकलना कठिन बात है। किंतु भक्ति स्वयं भी स्त्री है (भक्ति शब्द के स्त्रीलिंग होने के कारण भक्ति को स्त्री मान लिया गया)। स्त्री, स्त्री के रूप पर कभी मुग्ध नहीं होती, अतः भक्ति माया के बंधन में कदापि न फँसेगी, और वह साधक का अवश्य माया से उद्धार कर देगी।

फिर भी भक्ति माया को क्यों हटावेगी, वही इसे क्यों न हटा देगी, इसका उत्तर उसी प्रकार का दिया जाता है कि भक्ति श्रीराम की प्यारी है, अतः एक प्रकार से गृहस्वामिनी हुई। और माया नर्तकी (नटी) की तरह है। बस, गृहस्वामिनी को देखते ही नटी

अपने आप संकुचित हो जाती है। वह स्वामिनी के आगे अपनी प्रभुता नहीं फैला सकती। इसलिये भक्त लोगों पर माया का कोई प्रभाव नहीं चल सकता।

यों चातुर्य का उत्तर देकर आगे यथार्थ उत्तर देने को बंध और मोक्ष का स्वरूप, एवं मोक्ष-साधन का विवेचन आरंभ किया है—

सुनहु तात यह अकथ कहानी। समुझत बनै न जाइ बखानी।
ईस्वर-अंस जीव अबिनासी। चेतन अमल सहज सुखरासी॥
सो मायावस भयेउ गुसाईं। बँधेउ कीर मरकट की नाईं।
जड़ चेतनहि ग्रंथि परि गई। जदपि मृषा छूटत कठिनई।
तब ते जीव भयेउ संसारी। छूट न ग्रंथि न होइ सुखारी।
श्रुतिपुरान बहु कहेउ उपाई। छूट न अधिक अधिक अरुझाई॥
जीवहृदय तम मोह बिसेखी। ग्रंथि न छुटि किमि परै न देखी।

अर्थ स्पष्ट है कि यह एक ऐसी न कहने योग्य कहानी है, जो केवल मन में समझ लेने की है, वर्णन नहीं हो सकता (इससे अनिर्वचनीयवाद स्पष्ट किया)। यथार्थ में तो जीव ईश्वर का अंश है, ईश्वर से भिन्न नहीं। अतएव यह स्वयं भी ईश्वर की तरह ही अविनाशी, चेतन, निर्मल और सुखराशी अर्थात् आनंदघनस्वरूप है। परंतु यह माया के वश में पड़कर तोते या वानर की तरह बँध गया। माया के प्रभाव से जड़ और चेतन आपस में इस प्रकार हिल-मिल गए कि मानों उनमें एक दूसरे से बँधकर गाँठ सी पड़ गई। यद्यपि यह ग्रंथि (गाँठ) मिथ्या-झूठी है, क्योंकि न गाँठ देने-वाले की कोई स्वतंत्र सत्ता है, न गाँठ ही सूत्र से भिन्न कोई वस्तु हो सकती है; किंतु मिथ्या होने पर भी उसका छूटना कठिन है। (इसका उपपादन पूर्व कर चुके हैं कि स्वप्न में सिर कटने से भी दुःख होता है, और दिग्भ्रम जल्दी नहीं मिटता) बस, इस ग्रंथि के कारण ही जीव संसारी बन गया। इसी से आनंदमयस्वरूप होने पर भी यह दुखी होगा। न गाँठ खुलती है, और न वह सुखी

होता है। वेद, पुराण में इस ग्रंथि के खोलने के बहुत से उपाय कहे गए हैं, किंतु आश्चर्य है कि गाँठ खुलती तो नहीं, उलटे अधिक उलझती जाती है। कारण इसका यह है कि जीव के हृदय में मोहरूप अंधकार विशेष है, और यह प्रसिद्ध बात है कि अँधेरे में ग्रंथि सूझ ही नहीं पड़ती, फिर उसके खुलने की कथा ही क्या?

जिन्होंने कभी शंकरमतानुयायी वेदांत ग्रंथों का कोई अंश भी सुना है, वे स्पष्ट समझ जायँगे कि गोस्वामीजी का यह बंधनिरूपण अक्षरशः उन ग्रंथों के अनुकूल वा उनका अनुवादमात्र है। जड़ चेतन ग्रंथि की यह मीमांसा, और स्पष्ट शब्दों में उस ग्रंथि को मिथ्या कहना अन्य मत में उपपन्न हो ही नहीं सकता।

अच्छा, तो क्या यह ग्रंथि खुल ही नहीं सकती, और जीव सुखी हो ही नहीं सकता? इसके उत्तर में कहा जाता है कि जब प्रकाश हो, तब ग्रंथि खुले, और प्रकाश की सामग्री यों जुटे, तब प्रकाश हो। कैसे, सो सुनिए—

अस संजोग ईस जब करई। तबहु कदाचित सो निरुबरई॥
सात्त्विक श्रद्धा धेनु लवाई। जौं हरि-कृपा हृदय बसि आई॥
जप तप व्रत जम नियम अपारा। जे श्रुति कह सुभधर्म अचारा॥
तेइ तृण हरित चरै जब गाई। भाव-बच्छ सिसु धेनु पेन्हाई॥
नोइ निवृत्ति पात्र विस्वासा। निर्मल मन अहीर निज दासा॥
परमधरममय पय दुहि भाई। अवटै अनल अकाम बनाई॥
तोष मरुत तब छमा जुड़ावै। धृतिसम जावन देइ जमावै॥
मुदिता मथै बिचार मथानी। दम अधार रज्जु सत्य सुबानी॥
तब मथि काढ़ि लेइ नवनीता। बिमल बिराग सुपरम पुनीता॥

जोग अगिनि करि प्रगट तब कर्म सुभासुभ लाइ।
बुद्धि सिरावइ ग्यान घृत ममता मल जरि जाइ॥
तब बिग्यान निरूपिनी बुद्धि बिसद घृत पाइ।
चित्त दिया भरि धरै दृढ़ समता दियटि बनाइ॥

तीनि अवस्था तीनि गुन तेहि कपास तें काढ़ि।
तूल तुरीय सँवारि पुनि बाती करै सुगाढ़ि॥
सो०—इहि बिधि लेसै दीप तेज रासि बिग्यानमय।
जातहिं जासु समीप, जरहिं मदादिक सलभ सब॥
सोहमस्मि इति वृत्ति अखंडा। दीपसिखा सोइ परम प्रचंडा॥
आतम-अनुभव-सुख सुप्रकासा। तब भवमूल भेद-भ्रम नासा॥
प्रबल अविद्या कर परिवारा। मोह आदि तम मिटै अपारा॥
तब सोइ बुद्धि पाइ उँजिआरा। उरगृह बैठि ग्रन्थि निरुआरा॥
छोरन ग्रंथि पाव जौं कोई। तौ यह जीव कृतारथ होई॥

कहते हैं कि जब ईश्वर की कृपा से ऐसा संयोग आ पड़े, तब कदाचित् वह ग्रंथि निपटै (खुलै)। कैसे? सो बताते हैं कि सत्त्वगुणमयी श्रद्धारूप गौ भगवान् की कृपा से हृदय में आकर बसे। जप, तप, इन्द्रियनिग्रह, नियम, वेदोक्त धर्म आचार ये सब हरी घास उस गौ को चरने को मिले, और शुद्ध भाव रूप बछड़ा प्राप्त कर वह गौ पाउसै। निवृत्ति (विषयों से हटाना) रूप पादबन्धनी (न्याना) लगाकर, विश्वासरूप पात्र में निर्मल मन रूपी अहीर (गोपाल) उस गौ से परमधर्म (मोक्षधर्म) रूप दुग्ध निकाले। निष्काम रूप अग्नि से वह दूध औटाया जाय। संतोष की वायु से क्षमा द्वारा ठंढा करके धैर्य का जामन देकर उसे जमाया जाय। फिर मुदिता* नाम की चित्तवृत्ति, दम रूप आधार पर रखकर, विचार की मथानी में उसे मथकर निर्मल वैराग्यरूप मक्खन निकाल ले। तब योग की अग्नि जलाकर, शुभ अशुभ कर्मों को उसका ईंधन बनाते हुए, ममतारूप मैल को जलाकर ज्ञानरूप घृत को बुद्धि उसमें से पृथक् छाँट ले। फिर उस शुद्ध घृत को चित्तरूप दीपक में भरकर समता-रूप दीवट पर रक्खा जाय। जाग्रत्, स्वप्न, सुषुप्ति-

* मुदिता नाम की चित्तवृत्ति योगशास्त्र में प्रसिद्ध है। किसी को पुण्य करते देखकर स्वयं खूब प्रसन्न होना।

तीनों अवस्था रूप कपास से सत्त्व, रज, तम तीनों गुणों को (विनौले की तरह) अलग छाँटकर, तुरीया * रूप रुई ठीक की जाय, उसी की दृढ़ बत्ती हो। ऐसा दीपक जब जलेगा तब मद (अभिमान, दर्प) आदि पतङ्ग उसके पास जाते ही जल जायँगे। 'सोऽहमस्मि' (मैं ब्रह्म हूँ) यह एकरूपा वृत्ति ही उस दीपक की परम प्रबल शिखा (लौ) होगी। आत्मा (अपने स्वरूप का अनुभव होना) उस दीप का प्रकाश है, और ससार के मूलभूत भेद भ्रम का (मैं और हूँ, तू और है, ईश्वर और है, यह जो भेद की भ्रान्ति फैल रही है, उसका) इस प्रकाश से नाश हो जाता है। अविद्या के प्रबल परि-वार, मोह, आदि अन्धकार इस प्रकाश के आते ही उड़ जाते हैं। तब इस उजाले में अन्तःकरणरूप घर में बैठकर बुद्धि उस गाँठ को खोल सकती है। यदि यों यह ग्रन्थि खोली जा सके, तो जीव कृतार्थ हो जाय।

इस गम्भीर विज्ञान को सुनकर भी जिनको यह सन्देह बना रहे कि गोस्वाजी तुलसीदास जी शाङ्कर अद्वैत को ठीक जानते और मानते थे या नहीं, तो उनकी बुद्धि का इलाज कठिन है। अस्तु, पाठक समझ गए होंगे कि श्रीशङ्कराचार्याभिमत ज्ञान को ही गोस्वा-मीजी ज्ञान कहते हैं, और उससे जीव के कृतार्थ होने में इनको किसी प्रकार का सन्देह नहीं। किन्तु इस मार्ग में ये इतना ही दोष समझते हैं, कि इसके पथिक को विघ्न-बाधाएँ बहुत झेलनी पड़ती हैं और बहुधा वह मार्ग भूलकर भटक जाता है।

यही सब आगे की चौपाइयों में बताया गया है कि बुद्धि को ग्रंथि खोलते देखकर माया बहुत विघ्न करती है। पहले वह ऋद्धि †

* चौथी, गुणातीत-अवस्था।

† इन ऋद्धि-सिद्धियों का विभूति रूप से योग शास्त्र में विस्तृत वर्णन है। योग-मार्ग के अनुगामी को ये सिद्धियाँ प्राप्त होती हैं। और उनके प्रलोभन में पड़कर आगे के ज्ञान-मार्ग को छोड़ दे तो वह पथभ्रष्ट हो जाता है। अत ये सब गोस्वामी जी के दिखाए दोष योगमार्ग पर घटते दिखाई देते हैं।

सिद्धि को भेजती है, वे आकर बुद्धि को लोभ दिखाती हैं। कई प्रकार के छल बल से यदि वे बुद्धि के पास पहुँच गईं तो अपने वस्त्र की वायु से झट दीपक बुझा देंगी; और गाँठ बिना खुली ही रह जायगी। यदि बुद्धि खूब चतुर समझदार हो, और उन्हें अपना शत्रु समझ उनकी ओर देखे ही नही, न अपने पास उन्हें आने दे, तो उनसे बच सके। यों यदि उनसे दीपक बच गया, तो फिर इन्द्रियों के अधिष्ठाता देवता उपद्रव मचाते हैं। इन्द्रिय द्वार रूप झरोखों में अपना अपना स्थान बनाकर ये देवता बैठे हैं। जब ये विषय रूप वायु को आता देखते हैं, तब झट से उलटे कपाट खोल देते हैं। यदि वह वायु अन्तःकरण रूप घर में चला गया, तो विज्ञान-दीपक को जरूर बुझा देगा। तब तक गाँठ न खुले और दीपक बुझ जाय, तो बुद्धि विकल हो जाती है। फिर जीव संसार-चक्र में पड़ जाता है। इत्यादि कारणों से यह मार्ग कहने, सुनने, साधन करने में सब तरह कठिन है। विघ्न बहुत हैं, कहीं कहीं फलित होता है।

ग्यानपन्थ कृपान कै धारा। परत खगेस होइ नहिं बारा॥
जो रविघन पन्थ निरबहई। सो कैवल्य परम-पद लहई॥
अति दुर्लभ कैवल्य परम पद। सन्त पुरान निगम आगम बद॥

अर्थात् ज्ञान का मार्ग तलवार की धार है, इस पर चलनेवाले को गिरते देर नही लगती। यदि निर्विघ्न इस मार्ग से कोई चला जाय, तो वह कैवल्य रूप परम पद को पा लेता है। किन्तु वह कैवल्य पद दुर्लभ है, यह सन्त लोग, पुराण, वेद, शास्त्र सभी कहते हैं।

इस कारण साधक को सुगम उपाय भक्ति-मार्ग का आश्रय लेना चाहिए, यह श्री गोस्वामी जी का अभिमत है। भक्ति द्वारा श्रीराम का आराधन करने से उनके प्रसन्न होने पर सब विघ्न बाधाएँ स्वतः दूर हो जायँगी, वे पास भी न फटकेंगी और श्रीराम की कृपा से मुक्ति हाथ जोड़कर सामने खड़ी रहेगी।

भगति करत बिनु जतन प्रयासा। संसृतिमूल अविद्यानासा ॥

अर्थात् भक्ति करने पर विना यत्न और परिश्रम के संसार की मूलभूत अविद्या नष्ट हो जाती है। इससे यह सिद्ध होता है कि अन्त में अविद्या का नाश होकर पूर्वोक्त 'सोऽहमस्मि' वृत्ति प्राप्त होना भक्तिपक्ष में भी श्री गोस्वामी जी को अभीष्ट है। इससे ज्ञान रूप चरम फल में तो कोई विवाद ही नहीं। विना ईश्वरोपासना के केवल श्रद्धा, संयम आदि योग-मार्ग में मुक्ति मानी जाती है। उस मार्ग में अधिक क्लेश की विप्रतिपत्ति गोस्वामी जी ने दिखाई है। अतः यह विप्रतिपत्ति अद्वैत सिद्धांत के साथ नहीं, केवल एकेदशी योगमार्ग के साथ है, यह स्पष्ट है। इस विप्रतिपत्ति का तात्पर्य इतना ही है कि विना ईश्वरोपासना के केवल अभ्यास से ज्ञान प्राप्त करना बहुत कठिन है। अतः ईश्वरोपासना द्वारा ही ज्ञान प्राप्त करना चाहिए। अब सिद्ध हो गया कि मुख्य ज्ञान के साथ इस प्रकरण का विसंवाद नहीं। विना उपासना के योग मार्ग को 'ज्ञानमार्ग' कह कर यहाँ कठिन बनाया गया है, सो ठीक ही है।

आगे भी भक्ति-मार्ग पर जोर देते हुए गोस्वामी जी कहते हैं कि भगवान् के साथ सेव्य-सेवक भाव के विना संसार से निस्तार नहीं हो सकता। श्रीराम की कृपा से जड़ चेतन बन जाता है और चेतन जड़ बन सकता है। उन राम को भजनेवाले ही धन्य हैं। आगे कहा गया है कि ज्ञान-दीपक की बात कह चुके, अब भक्ति-मणि का प्रभाव सुनो।

राम भगति चिंतामनि सुंदर। बसै गरुड़ जाके उर अंतर ॥
परम प्रकासरूप दिन-राती। नहिं कछु चहिअ दिया घृत बाती ॥
मोह दरिद्र निकट नहिं आवा। लोभ बात नहिं ताहि बुझावा ॥
अचल अविद्या-तम मिटि जाई। हारहिं सकल सलभ समुदाई ॥
खल कामादि निकट नहिं जाहीं। बसै भगति जाके उर माहीं ॥

अर्थात् ज्ञानरूप दीपक से प्रकाश करने में बहुत सामग्री चाहिए; किंतु रामभक्ति रूप चिन्तामणि जिसके अंतःकरण में रहे, वहाँ बिना दीवट, घृत और बत्ती के ही (मणि के प्रभाव से) दिन रात प्रकाश रहेगा। मोहरूप दरिद्र पास न फटकेगा; (मणि रहने पर दरिद्रता कहाँ?) लोभ-रूप पवन उसे बुझा नहीं सकता। अविद्या का प्रबल अंधकार समूल नष्ट हो जाता है, मद आदि शलभ हार जाते हैं, कामादि खल पास नहीं आते। रामभक्ति मणि रहने पर दुःख का लव-लेश भी नहीं रहता, इत्यादि। इससे भी सिद्ध है कि भक्ति द्वारा अविद्या का नाश होने पर और जड़ चेतन ग्रंथि खुल जाने पर 'सोऽहमस्मि' वृत्ति जो ज्ञान का फल है, वह भक्ति से भी अवश्यंभावी है; अर्थात् उस क्लेश-मार्ग को छोड़कर भक्ति-मार्ग पर चलने से सुलभता से ज्ञान प्राप्त हो जाता है, यह श्रीगोस्वामी जी का अभिमत है। तात्पर्य यह कि ज्ञान की अनुपादेयता नहीं बताई जाती, ज्ञानप्राप्ति का मार्ग भेद-मात्र बताया जाता है। अतएव आगे भी भक्तिप्राप्ति के उपाय बताते हुए ज्ञान की भी आवश्यकता मानते हैं—

पावन पर्वत वेद पुराना। राम-कथा रुचिराकर नाना॥
मर्मी सज्जन सुमति कुदारी। ग्यान बिराग नयन उरगारी॥
भाव सहित खोजै जो प्रानी। पाव भगति-मनि सब सुखखानी॥
मोरे मन प्रभु अस बिस्वासा। राम तें अधिक राम कर दासा॥

अर्थात् वेद पुराण बड़े बड़े पर्वत हैं। उनमें विविध राम-कथा-रूप मणि की खानें हैं। सज्जन उसका मर्म जाननेवाले हैं, सुमति कुदारी (खनित्र, भूमि खोदने के लिये) है, ज्ञान और वैराग्य नेत्र हैं। जो कोई प्राणी भाव से खोदेगा, उसे भक्तिरूप मणि अवश्य मिलेगी। और मेरा विश्वास है कि वह राम का दास राम से भी अधिक हो जायगा।

यहाँ भक्ति प्राप्ति में ज्ञान वैराग्य की आवश्यकता सुस्पष्ट गई है। ज्ञान, वैराग्य गोस्वामीजी जैसे मानते

स्फुट हो चुका है। अतः अंतिम फल में शांकरसिद्धांत से गोस्वामी जी के अभिमत का कोई भेद नहीं रहता। विना उपासना के शुष्क-मार्ग से ज्ञान प्राप्ति के लिये यत्न नहीं करना, किंतु उपासना द्वारा ही ज्ञान प्राप्त करना, और आगे भी उपासना-जनित ईश्वर-प्रेम की अनुवृत्ति रखना, यह मार्ग-भेद-मात्र गोस्वामीजी को अभीष्ट है। सो अद्वैत सिद्धांत के अनुयायी भी बहुधा इससे सहमत हैं। अतः इस प्रकरण में यदि विप्रतिपत्ति मानी जाय, तो योग-मार्ग के एकदेशीय मत के साथ ही क्लेशाधिक्य की विप्रतिपत्ति है, अद्वैत-सिद्धांत का तो यह प्रकरण सुस्पष्ट अनुयायी है। अंतिम फल के संबंध में भी श्रीगोस्वामी जी बड़ी चतुरता से ज्ञान के साथ मिल गए हैं। ज्ञान मार्ग में ब्रह्मरूप हो जाना (मोक्ष) अंतिम फल माना जाता है। किंतु इस ज्ञान से भी भक्ति उत्तम है, इस बात का समझाने के लिये गोस्वामीजी भक्ति का फल कहते हैं—

'राम तें अधिक राम कर दासा'

अर्थात् राम का दास (भक्त) राम से भी ऊपर है। ज्ञान से तो पुरुष रामरूप ही बनेगा, किंतु भक्ति द्वारा राम से भी अधिक बन जायगा, यह साधारण पुरुषों को समझा दिया गया। फलतः विचार करने पर राम से अधिक तो कोई हो ही नहीं सकता, क्योंकि राम का महत्त्व परिच्छिन्न नहीं, वहाँ निरवधिकोत्कर्ष है। फिर अपरिच्छिन्न महत्त्व की अपेक्षा अधिकता हो ही नहीं सकती। तब राम से अधिक कहने का अभिप्राय यही हो सकता है कि राम भक्त भी रामरूप ही हो जाता है। सो फल में भी विचार करने पर ज्ञान और भक्ति में वे भेद नहीं रखते। तात्पर्य यही है कि भक्ति (उपासना) द्वारा ज्ञान प्राप्त कर रामरूपता (ब्रह्मरूपता) प्राप्त कर लेना ही अंतिम पुरुषार्थ है।

यों श्री गोस्वामी जी के रामचरित मानस में दार्शनिक गूढ़ विचारों के बहुत प्रसंग हैं; और उनमें दर्शनों के गूढ़ सिद्धांतों को बड़ी

रोचकता और सरलता से सुस्पष्ट किया गया है। हमने कुछ स्थलों की संक्षिप्त आलोचना की है। ध्यान से पढ़ने पर पाठकों को और भी बहुत से ऐसे स्थल प्राप्त होंगे। सब पर सूक्ष्म विचार करने पर हमारा यह दृढ़ विश्वास हो गया है कि श्रीशंकराचार्य के अभिमत अद्वैत सिद्धांत के विरुद्ध दार्शनिक विचार गोस्वामी श्री तुलसीदास जी ने कहीं प्रकट नहीं किए। ऐसे कुछ स्थल हैं, जो दूसरे मतों में भी लग सकते हैं; सो बहुत सी बातें सब सिद्धांतों में समान हैं ही। किंतु शांकर अद्वैत के अनुसार जिसकी संगति न हो, ऐसा कोई स्थल रामायण में हमें नहीं मिला। साथ ही ऐसे बहुत से स्थल हैं (जो कि इस लेख में स्पष्ट प्रदर्शित हो चुके हैं) जिनकी संगति शांकर सिद्धांत की शरण गए बिना दूसरे वादों में हो ही नहीं सकती। अतएव गोस्वामी श्रीतुलसीदासजी के अद्वैत-सिद्धांतानुयायी होने में कोई विवाद नहीं रह जाता।

इस पर कई विद्वानों का कथन है कि 'गोस्वामी श्रीतुलसीदास जी ने अपने 'रामचरित-मानस' में श्री शंकराचार्याभिमत अद्वैतवाद के अनुसार विचार तो प्रकट किए हैं, किंतु वह उनका अपना मत नहीं है। जैसे दूसरे के मत का अनुवाद ग्रंथकार बहुधा किया करते हैं, ऐसे ही अनुवादरूप से रामायण में अद्वैत-सिद्धांतों का उल्लेख है।' कई विशिष्ट प्रज्ञ सज्जनों का यह भी कथन है कि 'अपने ग्रंथ को सर्वप्रिय वा Up to date बनाने के लिये श्रीस्वामी जी ने अद्वैतवाद की बातों को अपने ग्रंथ में ले लिया है।' दोनों ही प्रकार के सज्जनों की युक्ति यह है कि 'गोस्वामी जी परम रामभक्त थे। उनके पद पद से रामभक्ति का प्रवाह बहता है। इसमें संदेह करना इतना ही असंभव है, जितना कि प्रखर-किरण मध्याह्न के सूर्य में संदेह करना। तब यदि गोस्वामी जी अद्वैतवादी होते, तो वे भक्त न हो सकते, राम नाम वा रामभक्ति को ही अपना आधार न मानते। भेदवाद में ही भक्ति हो सकती है। यदि सब एक ही हों

तो कौन किस की भक्ति करे? स्वयं ही ईश्वर हैं तो अपने को दास किसका मानें? सुतरां अद्वैतवाद में भक्ति नहीं हो सकती। और गोस्वामी तुलसीदास जी परमभक्त हैं, इसलिये वे अद्वैतवाद के अनुयायी नहीं कहे जा सकते। तब उनके ग्रंथ में अद्वैतवाद के जो विचार आए हैं, वे दूसरों से उधार लिए हुए ही हैं।'

इस पर हमको अधिक कहने की आवश्यकता नहीं; क्योंकि हम केवल यही सिद्ध करने को प्रवृत्त हुए थे, कि गोस्वामी श्रीतुलसीदास जी ने अपने रामचरित-मानस में जहाँ जहाँ दार्शनिक विचार लिखे हैं, वे शांकर अद्वैत के अनुसार ही हे। सो इस बात को हमारे मित्रों ने भी मान लिया। अब वे विचार उनके अपने हैं, वा दूसरों से उधार लिए हैं, इस पर मतभेद है। यह मतभेद अपने विश्वास के अनुसार रह सकता है। जिन सज्जनों ने अपने अंतःकरण में दृढ निश्चय कर रक्खा है कि गोस्वामी तुलसीदास जी अवश्य ही सांप्रदायिक वैष्णव थे, वे अपना विश्वास कभी न बदलेंगे। तब यही समाधान करेंगे; और उपाय ही क्या है। किंतु किसी आपद में न पड़कर केवल प्रमाण के आधार पर जो किसी बात को मानने के लिये तैयार होते हैं, वे गोस्वामी जी के ग्रंथों में अद्वैत के अनुसार विचार देखकर उन्हें अद्वैतवादी ही कहेंगे। दूसरी बात बिना प्रमाण के उनकी बुद्धि में उपस्थित हो ही नहीं सकती।

फिर दूसरे के अनुवादरूप से किसी कोने में गोस्वामी जी ने अद्वैतवाद के कुछ टूटे फूटे विचार लिख दिए हों, ऐसा भी नहीं है। इसी लेख में हम हर एक स्थान पर दिखाते आए हैं कि खुले बाज़ार, डंके की चोट गोस्वामी जी हर एक जगह अद्वैतवाद के मार्मिक विचार लिखते हैं, और खूब जी खोलकर लिखते हैं; उन्हीं के अनुसार सब बातों की उपपत्ति वे स्वयं लगाते हैं। विचारशैली की परीक्षा का जिन्हें कुछ भी अभ्यास है, वे कभी मान नहीं सकते कि ये विचार 'उधार' लिए हुए हैं। उन्हें स्पष्ट कहना पड़ेगा कि ये

विचार गोस्वामी जी की अपनी पूँजी हैं: ये उनके आंतरिक उद्गार हैं। इनके आलोक में उनका हार्दिक भाव विस्पष्ट प्रकाशित हो रहा है, उसे लाख प्रयत्न करके भी कोई छिपा नहीं सकता।

फिर पूर्व पक्ष रूप से गोस्वामी जी अद्वैत विचारों को स्थान देते, तो कहीं उनका खण्डन भी तो करते। यदि ग्रन्थकार पूर्व पक्ष रूप से दूसरों के विचार लिखते हैं, तो स्वयं उनका खण्डन भी करते हैं। जाने दीजिए। यदि खण्डन न भी करते, तो कम से कम कहीं अपने सिद्धांत के कट्टर विचार भी तो प्रकट करते। किंतु दावे के साथ कहा जा सकता है कि शाङ्कर अद्वैत के विरुद्ध पड़नेवाले सांप्रदायिक विचार रामायण में हैं ही नहीं। बहुत सी बातें सब के मत में एक जैसी होती हैं, जो कि शास्त्र में 'सर्वतन्त्र सिद्धांत' कहलाती हैं; वे किसी के विरुद्ध नहीं पड़तीं। ऐसी बातें रामायण में अवश्य मिलेंगी जिनकी उपपत्ति विशिष्टाद्वैत आदि वैष्णव सांप्रदायिक मतों में भी हो सकती है, और शाङ्कर अद्वैत सिद्धांत में भी हो सकती है। किन्तु, शाङ्कर-अद्वैत के प्रतिकूल केवल सांप्रदायिक वाद में ही उत्पन्न होनेवाले सिद्धांत गोस्वामी जी की रामायण में कहीं उपलब्ध नहीं होते। इसके विपरीत सांप्रदायिक मतों के प्रतिकूल पड़नेवाले, केवल शांकर अद्वैतवाद या मायावाद में ही संगत होनेवाले विचार बहुधा प्रदर्शित हुए हैं; जैसा कि इस लेख में अनेक जगह स्पष्ट दिखाया जा चुका है। तब फिर अद्वैतवाद को वहाँ पूर्व पक्ष रूप से कैसे माना जाया? और ऐसी दशा में यह भी मानना बुद्धि की गवाही के विरुद्ध है कि केवल ग्रन्थ को सर्वप्रिय वा Up to date बनाने के लिये ही गोस्वामी जी जैसे महात्मा अपने अनभिमत विचार लिखते गए, और अपने सिद्धांत के मार्मिक विचारों को उन्होंने स्थान तक न दिया। यह काम केवल सर्वप्रियता प्राप्त करने के लिये लालायित, लोक-विदग्ध पुरुषों का हो सकता है, भक्त महात्माओं का नहीं। फिर यह भी याद रखने की बात है कि

गोस्वामी तुलसीदास ने 'स्वान्तःसुखाय' रामचरित मानस लिखा है। Up to date बनाने की आवश्यकता उन्हें नहीं थी। इसलिये उसमें उनके अनभिमत विचारों का प्राबल्य हो हीं नहीं सकता। और न केवल रामचरित मानस में, किन्तु विनयपत्रिका आदि में और भी स्फुट रूप से गोस्वामी जी ने अद्वैत सिद्धांत वा मायावाद का प्रतिपादन किया है। एक यह भी विचारने की बात है कि गोस्वामी श्री तुलसीदास जी का समय सांप्रदायिक उपासनाओं की प्रबलता का समय था। उस समय सर्वप्रियता के लिये 'अद्वैत सिद्धांत' के ही शरण जाने की आवश्यकता नहीं थी। प्रत्युत् साम्प्रदायिक मत लिखने से ही उनको सर्वप्रियता प्राप्त हो सकती थी। फिर भी गोस्वामी जी अद्वैत सिद्धांत का विशेष उल्लेख करते है, यह उनका अपने सिद्धांत पर दृढ़ निष्ठा का प्रमाण है। अत॰ विचार करने पर वे स्वयं इस सिद्धांत के अनुयायी थे, यही मानने को विवश होना पड़ेगा।

रहा यह आक्षेप कि 'अद्वैतवादी होने पर गोस्वामी जी रामभक्त न हो सकते' सो इस पर हमारा नम्र निवेदन यह है कि जिन महानुभावों के अन्तःकरण में अद्वैतवाद के लिये दूसरी ही वासना दृढ़ हो चुकी है, उनके मनमें यह प्रश्न उठता है। ये उसे 'प्रच्छन्न बौद्ध' 'नास्तिकवाद' 'कर्म-भक्ति शून्य' आदि कहते कहते अपने संस्कारों को वैसा ही बना बैठे हैं। किन्तु अद्वैत सिद्धांत का माननेवाला 'आत्मसाक्षात्कार' वा 'अविद्याबीज निवृत्ति' से पूर्व ही कर्म वा भक्ति छोड़ दे, ऐसा कहीं नहीं लिखा। 'व्यावहारिक सत्ता में रहते हुए अद्वैतवादी कर्म, उपासना, भक्ति आदि का पूरा परिपालन करते हैं।' स्वयं भगवत्पाद श्रीशङ्कराचार्य के भक्ति-रसाप्लुत-स्तोत्र मिलते है, अद्वैतवाद के धुरंधर आचार्य श्री मधुसूदन सरस्वती भक्तिमार्ग के पूर्ण पोषक हैं। भक्ति का मर्म जैसा उन्होंने प्रकट किया है, वैसा अन्यत्र मिलना कठिन है। वर्तमानमें भी अद्वैत के अनुयायी बड़े बड़े विद्वान् पूरे कर्मकाण्डी और उत्तम भक्त होते हैं। फिर गोस्वामी

जी के संबन्ध में ही क्यों यह आपत्ति उठाई जाय? इसकी उपपत्ति के लिये और ग्रंथों में न भटककर गोस्वामी जी के ही—

जदपि असत्य देत दुख अहई। ( बालकाण्ड )
सो दासी रघुबीर की समुझै मिथ्या सोपि।
छुटै न राम कृपा बिनु नाथ कहौं पद रोपि॥ [उत्तरकाण्ड]

ईश्वर अंस जीव अबिनासी। चेतन अमल सहज सुखरासी॥
सो मायाबस भयेउ गुसाईं। बंध्यो कीर मरकट की नाईं॥
[ उत्तरकाण्ड ]

इत्यादि प्रकरणों को ध्यान से देख लिया जाय ( जिनकी कि व्याख्या बहुधा इस लेख में हो चुकी है ) तो फिर कोई संदेह न रहे। अद्वैत होने पर भी भक्ति की क्यों आवश्यकता है, यह स्वयं विदित हो जाय। गोस्वामी जी ने यह भी स्पष्ट कर दिया है कि केवल वाचिक ज्ञान से ज्ञानी बनकर कोई कृतार्थ नहीं हो सकता। हमने सुन लिया और मान लिया कि माया और मायिक जगत झूठा है। यों ही मुख से कह भी दिया कि 'सब झूठा संसार' किंतु काम पड़ने पर एक पैसे के लिये प्राण देते रहे, या हर एक से लड़ाई झगड़ा कर दूसरों की भलाई बुराई की चिन्ता में रात भर सोए तो यह ज्ञान नहीं कहलाता। ज्ञान वह है कि प्रत्यक्ष आत्म-साक्षात्कार ही से दोष हट जाय, चित्त निर्मल हो जाय। इसीके लिये कर्म उपासना मार्ग सब आवश्यक हैं। यही शांकर सिद्धांत हैं और यही गोस्वामीजी ने लिखा है। बिना देखे और विचारे हठ करने का तो फिर कुछ उपाय ही नहीं है। अस्तु। तात्पर्य यह कि अद्वैतवादी होते हुए भी गोस्वामी जी भक्ति को क्यों उत्कृष्ट मानते हैं, यह उन्होंने स्वयं लिख दिया है, दूसरे के विचार की वहाँ आवश्यकता नहीं।

कुछ सज्जन यह भी संदेह करते हैं कि गोस्वामी जी अद्वैतवादी होते तो शैव होते, वैष्णव न होते। किन्तु यह भी पूर्ण भ्रान्ति है। अद्वैतवादी शिव वा विष्णु की उपासना में किसी खास एक पर कभी

जोर नहीं देते। रुचि और अधिकार के अनुसार वे ईश्वर के किसी एक रूप की उपासना करते हैं। स्वयं भगवान् शङ्कराचार्य अधिकतया विष्णु की ही स्तुति करते हैं। फिर गोस्वामी तुलसीदास जी तो सांप्रदायिक वैष्णवों की तरह विष्णु को परतत्त्व मानते भी नहीं, वे शिव विष्णु आदि औपाधिक ( माया-गुणविशिष्ट ) रूपों को समान भाव से भजते हैं और 'राम' को परतत्त्व समझते हैं। राम उनके मत में विष्णु के अवतार नहीं, परब्रह्म के अवतार हैं। वे 'विधि-हरि-सम्भु नचावनहारे' हैं, और उनका बल पाकर 'विरञ्चि हरि ईसा, पालत सृजत हरत हैं'। इस सब की व्याख्या इस लेखमाला में ही विस्तार से हो चुकी है; इसलिये अब पिष्टपेषण व्यर्थ है। आशा है कि भावुक सज्जन श्रीरामचरित से अद्वैत सिद्धांत-अमृत का पानकर तृप्त होंगे और हमारा परिश्रम सफल करेंगे।



# (८) श्री गोस्वामी जी और राजनीति

[ लेखक—पंडित रामचंद्र दूबे ]

प्रजा-तन्त्र शासन का शंख-नाद दसों दिशाओं में प्रतिध्वनित हो रहा है। जिन्होंने कभी इसका नाम भी नहीं सुना था, वे भी इसके नाम की माला जपते दिखाई देते हैं। सभी इसके नशे में चूर हैं। प्रजा-सत्तात्मक प्रणाली की दुंदुभी वज रही है। चीन जैसा कट्टर लकीर का फ़क़ीर भी इस मदिरा के पान से उन्मत्त हो गया है। शताब्दियों का राज-सिंहासन जनता की कोपाग्नि में जलकर भस्म हो चुका है। देखते देखते ज़ार जैसे निरंकुश सम्राट् का मुकुट पद-दलित प्रजा के पदों में धूल-धूसरित हो गया। आज सभी छोटे-बड़े देशों में प्रजा-सत्ता का डंका सुनाई दे रहा है। प्रजा अपने जन्मसिद्ध अधिकारों की घोषणा कर रही है। राज्य प्रजा का स्वत्व है, शासक केवल ट्रस्टी के समान हैं। इस प्रजा-शासन प्रणाली में आज सारे गुण ही गुण दिखाई दे रहे हैं। किसी दोष की इसमें संभावना ही नहीं। दोष हों भी तो वे क्षम्य हैं; उपेक्षणीय हैं। हम भी आज इस प्रजा-तंत्र-शासन के नशे में ऐसे चूर हैं, कि हमको उसके गुण ही गुण दृष्टि-गोचर हो रहे हैं। हम भी उसके यशोगान में पूर्ण योग दे रहे हैं। ऐसे समय यदि कोई एक-तंत्र-शासन-प्रणाली के महत्व का दवी जवान से भी वर्णन करने का साहस करे, तो उसे उलटी सीधी सुननी पड़ेगी। अतएव प्रजातंत्र के इस नक्कारख़ाने में किसी पुरानी त--ी के एक-तंत्र-शासन के गुण-गान की मधुर-ध्वनि का किसी के नों तक पहुँचना कठिन ही है। श्री गोसाईं जी एक-तंत्र-शासन के तिपादक हैं। पर उस शासन का आदर्श आजकल के एक-तंत्र शासन से मेल नहीं खाता। उसमें और आजकल की प्र- दूसे

प्रणाली में आकाश पाताल का अंतर है। पर है वह एक-तंत्र शासन ही।

भिन्न भिन्न शासन-प्रणालियों की परीक्षा जैसी योरप में हुई है, वैसी इधर नहीं हुई। यद्यपि वहाँ लोक-प्रवृत्ति प्रजा-सत्तात्मक शासन की ओर ही है, पर ऐसे विचारवान् भी हैं जो प्रजा-सत्तात्मक प्रणाली को सर्व सुखशांति का द्वार नहीं मानते, जो एकतंत्र प्रणाली के उच्च आदर्श को स्वीकार करते हैं। मिस कारेली अँगरेजी की प्रसिद्ध उपन्यास-लेखिका हैं। उनके उपन्यासों में मनुष्य समाज की अच्छी आलोचना है।

श्रीमती के 'टेम्पोरल-पॉवर' (Temporal Power) नामक उपन्यास में क्रांतिकारी समिति की नेत्री, उसकी पथ-प्रदर्शिका, समिति-संचालिका प्रजातंत्र राज्य तथा एक तत्र-शासन की तुलना करती हुई इस प्रकार अपने हृदयोद्गार प्रकट करती है—"हम यह बखूबी जानते हैं कि कोई ऐसा राजा हमारा शासन करे, जो वास्तव में राजा हो, जो दल-बंदियों के हाथ की कठ-पुतली न हो; जो दुष्ट, अत्याचारी पूँजी-पतियों के संकेत पर न चले; जो उनके आदेशानुसार जिधर ले जाना चाहें, उसी मार्ग का अनुसरण न करे, तो ऐसे नरेश के शासन के अंतर्गत प्रजातंत्र शासन की अपेक्षा जनता को अधिक लाभ है। सब को उन्नति के समान अवसर और समान अधिकार विशेष रूप से प्राप्त होते हैं।"

इन वाक्यों को उद्धृत करने से हमारा केवल इतना ही अभिप्राय है कि एक-तंत्र-शासन कोई ऐसी प्रणाली नहीं जो केवल दुर्गुणों की समष्टि-मात्र हो। पाश्चात्य सभ्यता के पक्षपाती कहते हैं कि यह प्रणाली तुला में तुल चुकी और हल्की उतरी है। अब इसकी दाह-क्रिया का समय आ चुका है। आजकल वेद, पुराण, शास्त्र और ऐतिहासिक आख्यायिका के वाक्यों की बहुत खींचखाँच यह करने के लिये हो रही है कि प्राचीन काल में आर्य्यावर्त्त में

प्रजातंत्र राज्य और गण राज्य विद्यमान थे। हमारे इस भारतवर्ष में भी प्रजा-तंत्र-शासन प्रचलित था। इस विषय पर अनेक लेख निकल चुके हैं। इस पर शायद एक-दो पुस्तकें भी प्रकाशित हो चुकी हैं। इनकी समालोचना करना हमें इष्ट नहीं। न हम यही कहते हैं कि आर्य्य-जाति प्रजा-तंत्र-शासन से एक दम अनभिज्ञ थी। हमारा केवल इतना ही कहना है कि हमारे देश में पूर्ण प्रतिष्ठा इसी प्रणाली की थी। बड़े बड़े साम्राज्यों की योजना इसी के अंतर्गत हुई। एक तंत्री-शासन कोई हौआ नहीं। इसमें भी अनेक गुण हैं; और प्रजा-तंत्र शासन में अनेक त्रुटियाँ हैं। यूनान और रोम से बढ़कर प्रजा-तंत्रवादी देश अभी तक नहीं हुए। यूनान में एक समय था, जब एक एक नगर में प्रजा-सत्तात्मक राज्य था। नगर की सारी जनता को राज्याधिकार प्राप्त थे। उस समय प्रतिनिधि-प्रणाली का सूत्रपात नहीं हुआ था। पर क्या उसी यूनान देश ने उस समय जब कि प्रजा-सत्तात्मक राज्य का बोलबाला था, महात्मा सुकरात को विष का प्याला नहीं पिलाया था? क्या प्रजातंत्रवादी रोम ने अनेक देश-भक्तों को तलवार के घाट नहीं उतारा था? क्या "भयंकरता के राज्य" (Reign of Terror) ने फ्रांस को कलंकित नहीं किया?

अतः यह नहीं कहा जा सकता कि प्रजातंत्र शासन प्रणाली चिर-काल के लिये स्थिर हो गई। इसके दोष जिस समय चरमावस्था को पहुँचेंगे, उस समय इसका भी परित्याग होगा और फिर एक-तंत्र शासन की ओर श्रद्धा बढ़ेगी। कालचक्र के भीतर ही सृष्टि के सब व्यापार होते हैं। अतः कोई लोक-व्यवस्था स्थिर नहीं कही जा सकती। एक-तंत्र शासन में उच्च आदर्शों की जो प्रतिष्ठा हो चुकी है, वह प्रजातंत्र में कभी संभव नहीं।

गुसाईं जी के सभी ग्रंथ धर्म-भाव लिए हुए हैं, वे भक्ति रस से पूर्ण हैं। राजनीति के विषय को लेकर उन्होंने कोई अलग ग्रंथ नहीं लिखा। वे विरक्त साधु थे। फिर भी राजनीति विषय में ऐसे

महाकवि के कुछ विचार ज़रूर थे, और वे किसी अंश में प्रकट भी किए गए हैं। उनका सबसे बड़ा ग्रंथ 'रामचरित-मानस' है जिसमें उन्होंने अपने इष्टदेव के चरित्र को साधारण धर्म और विशेष धर्म दोनों के आदर्श के रूप में अंकित किया है। अत. उसमें राजधर्म का सुंदर स्वरूप स्थान स्थान पर झलकाया गया है। गुसाईं जी एक-तंत्र-शासन के समर्थक थे। पर जिस एक तंत्र-शासन का उन्होंने वर्णन किया है, उसका आदेश आजकल के निरं·कुश शासन से इतना ऊँचा है कि हम लोग, जो आजकल के निरंकुश शासन से ही परिचित हैं, अपने मन में उसकी सम्यक् भावना ही नहीं कर सकते। फिर भी यह नहीं कहा जा सकता कि वह केवल कवि की कल्पना है। गोस्वामी जी द्वारा निरूपित आदर्श राज्य हवाई महल नहीं है। यह वह शासन है, जिसने कभी इस पवित्र भूमि को धन-धान्य, बल-वैभव से पूर्ण किया था। यह वह शासन है, जिसकी सुखद छाया के लिये युरोप आकुल हो रहा है। यह वह शासन है, जिसके नियमानुसार एक तुच्छ व्यक्ति की सम्मति ने पति-परायणा, दुःखिनी सम्राज्ञी को सिंहासन से उतारकर जंगल में भिजवा दिया। यह वह शासन है जिसमें प्रजा के दुःखों की पुकार के नरेश के कर्णकुहर में पहुँचने में देर नहीं लगती थी। यदि वाल्मीकि-रामायण रूपक मात्र नहीं है, तो यह राज्य-प्रणाली भी वास्तविक और व्यावहारिक माननी पड़ेगी। जिस आदर्श-प्रणाली का सूत्रपात मर्य्यादा पुरुषोत्तम श्रीरामचंद्र जी और उनके पूर्वपुरुष कर गए थे, वह उनके साथ ही विलीन नहीं हुई, वरन् दीर्घ काल तक भारत की भूमि को सुखशांति प्रदान करती रही।

गीता में श्री भगवान् कृष्णचंद्र ने अर्जुन से कहा है कि—"मनुष्यों में मैं राजा हूँ"। हिंदुओं का इस वाक्य में अटल विश्वास रहा है। पर इसमें और पाश्चात्य देशों के डिवाइन राइट (Divine Right) में आकाश पाताल का अंतर है। युरोप में नरेन्द्र-मंडल समझता था,

कि यह पद ईश्वर-प्रदत्त है। इसे लेने का किसी को अधिकार नहीं। पर भारतीय राज-नीतिज्ञों ने गीता-वाक्य का यह अर्थ समझा है, कि राजा ईश्वरीय गुणों से सम्पन्न होता है। प्रजा का पालन, दुष्टों का दलन, सदाचार की उन्नति, सद्गुणों का उत्तेजन उसका कर्त्तव्य है। उसका हृदय दया और क्षमा से परिपूर्ण रहता है। जहाँ इन गुणों का लोप हुआ, कि राजत्व नष्ट हुआ। हमारा सिद्धांत है कि जो प्रजा का रंजन करे, वही राजा है। पर किंग (King) उसी को कहना चाहिए, जो चतुर हो। इसी धातु से कनिंग (Cunning) बना है, जिसका अर्थ धूर्त है। अस्तु।

गुसाईं जी ने महाराज दशरथ तथा रामचंद्र जी की सभा का तथा प्रजाजन से वार्तालाप का जो वर्णन किया है, उसको देखकर एक समालोचक महाशय लिखते हैं, कि गुसाईं जी ने राजा-महाराजाओं की सभा नहीं देखी थी। वे विरक्त थे, अपनी कुटिया में पड़े रहते थे। उनको नहीं मालूम था कि राजाओं की सभा में किस प्रकार बातचीत और व्यवहार होता है; इसी लिए उन्होंने ऐसा वर्णन किया जैसा कि साधारण ज़मींदार का होता है। यद्यपि इनकी मित्रता ख़ानख़ाना, मानसिंह आदि से थी, पर यह हम नहीं कह सकते, कि इन्होंने किसी राजा महाराज का दरबार देखा था या नहीं। पर यह हम ज़रूर कहेंगे, कि इन्होंने राजा का जो आदर्श अपने सामने रक्खा है, उसी को आद्योपांत निबाहने के लिये ही ऐसा वर्णन किया है। वे राजा को हौआ नहीं बनाना चाहते थे। उन्होंने उसका चित्रण मनुष्य रूप में किया है जो कि कवि का कर्त्तव्य है। वे उसको मनुष्यत्व से हटाकर कोई विचित्र जीव नहीं बनाना चाहते थे। राजा का कृत्रिम रूप भारतीय नहीं, विदेशी है। गुसाईं जी ने राजा-प्रजा में पिता-पुत्र का संबंध दिखाने का प्रयत्न किया है। प्रजा में नम्रता है, राजा में सौजन्य है।

एक ओर महत्व की ओर आकर्षित होनेवाली प्रजा है,

और अपने शरीर तक को देकर उस महत्त्व की रक्षा करनेवाला राजा है। जिन गुणों से लोक अपना मंगल समझता है, उनका पूर्ण विकास राजा में देखकर वह मुग्ध होता है और सदाचार की ओर उत्तेजित होता है। राजकुल मनुष्य-कुल ही है। कवि उसके उन्हीं व्यवहारों को दिखाकर अपना प्रधान लक्ष्य साधता है जो मनुष्य के उच्च भावों के उत्तेजक हैं। रूखे सूखे रूढ़ व्यवहार या असामयिक हृदयशून्य संभाषण से कवि की अर्थ-सिद्धि नहीं हो सकती।

यह कहना अनुचित न होगा कि राजमहलों का जीवन ही अब बिलकुल अस्वाभाविक हो गया है। राजसी जीवन दाम्पत्य और गार्हस्थ्य भावों से सर्वथा शून्य है। राज प्रासाद की महिलाएँ गृहस्थी के व्यवहार से अनभिज्ञ होती हैं; और पति-पुत्र आदि की सेवा सब दूसरों के हाथ में रहती है। इधर गुसाईं जी की नायिका भारत की सम्राज्ञी आदि शक्ति का अवतार थीं। सीताजी के चरित्र का चित्र देखिए—

.... .. .... ... । सेवत चरन कमल मन लाई॥
जद्यपि गृह सेवक सेवकिनी। सब प्रकार सेवा विधि कीनी॥
निज कर गृह-परिचर्य्या करहीं। रामचन्द्र आयसु अनुसरहीं॥

आजकल महारानी साहिबा एक महल में विराजती हैं, तो माँ जी साहिबा एक फलाँग दूर। पर पुराना दृश्य देखिए तो—

सीअ सासु प्रतिवेष बनाई। सादर करहिं सरिस सेवकाई॥
सीअ सासु सेवा-बस कीन्ही। तिन्ह लहि सुख सिख आसिष दीन्ही॥

सीता जी वनवास जाते समय सास के चरण कमलों में प्रणाम कर कहती हैं,—

. ..... .... .........। सुनिअ सासु मैं परम अभागी॥
सेवा-समय दैव बन दीन्हा। मोर मनोरथ सफल न कीन्हा॥
तजब छोभ जनि छाँड़ब छोहू। करम कठिन कछु दोष न मोहू॥

इधर सास का कैसा अगाध प्रेम था—

नयनपुतरि करि प्रीति बढ़ाई। राखेउँ प्रान जानकिहिं लाई॥
कलपवेलि जिमि बहु विधि लाली। सींचि सनेह-सलिल प्रतिपाली॥
जिअनमूरि जिमि जोगवत रहऊँ। दीपबाति नहिं टारन कहऊँ॥

कहिए, यह सरल स्वाभाविक जीवन वर्तमान कृत्रिम राजसी जीवन से श्रेष्ठ है या नहीं।

गुसाईं जी की राज्य-प्रणाली एक-तंत्र-शासन का एक रूप है, पर वह निरंकुश नहीं। मंत्रियों तथा विद्वन्मडली, ऋषि-महर्षियों का अंकुश राजा के सिर पर सदा लटकता रहता है। पहले आश्रम धर्म ही नरेश को मार्ग विचलित होने से रोकता है। पुत्र के वयस्क होने पर राजा वानप्रस्थ आश्रम में प्रवेश करने पर वाध्य होता है। श्रीरामचन्द्रजी के वनवास गमन के समाचार सुनकर माता कौशल्या जी कहती हैं—

अंतहु उचित नृपहिं बनवासू। वय बिलोकि हित होत हरासू॥

यह आश्रम विभाग ही एक बड़ा अंकुश था। मानो राज्य एक प्रकार की धरोहर थी। एक नियत समय के लिये शासन की बागडोर राजा के हाथ में रहती थी। सुयश और सुकीर्त्ति उपार्जन करना ही उसका उद्देश्य था। आजकल का समय नहीं था, कि मृत्युशय्या पर पड़े हैं, पर फिर भी राज्य-शासन की लालसा पिण्ड नहीं छोड़ती। स्वायंभुव मनु को राज्य करते बहुत दिन हो गए। वृद्धावस्था के आगमन की सूचना मिली।

होइ न विषय विराग, भवन वसत भा चौथपनु।
हृदय बहुत दुख लागि, जनम गयउ हरि भगति बिनु॥

बरबस राज सुतहिं तब दीन्हा। नारि समेत गवन वन कीन्हा॥

महारानी मन्दोदरी कहती हैं—

वेद कहहिं अस नीति दसानन। चउथेपन जाइअ नृप कानन॥

ज्येष्ठ पुत्र साधारणतः राज्य का उतराधिकारी होता था।

और अपने शरीर तक को देकर उस महत्व की रक्षा करनेवाला राजा है। जिन गुणों से लोक अपना मंगल समझता है, उनका पूर्ण विकास राजा में देखकर वह मुग्ध होता है और सदाचार की ओर उत्तेजित होता है। राजकुल मनुष्य-कुल ही है। कवि उसके उन्हीं व्यवहारों को दिखाकर अपना प्रधान लक्ष्य साधता है जो मनुष्य के उच्च भावों के उत्तेजक है। रूखे सूखे रूढ़ व्यवहार या असामयिक हृदयशून्य संभाषण से कवि की अर्थ-सिद्धि नहीं हो सकती।

यह कहना अनुचित न होगा कि राजमहलों का जीवन ही अब बिलकुल अस्वाभाविक हो गया है। राजसी जीवन दाम्पत्य और गार्हस्थ्य भावों से सर्वथा शून्य है। राज-प्रासाद की महिलाएं गृहस्थी के व्यवहार से अनभिज्ञ होती हैं; और पति-पुत्र आदि की सेवा सब दूसरों के हाथ में रहती है। इधर गुसाईं जी की नायिका भारत की सम्राज्ञी आदि शक्ति का अवतार थीं। सीताजी के चरित्र का चित्र देखिए—

... ..... . ..... ... । सेवत चरन-कमल मन लाई ॥
जद्यपि गृह सेवक सेवकिनी। सब प्रकार सेवा विधि कीनी ॥
निज कर गृह–परिचर्य्या करहीं। रामचन्द्र आयसु अनुसरहीं ॥

आजकल महारानी साहिबा एक महल में विराजती हैं, तो माँ जी साहिबा एक फलाँग दूर। पर पुराना दृश्य देखिए तो—

सीअ सासु प्रतिवेष बनाई। सादर करहिं सरिस सेवकाई ॥
सीअ सासु सेवा–वस कीन्ही। तिन्ह लहि सुख सिख आसिष दीन्ही॥

सीता जी वनवास जाते समय सास के चरण कमलों में प्रणाम कर कहती हैं,—

.. ...... .... . ..........। सुनिअ सासु मैं परम अभागी ॥
सेवा–समय दैव बन दीन्हा। मोर मनोरथ सफल न कीन्हा ॥
तजब छोभ जनि छाँड़ब छोहू। करम कठिन कछु दोष न मोहू ॥

इधर सास का कैसा अगाध प्रेम था—

नयनपुतरि करि प्रीति बढ़ाई। राखेउँ प्रान जानकिहिं लाई॥
कलपबेलि जिमि बहु विधि लाली। सींचि सनेह-सलिल प्रतिपाली॥
जिअनमूरि जिमि जोगवत रहऊँ। दीपबाति नहिं टारन कहऊँ॥

कहिए, यह सरल स्वाभाविक जीवन वर्तमान कृत्रिम राजसी जीवन से श्रेष्ठ है या नहीं।

गुसाईं जी की राज्य-प्रणाली एक-तंत्र-शासन का एक रूप है, पर वह निरंकुश नहीं। मंत्रियों तथा विद्वन्मडली, ऋषि-महर्षियों का अंकुश राजा के सिर पर सदा लटकता रहता है। पहले आश्रम धर्म ही नरेश को मार्ग विचलित होने से रोकता है। पुत्र के वयस्क होने पर राजा वानप्रस्थ आश्रम में प्रवेश करने पर बाध्य होता है। श्रीरामचन्द्रजी के वनवास गमन के समाचार सुनकर माता कौशल्या जी कहती हैं—

अंतहु उचित नृपहिं बनवासू। बय बिलोकि हित होत हरासू॥

यह आश्रम विभाग ही एक बड़ा अंकुश था। मानो राज्य एक प्रकार की धरोहर थी। एक नियत समय के लिये शासन की बागडोर राजा के हाथ में रहती थी। सुयश और सुकीर्त्ति उपार्जन करना ही उसका उद्देश्य था। आजकल का समय नही था, कि मृत्युशय्या पर पड़े हैं, पर फिर भी राज्य-शासन की लालसा पिण्ड नहीं छोड़ती। स्वायंभुव मनु को राज्य करते बहुत दिन हो गए। वृद्धावस्था के आगमन की सूचना मिली।

होइ न विषय विराग, भवन वसत भा चौथपनु।
हृदय बहुत दुख लागि, जनम गयउ हरि भगति बिनु॥

बरबस राज सुतहिं तब दीन्हा। नारि समेत गवन वन कीन्हा॥

महारानी मन्दोदरी कहती हैं—

बेद कहहिं अस नीति दसानन। चउथेपन जाइअ नृप कानन॥

ज्येष्ठ पुत्र साधारणतः राज्य का उतराधिकारी होता था।

कथा पूछने लगी। जिस प्रकार नाटक की सीता "केन पुनर्नरवानराणामीदृशं सखित्वं निर्मितम्!" कह रही है, उसी भाँति रामायण की सीता भी 'नर वानरहि संग कहु कैसे' पूछती है।

सम्मेलन की समस्या हल हो जाने पर सीता राम की दशा के विषय में प्रश्न करती है। तब हनुमान राम की विषम दशा का मार्मिक वर्णन करते हैं। वह कहते हैं कि हे सीता, तुम्हारे बिना राम को हिमांशु सूर्य की तरह तापकारी जान पड़ता है; नया मेघ दावानल सा प्रतीत होता है, नदियों के जल से संपृक्त वायु क्रुद्ध साँप के निश्वास सा जँचता है; कुवलय वन कुंत के जंगल सा जान पडता है; तुम्हारे वियोग में राम के लिये यह संसार ही विपरीत हो गया, सुखदायक वस्तु से भी दुःख ही उत्पन्न हो रहा है'—

हिमांशुश्चण्डांशुर्नवजलधरो दावदहनः
सरद्वीचीवातः कुपितफणिनिश्वासपवनः।
नवामल्ली/ भल्ली, कुवलयवनं कुंतगहनं
मम त्वद्विश्लेषात् सुमुखि! विपरीतं जगदिदम्॥

(पृ० १३२-३३)

तुलसी ने भी से बात हनुमान के मुख से कहलवाई है। पाठक, देखिए तो कि ी घनिष्ट समता है:—

राम-बियोग कहेउ तब सीता। मो कहुँ सकल भए विपरीता॥
नव-तरु किसलय मनहुँ कृसानू। कालनिसा सम निसि ससिभानू॥
कुबलय बिपिन कुंतबन सरिसा। बारिद तपत तेल जनु बरिसा॥
जेहि तरु रहे करत तेइ पीरा। उरग-स्वास सम त्रिबिध समीरा॥

हनुमान आगे बढ़ते हैं। वे कहते हैं कि राम जी चाहते हैं कि किसी को मैं अपने दुःख की कहानी, प्रेम-कथा सुनाकर किसी तरह दुःख से मुक्त हो जाऊँ। परंतु वह स्नेह-सार कौन जानता है। मेरा मन ही इस प्रेम तत्व को जानता है; परन्तु वह तो मेरे पास । वह तो सदा ते ीप रहता है। प्रिये! मैं क्या करूँ। यह

प्रेम-कहानी कौन किसे कह सुनावे। हृदय का यह सच्चा रहस्य, प्रेम की यह नई कसौटी, विरह में मन की दशा कितने अच्छे शब्दों में व्यक्त की गई है। पाठक, पढ़िए और सराहिए:—

कस्याख्याय व्यतिकरमिमं मुक्तदुःखो भवेयं
को जानीते निभृतमुभयोरावयोः स्नेहसारम्।
जानात्येकं ससधरमुखि! प्रेमतत्वं मनो मे-
त्वामेवैतत् चिरमनुगतं तत्प्रिये किं करोमि॥

(पृष्ठ १३३)

रामायण में भी सरल शब्दों के द्वारा यही रहस्य व्यक्त किया गया है:—

कहेहु ते दुख घटि कछु होई। काहि कहौं यह जान न कोई।
तत्वप्रेम कर मम अरु तोरा। जानत प्रिया एक मन मोरा।
सो मन रहत सदा तोहिं पाहीं। जानु प्रीति रस एतनहिं माँहीं।

और अनेक वर्णनों में भी प्रसन्नराघव की छाया रामायण में पाई जाती है। विभीषण-परित्याग तथा लक्ष्मण को शक्ति लगने पर राम के विलाप आदि का वर्णन जयदेव के ही ढंग पर किया जाता है। परंतु एक और भावसाम्य दिखाकर इस लंबे लेख को समाप्त किया जायगा।

## लंकाकाण्ड

लंका का युद्ध समाप्त हो गया है। सब वीरगण विजय से मत्त हो रहे हैं। इतने में पूर्वाकाश के तिलक चंद्रमा का उदय होता है। सुग्रीव, राम, लक्ष्मण, हनुमान आदि के मुख से जयदेव ने चंद्रोदय का बड़ा ही आनंददायक वर्णन कराया है। देखिए, विभीषण चंद्रमा को एक पराक्रमी सिंह के रूप में देखते हैं। चंद्रमा रूपी सिंह ने अपने मयूख-रूपी नखों से अंधकार के मत्त हस्ती को चीर डाला है। हाथी के बिखरे हुए मुक्ता की तरह आकाश में तारे छिटके हैं।

यह सिंह अब तक पूर्व दिशा रूपी गुफा के अंदर सोया हुआ था। अब उठकर वह आकाश रूपी कानन में घूम रहा है। कैसा सांगोपांग रूपक है।

> मयूख नखर त्रुटत्तिमिर कुम्भि कुम्भस्थलो-
> च्छलत्तरलतारका कपटकीर्णमुक्ताकणः।
> पुरंदर हरिद्दरी कुहागर्भ सुप्रोत्थित-
> स्तुषारकर केसरी गगनकाननं गाहते॥
>
> (पृ० १५६)

पूर्व वर्णन के आधार पर ही तुलसीदास ने लंकायुद्ध के पहले सुमेरु पर्वत पर चन्द्रोदय का वर्णन किया है। देखिए इस वर्णन में पूर्व रूपक को ही अपनाया गया है:—

> पूरब दिसि गिरिगुहा निवासी। परम प्रताप तेजबल रासी।
> मत्त नाग तम कुम्भ बिदारी। ससि केहरी गगन बनचारी॥
> बिथुरे नभ तल मुक्ता तारा। निसि सुंदरी केर सिंगारा॥

पाठक, आपने दोनों वर्णनों को पढ़ लिया है। कहिए, जयदेव के पद्य को तुलसी ने अपनाया या नहीं। ये चौपाइयाँ पद्य के ठीक अनुवाद सी जँचती हैं।

## उपसंहार

जितने भाव प्रसन्नराघव तथा रामचरित मानस में अत्यंत सदृश जान पड़ते हैं, उनका वर्णन ऊपर किया गया है। लेखक का अभिप्राय हिंदी संसार के चंद्रमा के ऊपर ग्रहण लगाने का नहीं (न यह ग्रहण कभी लग सकता है); न उसका यही अभिप्राय है कि तुलसीदास पर 'अर्थापहरण' दोष लगाया जाय, बल्कि यह दिखलाने का है कि कितनी सफाई से प्राचीन भाव अपनाए गए हैं— किस तरह तुलसीदास ने उन प्राचीन भावों में रमणीयता पैदा कर दी है। यह काम किसी साधारण थर्ड रेट कवि का नहीं है, परंतु

किसी प्रतिभाशाली कवि की ही लेखनी का प्रभाव है जो प्राचीन भावों में इतनी जान डाल सकती है। महात्मा तुलसीदास ने तो स्पष्टतः अपने भावों को नाना पुराणों का निचोड़ बतलाया है। इस लेख से लेखक का अभिप्राय तुलसीदास की असीम विद्वत्ता दिखलाना है। कुछ लोग समझते हैं कि ये केवल भाषा के ही कवि थे, अतः केवल हिंदी भाषा का ही ज्ञान इन्हें था। परंतु यह कथन ठीक नहीं। तुलसीदास का संस्कृत साहित्य तथा भाषा का भी ज्ञान बहुत गहरा था। पुराण, गीता, नाटक तथा महाकाव्यों के ये अच्छे ज्ञाता थे। प्रत्येक काण्ड के आरम्भ में रचित सुंदर पद्यों से भी इनका विपुल संस्कृत ज्ञान स्पष्ट ही प्रतीत होता है। इस लेख से भी इसी बात की यथेष्ट पुष्टि होती है। ये महात्मा लोग कविता करने के लिये उद्योग नहीं करते थे, बल्कि इनके स्नेहमय हृदय से आप से आप ही कविता का स्रोत निकल पड़ता था। असीम भगवद्-भक्ति के कारण ही इनकी कविता इतनी तलस्पर्शिनी तथा मनोरंजिनी है। ऐसे ही कवियों के लिये महात्मा भर्तृहरि ने कहा है:—

जयन्ति ते सुकृतिनः रससिद्धाः कवीश्वराः।<br>
नास्ति येषां यशः काये जरामरणजं भयम्॥



# (११)—गोस्वामी तुलसीदास जी और नारि जाति

[ लेखक—पंडित रामचन्द्र दूबे ]

श्रीयुत मिश्र-बन्धुओं ने अपने "हिन्दी नवरत्न" में इस विषय पर इस प्रकार अपना मत प्रकट किया है—

"गोस्वामी जी ने स्त्रियों की हर जगह पर निन्दा की है। यद्यपि उन्होंने सीता और कौशल्या इत्यादि की स्तुति भी की है, परन्तु वह स्तुति रामचंद्र के सम्बन्ध के कारण की गई है। गोस्वामी जी ने स्त्रियों को सहज जड़, सहज अपावन, अनाधिकारिणी, अज्ञ कहकर नारि-चरित्र को गम्भीर समुद्र कहा है और लिखा है कि स्वतंत्र होकर यह विगड़ जाती हैं।

"इन्होंने स्त्रियों की जॉच की कसौटी बड़ी कड़ी रक्खी थी। इसी से विदित होता है कि ये उनसे असंतुष्ट रहते थे।

" गोस्वामी जी की माता जी इनकी बाल्यावस्था में मर गई थीं, और अपनी स्त्री से ये अप्रसन्न हो गए थे। इनके वैरागी होने के कारण उच्च श्रेणी की स्त्रियाँ इन्हें नहीं मिलती थीं। और केवल निम्न श्रेणी की स्त्रियों को इधर उधर देखते होंगे, अतः स्त्रियों के विषय में इनका अनुभव न था। यही कारण है कि उनकी निन्दा की है। परंतु फिर भी ऐसे महात्मा और महाकवि को इतनी प्रचण्ड निन्दा करना अनुचित था।"

श्रीयुत बाबू शिवनन्दन सहाय जी अपनी रचित गोस्वामी जी की बृहत् जीवनी में इस विषय पर इस प्रकार सम्मति देते हैं—

"कवि ने नारी से ऋतुओं की उपमा तो अच्छी की, परंतु रामचंद्र से स्त्रियों को अच्छा सर्टीफ़िकेट नहीं दिलवाया। स्त्री-गुण-गायक कवीश्वर तथा स्त्री-भक्त पुरुषगण इससे कितना संतुष्ट होंगे, सो नहीं कह सकते। गुसाईं जी "प्रमदा" से ऐसे क्यों चिढ़े

थे ? कोई कहते हैं कि गुसाईं जी को मातृ-वियोग शैशवावस्था में हो गया था, स्त्री का संग चिरकाल तक रहा नहीं, गृह-त्यागी हो जाने के कारण इन्हें उच्च श्रेणी की महिलाओं से प्रसंग नहीं हुआ, इसीसे इन्हें स्त्रियों के सद्गुणों की जाँच का सुअवसर नहीं मिला; और इसी से इन्होंने स्त्रियों की स्वयं निन्दा की है, और रामचंद्र से भी कराई है। सच पूछिए तो यह समस्या बड़ी कठिन है। इस संबंध में जैसा जिसका अनुभव है, वह वैसा ही कहेगा।

"रामचंद्र उस समय नारी-विरह से दुःखित थे; अतएव वे उन्हें दुःखदायिनी कह सकते थे। पर गुसाईं जी को तो उनकी स्त्री ही उनके ईश्वर के सन्मुख होने का कारण हुई। उन्हें नारियों से ऐसा नाराज़ होना नहीं चाहता था।"

बाबू साहब के ये शब्द "सच पूछिए तो यह समस्या बड़ी कठिन है। इस संबंध में जिसका जैसा अनुभव है, वह वैसा ही कहेगा" बहुत ही विचारपूर्ण है। एक महाकवि के संबंध में इस प्रकार सहसा कोई मत स्थिर कर लेना उचित नहीं प्रतीत होता।

( १ ) गोसाईं जी की माता का उनकी शैशवावस्था में ही देहांत हो गया था ( २ ) स्त्री का प्रसंग भी चिरकाल तक नहीं रहा ( ३ ) गृहत्यागी होने से उनको उच्च श्रेणी की महिलाओं के प्रसंग का अवसर न मिलने से वह स्त्री-चरित्र की जाँच ठीक ठीक न कर सके और ( ४ ) नीच श्रेणी की स्त्रियों को देखकर ही स्त्री-निन्दा पर कमर कस ली, क्या इतना कह देना सच्चे महाकवि की जाँच हो गई ?

जो बातें कवि पर बीती हों, क्या कवि उन्हींका अनुभव कर सकता है ? कवि सृष्टि के सम्पूर्ण व्यापारों का अनुभव करता है। वह लोकदर्शी होता है। एक प्राचीन कवि के विषय में एक आख्यायिका प्रसिद्ध है। किसी राजा की सभा में एक कवि थे। एक दिन रानी के चित्र को देखकर उन्होंने उसकी जाँघ पर एक तिल बना दिया जो वास्तव में था भी। राजा को इस पर संदेह

हुआ और उन्होंने बेचारे को कारागार में डाल दिया। कुछ दिन बाद फिर किसी कठिन समस्या को सुलझाने के हेतु वे बुलाए गए और उन्होंने उसको सहज ही में सुलझा दिया। राजा को आश्चर्य हुआ। पूछा—"महाराज, आपने विना देखे यह वृत्तांत कैसे जान लिया?" कवि-राज ने उत्तर दिया—"जिस प्रकार रानी की जाँघ का तिल।" राजा का समाधान हो गया। यह आख्यायिका, चाहे झूठ हो चाहे सच, पर इससे इतना जरूर सिद्ध होता है कि कवि की दृष्टि बड़ी तीव्र होती है। एक साधारण कहावत भी है "जहाँ न जाय रवि, वहाँ जाय कवि"। गुसाईं जी की दृष्टि कैसी पैनी थी, इसके विषय में स्वयं मिश्रबन्धु एक स्थान पर लिखते हैं—

"जिस प्रकार गोस्वामी जी ने कलिधर्म के विषय में भविष्य-वाणी सी की है, उसी प्रकार भारतेंदु जी ने किया है। इन वर्णनों से इन कविरत्नों की पैनी दृष्टि तथा संसार-चक्र की गति परखने की शक्ति प्रगट होती है"। यदि वास्तव में देखा जाय तो यह शक्ति गुसाईं जी में भारतेंदु जी से कहीं बढ़ीचढ़ी है। जो वर्णन उन्होंने तीन सौ वर्ष पूर्व किया था, आज वह कैसा सच्चा उतर रहा है! तब कैसे कहा जा सकता है कि जिस महाकवि की दृष्टि ऐसी पैनी हो, वह नीच कुलटा स्त्रियों को देखकर स्त्री जाति मात्र को कलंकित करने पर उद्यत हो जाय? ऐसे कवि से कब आशा हो सकती है कि उसकी कविता मानव व्यापारों को प्रत्यक्ष कर सकेगी? उसकी वीणा की झंकार मनुष्य की हृदय-तंत्री की झंकार के साथ कब मिल सकती है? ऐसा कवि कदापि रामचरित-मानस का लेखक नहीं हो सकता।

गुसाईं जी का वास्तविक जीवनचरित्र ऐसे घोर अंधकार में पड़ा है, जिसमें अन्वेषण और गवेषणा की रश्मि कठिनता से पहुँच सकती है। अनुमान की भीत पर यह इमारत खड़ी की जाती है, पर यह दृढ़ नहीं। बालू की भीत के समान यह एक धक्के से गिर सकती है। केवल अनुमान द्वारा संगृहीत चरित्र भानमती का कुनबा है

जो कहीं की ईंट, कहीं का रोड़ा जोड़ने से बनता है। पर इसी के सहारे एक महात्मा ने गोस्वामी जी को "जार-पुत्र" तक कह डाला है! और भी न जाने क्या ऊटपटांग हाँकी है। उन्हें चारण और भाट तक बना दिया है। "शैशवावस्था में ही मातृ-वियोग हो गया था" यह अनुमाम भी इसी बालू की भीत पर खड़ा है। यदि ऐसा ही होता तो गुसाईं जी यह कैसे लिखते कि—

"तुलसिदास हित हिय हुलसी सी"

क्या शिशु को मातृ-प्रेम की इतनी स्मृति रह सकती है?

गृह-त्यागी होने से उनको उच्च श्रेणी की महिलाओं का प्रसंग नहीं मिला। आज धार्मिक भाव उस समय की अपेक्षा बहुत कम हैं, जिस समय गुसाईं जी थे। फिर भी साधु महात्माओं के लिये आज भी राज-प्रासादों के अंतःपुर के द्वार खुले रहते हैं। ऐसे व्यक्तियों के किसी नगर या ग्राम में प्रवेश करने पर दर्शकों और भक्त जनों की भीड़ लग जाती है जिसमें विशेषतः हमारी कुलांगनाएँ ही होती हैं। बड़े बड़े लक्ष्मी-संपन्न प्रतिष्ठित घरों की महिलाएँ भी आने में संकोच नहीं करतीं। तीन सौ वर्ष पूर्व यह भक्ति-भाव आज से कहीं अधिक था। साधु वेषधारी महात्माओं में कपटी और दुष्ट प्रकृति के व्यक्ति आज की अपेक्षा उस समय कम थे। उस समय के आस पास ही अनेक सच्चे संतों का प्रादुर्भाव हुआ था, जिन्होंने किसी न किसी रूप में भक्ति-मार्ग को ही पुष्ट कर उसकी पतितपावनी धारा से देश को एक छोर से दूसरे छोर तक प्लावित कर दिया था। मीराबाई ने उसी समय को पवित्र किया। श्री सूरदास जी ने उसी काल में अपने भक्ति रस के पदों से जनता को मुग्ध किया। अतएव यह समझ में नहीं आता कि हमारी उच्च कुल की ललनाएँ गुसाईं जी सरीखे महात्मा के दर्शन से वंचित रहीं और उनका उपदेशामृत पान न कर सकीं, और गोस्वामी जी महाराज को श्रेष्ठ महिलाओं के सद्गुणों के जाँचने का अवसर न मिला। अगर यही

माना जाय कि कवि अपने व्यक्तिगत अनुभव से ही चित्रण में सफल हो सका है, तो यह भी मानना पड़ेगा कि जिस कवि ने सीता, कौशल्या, सुमित्रा आदि का मनोहर एवं आदर्श चरित्र-चित्रण किया है, उसका ऐसी स्त्रियों का अनुभव बहुत बढ़ा चढ़ा था। उसको यदि केवल नीच कुल की स्त्रियों से ही मिलने जुलने का अवसर मिला होता तो वह केवल मंथरा और शूर्पणखा के ही मलिन चित्र खींच सकता था, न कि सीता, कौशल्या आदि श्रेष्ठ रमणी-रत्नों के। पर रामचरित मानस में हमको दोनों कोटि की स्त्रियों के दर्शन होते हैं। अतएव यह मानना पड़ता है कि महाकवि ने दोनों प्रकार की स्त्रियों को देखा था, और स्त्री जाति की उन्होंने जो निन्दा की है, वह रागद्वेष से नहीं, किसी अनभिज्ञता से नहीं, किसी अनुभव की कमी से नहीं, वरन् किसी विशेष इष्ट-सिद्धि के लिये। जब तक हम ऐसा न मानें, हम इस निन्दा का उन पवित्र निर्मल चरित्रों के साथ समाधान नहीं कर सकते।

मुख्य विषय पर आने से पूर्व यह भी देख लेना चाहिए कि क्या पाश्चात्य कवि-पुंगवों ने नारी चरित्र को कभी मलिन नहीं बताया। शेक्सपियर की कारनेलिया, मैकेबेथ, आदि साक्षात् राक्षसी या दानवी हैं जिनकी तुलना में मंथरा और शूर्पणखा भी देवी कही जा सकती हैं। क्या संसार के एक इतने बड़े कवि ने, जो मानव चरित्र के चित्रण में सबसे निपुण गिने जाते हैं, स्त्री जाति की कभी निन्दा नहीं की? यदि की, तो वे भी नारिविद्रोही क्यों न कहे जायँ? बेचारे गोस्वामी जी ने ही क्या अपराध किया है कि उन पर दोषारोप किया जाय? एक स्थान पर महाकवि शेक्सपियर फरमाते हैं—

Frailty! Thy name is woman.

अर्थात्—विश्वासघात! तेरा ही नाम स्त्री है।

हा, कैसी घोर निन्दा है! स्त्री जाति ही एक दम असती, चंचला

बताई गई है। और गुसाईं जी ने दस शब्दों में और दस स्थानों पर अलग अलग जो कुछ कहा है, वह इस महाकवि ने एक ही वाक्य में कह डाला है।

गोल्डस्मिथ भी अँग्रेज़ी के एक प्रसिद्ध कवि और लेखक हैं। आप भी एक स्थान पर लिखते हैं—

A woman's reason! It is so, because I think it to be so.

कहिए, स्त्रियों की बुद्धिमत्ता की कैसी प्रशंसा है?

यूनान के प्रसिद्ध नाटककार सोफ़ोक्लीज़ एक स्थान पर अपने नायक के द्वारा कहलाते हैं—

Woman! Thy sex's noblest ornament is silence.

स्त्री! चुप रहना ही तेरी जाति का सर्वोत्तम भूषण है।

कैसी आज्ञा है!

स्त्रियों के विषयों में अँग्रेजी साहित्य की कुछ उक्तियाँ और भी सुन लीजिए।

A woman's mind and winter wind change oft.

स्त्री का हृदय और शीत काल की वायु स्थिर नहीं रहती।

A woman's strength lies in her tongue.

स्त्री की शक्ति उसकी वाचालता में ही है।

The proof of woman is gold, of man a woman.

कामिनी की कसौटी कनक है और पुरुष की कामिनी।

स्त्री जाति के यह सर्टिफ़िकेट कैसे हैं? अधिक अवतरणों की आवश्यकता नहीं।

यह भी आक्षेप किया गया है कि गोस्वामी जी ने सीता, कौशल्या आदि की जो स्तुति की है, वह रामचंद्र जी के नाते। यह सत्य है, पर यह भी सत्य है कि उन्होंने पुरुषों की स्तुति भी इसी नाते से की है।

पूजनीय प्रिय परम जहाँ ते। मानिअ सबहि राम के नाते ॥
पुत्रवती जुवती जग सोई। रघुबर भगति जासु सुत होई ॥
नतरु बाँझ बरु बादि बयानी। राम विमुख सुत ते हित-हानी ॥

इतना ही नहीं, शरीर भी वही अच्छा है जिससे राम-भजन हो।

सोइ पावन सोइ सुभग सरीरा। जेहि तनु पाइ भजहि रघुबीरा ॥

महाराज दशरथ, जनक, भरत, लक्ष्मण आदि की वंदना क्यों की है ? इसी नाते से।

बन्दौं अवध भुआल, सत्य प्रेम जेहि राम-पद।
बिछुरत दीन दयाल, प्रिय तनु तृन इव परिहरेउ ॥

प्रनवौं परिजन सहित बिदेहू। जाहि राम-पद गूढ़ सनेहू ॥
जोग भोग में राखेउ गोई। राम बिलोकत प्रगटेउ सोई ॥
प्रणवौं प्रथम भरत के चरना। जासु नेम व्रत जाइ न बरना ॥
राम-चरन पंकज मन जासू। लुब्ध मधुप इव तजै न पासू ॥
बन्दौं लछिमन पद जल-जाता। सीतल सुभग भगत सुख-दाता ॥
रघुपति कीरति बिमल पताका। दंड समान भयेउ जस जाका ॥
... ... ... ...

रिपुसूदन पद कमल नमामी। सूर सुसील भरत अनुगामी ॥

मित्र का मित्र भी मित्र होता है। अपने इष्ट देव के भक्त का भक्त भी अपने ही इष्ट देव का भक्त है।

क्या इस वन्दना से भी यही अर्थ निकाला जाय कि गोसाईं जी की दृष्टि में पुरुष भी वास्तव में निन्दनीय है ? पुरुष-चरित्र भी वैसा ही दोषपूर्ण है जैसा कि स्त्री-चरित्र ?

इस सब का आशय इतना ही है कि गुसाईं जी राममय हैं। उनकी दृष्टि में वही पवित्र, निर्मल और विशेष आदरणीय है जो राम जी का भक्त है। अस्तु।

गुसाईं जी के ग्रंथ दो दृष्टियों से देखे जा सकते हैं। एक महाकवि की कृति की और दूसरी विरक्त साधु की कृति की दृष्टि से।

अब हम यह दिखलाना चाहते हैं कि कवि-दृष्टि से गुसाईं जी ने नारी-चरित्र का चित्रण किस खूबी से किया है। उनकी दृष्टि में स्त्री का कितना उच्च स्थान है।

कवि ने रामायण की रचना करके ही यह दरसा दिया है कि उसकी दृष्टि में स्त्री का पद कितना ऊँचा है। एक स्त्री के अपमान के बदले में हज़ारों योद्धा अपनी जीवन-लीला समाप्त करते हैं। उसी के प्रतिकार में सीता-हरण होता है। फिर उनकी रक्षा, उनकी मान-मर्यादा को पददलित करने के प्रयत्न को विफल करने के लिये लंका में रक्त की नदी बहती है।

सुनसान स्थान है। एक अकेली अबला पर्ण कुटी में बैठी है। रावण सा प्रतापी सम्राट् उसके रूप-लावण्य की कथा पर मुग्ध हो उसको उड़ाने तथा अपनी भगिनी के अपमान का बदला लेने आता है। पर उसे इतना साहस नहीं होता कि सम्मुख जाकर प्रेम-भिक्षा की याचना करे। अतः यती का वेष कर के जाता है।

करि अनेक बिधि छल चतुराई। माँगेउ भीख दसानन जाई॥

पर जब इस प्रकार सफल-मनोरथ नहीं होता, तब अपना असली रूप दिखाता है। पर उत्तर क्या मिलता है?

जिमि हरि-बधुहुँ छुद्र सस चाहा। भयेसि कालवस निसिचर नाहा॥
बायस करि चह खगपति-समता। सिन्धु समान होहिं किमि सरिता॥
खरि कि होइ सुरधेनु समाना। जाहु भवन निज सुनु अज्ञाना॥

इसका प्रभाव कामान्ध पर क्या पड़ता है?

सुनत बचन दससीस लजाना। मन महुँ चरन बंदि सुख माना॥

पर प्रतिकार-मिश्रित काम की ज्वाला हृदय में दहक रही है जिसमें पड़कर यह विचार भस्म हो जाता है और वह श्री सीता जी को बलात् ले जाता है। वे कातर ध्वनि से विलाप करती जाती हैं। यह क्रन्दन का शब्द जटायु के कर्ण-कुहर में पड़ता है। बेचारा जरा से अशक्त हो रहा है।

तो भी—

गीधराज सुनि आरत बानी। रघुकुल-तिलक नारि पहिचानी॥
अधम निसाचर लीन्हे जाई। जिमि मलेछ बस कपिला गाई॥
अहह प्रथम बल मम तनु नाहीं। तदपि जाय देखौं बल ताहीं॥
सीते पुत्रि करेसि जनि त्रासा। करिहौं जातुधान के नासा॥

एक अबला हरी जा रही है। एक अशक्त वृद्ध पक्षी या नवीन दृष्टि के मतानुसार कोई वृद्ध अनार्य सरदार यह दृश्य देखता है। वह कातर हो उठता है। वह इस अनाचार को सहन नहीं कर सकता और अबला के बचाने में अपने प्राणों की आहुति दे देता है। क्या पाश्चात्य शिवेलरी (Chivalry) में इसकी समानता मिलती है? वहाँ तो किसी रमणी की सहायता के उपलक्ष में यह मानी हुई बात है कि आगे चलकर प्रेम की भिक्षा माँगी जायगी। भारत के तुच्छ जीव भी अबला के रक्षार्थ अपने प्राणों की परवा नहीं करते। "पुत्रि" शब्द में भी कैसा माधुर्य्य, कैसा वात्सल्य-स्नेह झलक रहा है। कहिए, यह स्त्री का स्थान उच्च दिखाने का प्रयत्न किया है या उसको गिराने का?

इसी संबंध में एक और भी दृश्य देख लीजिए। मारीच मरते समय श्री लक्ष्मण जी का नाम उच्च स्वर से पुकारता है। यह आर्त-नाद श्री सीता जी के कर्णगोचर होता है। पतिपरायणा किसी अशुभ की शंका से विह्वल हो जाती है और—

... .. . .. ... . । कह लछिमन सन परम सभीता॥
जाहु बेगि संकट अति भ्राता। लछिमन बिहँसि कहा सुनु माता॥
भृकुटिबिलास सृष्टि लय होई। सपनेहु संकट परै कि सोई॥
सौंपि गए मोहिं रघुपति थाती। जौ तजि जाउँ तोषु नहिं छाती॥
यह जिय जानि सुनहु मम माता। पूछत कहहु कवन मैं बाता॥

आहा, कैसा आदर-मान है! माता शब्द में कैसा उच्च भाव है! क्या पाश्चात्य लेखक इस भाव को प्रदर्शित करने में समर्थ हुए हैं। अस्तु!

सीतादेवी उस समय ऐसी कातर हो गईं कि उनको यह उपदेश बुरा लगा।

मरम बचन सीता तब बोला। हरिप्रेरित लछिमन मन डोला॥

उन मर्म वचनों की ओर केवल संकेत कर साफ़ साफ़ न लिखना भी कवि के उच्च आदर्श को ही दरसाता है। कवि उन शब्दों को लेखनी द्वारा अंकित न करके दिखलाता है कि सती का आदर्श उसकी दृष्टि में कितना ऊँचा है। उस आदर्श के साथ ये शब्द शोभा नहीं पाते। वीर लक्ष्मण के समान तुनक-मिज़ाज, जो किसी की बात सहन नहीं कर सकते थे, देवी के शब्दों को सुनकर दम-बखुद हो जाते हैं। उत्तर तक नहीं देते। वह Ajax की तरह यह नहीं कह उठते कि—

"स्त्री! तेरा चुप रहना ही सबसे अच्छा भूषण है"। बल्कि—

चहुँ दिसि रेख खँचाइ अहीसा। बारहि-बार नाइ पद सीसा॥
बन-दिसि-देव सौंपि सब काहू। चले जहाँ रावन-ससि-राहू॥
चितवहिं लषन सीय फिरि कैसे। तजत बच्छ निज मातुहिं जैसे॥

ऐसे कठोर वचन सुनकर भी वही आदर, वही भक्ति, वही स्नेह झलकता रहा है।

भाई की आज्ञा का उल्लंघन होता है। यह भी मालूम है कि सीता जी को सुनसान आश्रम में छोड़ना उचित नहीं। पर देवी की ही आज्ञा का पालन किया जाता है; और जब इस आज्ञा-उल्लंघन का इस प्रकार जवाब तलब होता है—

जनकसुता परिहरेउ अकेली। आयेहु तात वचन मम पेली॥

तब लक्ष्मण भाभी की चुगली नहीं खाते। केवल इतना ही कह देते हैं

.............................। कहेउ नाथ कछु मोरि न खोरी॥

अब ज़रा जनकपुर की पुष्प वाटिका में श्रीराम-सीता का प्रथम सम्मिलन देखिए। स्थानाभाव से हम विशेष नहीं कहेंगे। जिनको इस दृश्य का पूरा सौन्दर्य देखना हो, उनसे हमारा अनुरोध है कि वे

"प्रभा" के वर्ष २ खंड १ संख्या १, ३, ५, आदि में "हिन्दीभाषा और तुलसीकृत रामायण" शीर्षक लेखमाला * पढ़ें और देखें कि कवि ने स्त्री के पद का कैसा उच्चादर्श दिखाया है! इसकी टक्कर का आदर्श पाश्चात्य साहित्य में मिलना कठिन और संस्कृत में भी दुर्लभ है। Fernanda और Miranda तथा दुष्यन्त और शकुंतला के मिलन का पलड़ा इसकी तुलना में आकाश से जा लगता है।

जनकनंदिनी श्री मिथिलेश कुमारी से चार आँखें होती हैं।

देखि सीयसोभा सुख पावा। हृदय सराहत बचनु न आवा॥
जनु बिरंचि सब निज निपुनाई। बिरचि बिस्व कहँ प्रगटि देखाई।
सुंदरता कहँ सुंदर करई। छबिगृह दीप-शिखा जनु बरई॥
सब उपमा कबि रहे जुठारी। केहि पटतरौं बिदेहकुमारी॥

सिय सोभा हिय बरनि प्रभु, आपनि दसा बिचारि।
बोले सुचि मन अनुज सन, बचन समय-अनुहारि॥

तात जनक तनया यह सोई। धनुषजग्य जेहि कारन होई॥
पूजन गौरि सखी लै आई। करत प्रकास फिरइ फुलवाई॥
जासु बिलोकि अलौकिक सोभा। सहज पुनीत मोर मन छोभा॥
सो सबु कारन जान बिधाता। फरकहिं सुभग अंग सुनु भ्राता॥
रघुबंसिन्ह कर सहज सुभाऊ। मनु कुपंथ पग धरैं न काऊ॥
मोहि अतिसय प्रतीति मन केरी। जेहि सपनेहु परनारि न हेरी॥
जिन्हके लहहिं न रिपु रन पीठी। नहिं लावहिं परतिय मनु दीठी॥
मंगन लहहिं न जिन्हके नाहीं। ते नरबर थोरे जग माहीं॥

स्त्री जाति के लिये कैसा उच्च भाव है! सीता जी को देखकर कैसे पवित्र भाव हृदय में उठते हैं। तभी तो छोटे भाई से साफ़ कह देते हैं; और फिर—

हृदय सराहत सीय लोनाई। गुरु समीप गवने दोउ भाई॥
राम कहा सब कौसिक पाहीं। सरल सुभाव छुआ छल नाहीं॥

* यह लेख-माला आगे चलकर इसी निबन्धावली में उद्धृत की गई है।

स्त्री मात्र को जननी रूप से देखना भारतीय हृदय का भाव है। गुसाईं जी ने भी कहा है—

जननी सम जानहिं परनारी।

श्री रामचंद्र जी के राज्याभिषेक की तैयारी हो रही है। कुछ घंटों में वह युवराज पद पर अभिषिक्त होने को हैं। इतने में बुलावा आता है। वे पिता की सेवा में जाकर जो दृश्य देखते हैं, उससे अवाक् रह जाते हैं। कैकेयी वनवास की आज्ञा सुनाती है। रघुनाथ जी इस पर कहते हैं—

सुनु जननी सोइ सुतु बड़भागी। जो पितु-मातु-बचन-अनुरागी॥
तनय मातु–पितु–पोषण–हारा। दुर्लभ जननि सकल संसारा॥
मुनिगन मिलत बिसेषि बन, सबहि भाँति हित मोर।
तेहि मँह पितु–आयसु बहुरि, सम्मत जननी तोर॥

जब पिता की आज्ञा के साथ माता की भी राय मिल गई, तब फिर क्यों न जाऊँ। अर्थात् माता की आज्ञा विशेष शिरोधार्य है। यही भाव माता कौशल्या के द्वारा और भी साफ़ साफ़ दरसाया गया है।

जौं केवल पितु–आयसु ताता। तौ निज जाउ जानि बड़ि माता॥
जौं पितुमातु कहेउ बन जाना। तौ कानन सत-अवध-समाना॥

इसमें स्त्री जाति का पतन दिखाया गया है या उनको उच्च से उच्च आसन प्रदान किया गया है?

इस आपत्ति-काल में सबकी मति विह्वल हो रही है।

सोक बिकल मूर्छित नरनाहू। काह करिअ कछु सूझ न काहू॥

सब सखी-सहेलियाँ रानी कैकेयी को समझाती हैं कि हठ छोड़ो और दूसरा बर माँगो, पर सब व्यर्थ। इस अवसर पर भी एक स्त्री-रत्न ही समस्या को हल करती है। श्री रामजी माता कौशल्या के पास बिदा होने जाते हैं। सब वृत्तांत सुनकर—

राखि न सकै न कहि सक जाहू। दुहूँ भाँति उर दारुन दाहू॥

लिखत सुधाकर लिखिगा राहू । विधिगति वाम सदा सब काहू ॥
धरम सनेह उभय मति घेरी । भै गति साँप छुछुंदरि केरी ॥
राखौं सुतहिं करौं अनुरोधू । धरम जाइ अरु बंधु-विरोधू ॥
कहौं जान वन तौ बड हानी । संकट सोचविवस भै रानी ॥
बहुरि समुझि तियधरम सयानी । रामु भरतु दोउ सुत सम जानी ॥
सरल सुभाउ राम-महतारी । बोली वचन धीर धरि भारी ॥
तात जाउँ वलि कीन्हेहु नीका । पितु-आयसु सव धरम क टीका ॥

राजु देन कहि दीन्ह वनु, मोहिं न सो दुख लेसु ।
तुम्ह विनु भरतहि भूपतिहि, प्रजहि प्रचण्ड कलेसु ॥

जौं पितु मातु कहेउ वन जाना । तौ कानन सत-अवध-समाना ॥

कैसे उदार भाव है ! कैसी दूरदर्शिता है ! कैसी राजनीतिज्ञता है ! गृह-क्लेश को उग्र रूप धारण करते करते बचा लिया । धन्य है माता कौशल्या आपको ! क्या भारत में अब फिर ऐसी उदार माताएँ पैदा होंगी ?

श्री सीता जी को वन जाने से रोकने का प्रयत्न करना भी नारी जाति के उच्च पद को बता रहा है । अपनी हृदयेश्वरी के मनोभावों को देखकर कि वह साथ चलने पर तुली हुई है, पतिदेव कहते हैं—

कहौं सुभाय सपथ सत मोही । सुमुखि मातुहित राखौं तोही ॥

ये शब्द सीता को दासी नहीं बता रहे हैं, राम के, हृदय की सम्राज्ञी बता रहे हैं । वक्ता यह अंकित करना चाहता है और वह भी डरते डरते, कि मैं तुम्हारी रुचि को पद-दलित करना नहीं चाहता, तुम्हारी बात को टालना नहीं चाहता । पर माता की ख़ातिर ! अहा कैसे मधुर और मातृ-प्रेम-पूर्ण शब्द हैं !! तुम से अनुरोध करता हूँ । फिर भी चिन्ता की कोई बात नहीं ।

मैं पुनि करि प्रमान पितु-बानी । बेगि फिरब सुनु सुमुखि सयानी ॥
दिवस जात नहिं लागिहि बारा । सुंदरि सिखवनु सुनहु हमारा ॥

पर जब सीतादेवी के भावों में कुछ परिवर्तन नहीं होता, तब बनों के कष्टों का वर्णन करते हुए रघुनाथ जी कहते हैं—

हंसगवनि तुम्ह नहि बनजोगू। सुनि अपजसु मोहिं देइहि लोगू॥
मानस-सलिल-सुधा प्रतिपाली। जिअइ कि लवन-पयोधि मराली॥
नव-रसाल-बन बिहरनसीला। सोह कि कोकिल बिपिन करीला॥
रहहु भवन अस हृदय बिचारी। चन्दवदनि दुखु कानन भारी॥

ये शब्द उससे कहे जाने योग्य हैं जो कवि की दृष्टि में ताड़ना की अधिकारिणी है और सब पापों की मूल है, या उससे जो हमारे प्रेम की पात्री और हमारे आदर की भाजन है? पति देव को उत्तर देते हुए अन्त में देवी कहती है—

मैं सुकुमारि, नाथ बनजोगू। तुम्हहिं उचित तप, मो कहँ भोगू॥

इन शब्दों से क्या ध्वनि निकलती है? कैसी चुटकी है? पति पत्नी को उच्चतर स्थान देते हैं, पर वह उसको ठुकरा देती है। वह सच्ची अर्धांगिनी ही रहना चाहती है।

जिअ बिनु देह नदी बिनु बारी। तैसइ नाथ पुरुष बिनु नारी॥

जैसे बिना जल के नदी सार्थक नहीं, वैसे ही बिना पुरुष के स्त्री की दशा है।

यह अर्द्धांग रूप ही दोनों की सच्ची समता बताता है। इसी से विनयपत्रिका में गुसाईं जी पार्वती की स्तुति इस प्रकार करते हैं—

दुसह-दोष-दुःख-दलनि करु देवि! दाया।
विश्वमूलासि जन सानुकूलासि शर शूलधारिणि महामूल माया॥
तड़ितगर्भांग सर्वांग सुंदर लसत दिव्य पट भव्य भूषन विराजे।
बाल मृग मंजु खंजन-विलोचनि चन्द्रवदनि लखि कोटि रतिमार लाजे॥
रूप सुख-शील सीमासि भीमासि रामासि वामासि वर बुद्धि बानी।
छ मुख हेरम्ब अंबासि जगदंबिके शंभुजायासि जै जै भवानी॥
चण्ड भुज दण्ड खण्डनि बिहण्डनि महिष मुण्ड मद भङ्ग करि अङ्ग तोरे।
शुम्भ निःशुम्भ कुम्भीश रण केसरिनि क्रोध बारिधि बैरिवृंद बोरे॥

निगम आमग अगम गुर्वि तव गुण कथन उर्विधर करे सहस जीहा।
देहि मा! मोहि प्रण प्रेम यह नेम निज राम घनश्याम तुलसी पपीहा॥

कैसी विशुद्ध स्तुति है! और वह किसी शाक्त की लेखनी से प्रवाहित न होकर एक अनन्य वैष्णव की लेखनी का धाराप्रवाह है। जिनके पराक्रम के सामने देवी देवता थर थर काँपते थे, जिनके आतंक से इन्द्रादि लोकपाल सिर ऊँचा नहीं कर सकते थे, जिनका वैभव और ऐश्वर्य संसार को चकित करता था, उनके गर्व को भी खर्व करनेवाली स्त्री हैं। यदि गृहिणी रुप से उनकी मनोहर छवि के सामने रति भी पानी भरती है, तो स्वजातीय प्रेम, देशानुराग से उन्मत्त हो देश-द्रोही शत्रु के विनाशार्थ वही भवानी और काली बनकर सिंहिनी के समान अपनी संतान, अपनी मान-मर्यादा की रक्षा करती है।

महारानी कैकेयी भी रणांगन में पति की सहचरी हुई थीं और उन्होंने उनकी प्राण-रक्षा की थी।

महारानी कौशल्या जी का आत्म-त्याग देख लिया! कैसा उच्च और विशुद्ध है! अब सुमित्रा जी का भी आत्म-त्याग देखिए।

सौत के पुत्र को देश-निर्वासन का दण्ड मिलता है। स्वपुत्र भी उसीके साथ निर्वासित होना चाहता है। बेचारी बड़ी असमंजस में पड़ती है। आजकल के बाल की खाल निकालनेवाले समालोचक इस देवी को यदि चाहें तो पक्की स्वार्थी, कूट-नीतिज्ञ बता सकते हैं। दो में से एक के राज्य के उत्तराधिकारी होने की संभावना है। चतुर सुमित्रा दोनों के साथ एक एक पुत्र बाँट देती है "दुहूँ हाथ मुद मोदक मोरे।" कोई भी राज्य का स्वामी हो, उनका तो स्वार्थ सिद्ध ही है। पर हमारे कवि बेचारे पुराने ढर्रे के मनुष्य हैं। उनकी दृष्टि पैनी है, पर इतनी पैनी नहीं। वह देवी में एक अनुपम धर्म-सौंदर्य का अवलोकन करते हैं।

वन-गमन के समाचार सुनकर देवी की क्या दशा होती है?

समुझि सुमित्रा राम सिय-रूप सुसीलु सुभाउ ।
नृपसनेह लखि धुनेउ सिरु, पापिन दीन्ह कुदाव ॥

लक्ष्मण जी आज्ञा माँगते सकुचाते हैं ।

............................जान संग विधि कहहि कि नाहीं ।

पर महारानी सुमित्रा का हृदय इस अन्याय को नहीं देख सकता ।

धीरज धरेउ कुअवसर जानी । सहज सुहृद बोली मृदु बानी ।
तात तुम्हारि मातु वैदेही । पिता रामु सब भाँति सनेही ।
अवध तहाँ जहँ राम-निवासू । तहइँ दिवसु जहँ भानु-प्रकासू ।
जौं पै सीय राम बन जाही । अवध तुम्हार काज कछु नाहीं ।

इतना ही नहीं—

तुम्हरेहि भाग राम बन जाहीं । दूसर हेतु तात कछु नाहीं ।

और भी—

भूरि भाग भाजन भयेहु, मोहि समेत बलि जाउँ ।
जौ तुम्हरे मन छाँड़ि छलु, कीन्ह रामपद ठाउँ ॥

कैसी उदारता है ! कैसे विशुद्ध भाव हैं !

रागु रोषु इरिषा मदु मोहू । जनि सपनेहुँ इन्हके बस होहू ।
सकल प्रकार विकार बिहाई । मन क्रम बचन करेहु सेवकाई ।
जेहि न रामु बन लहहिं कलेसू । सुत सोइ करेहु इहै उपदेसू ।

जिस स्त्री के मुख से ये शब्द निकलें, जो ऐसी उदारता दिखा सकती हो, कवि की लेखनी से निकले हुए ये शब्द—

ढोल गँवार शूद्र पशु नारी । ये सब ताड़न के अधिकारी ।

क्या उसके लिये हो सकते हैं ?

आजकल पाश्चात्य सभ्यता चाहती है कि झूठा सत्कार दिखाने के लिये श्रीमती गाड़ी या मोटर आदि में पहले सवार कराई जायँ और पीछे से श्रीमान् विराजें । इसीमें स्त्री जाति के प्रति मान प्रदर्शित होता है । इसके प्रतिकूल आचरण असभ्यतासूचक है । यदि ऐसा ही माना जाय तो गुसाईं जी इसमें भी नहीं चूके ।

राम सखा तब नाव मँगाई। प्रिया चढ़ाय चढ़े रघुराई॥
लषन धरे धनु बान धनाई। आप चढ़े प्रभु आयसु पाई॥

श्री रामचंद्र जी, श्री सीता जी और लक्ष्मण जी सहित चित्रकूट में विराजते हैं। भरत जी ज्येष्ठ भ्राता को मनाने जाते हैं। सब लश्कर को कुछ दूर छोड़ भरत और शत्रुघ्न आश्रम में पहुँचते हैं। दोनों भाइयों का मिलना तो अपूर्व है ही, उसके विषय में कहने की आवश्यकता नहीं। भाइयों से मिलकर—

सानुज भरत उमगि अनुरागा। धरि सिर सिय-पद-पदुम-परागा॥
पुनि पुनि करत प्रनाम उठाए। सिर करकमल परसि बैठाए॥
सीय असीस दीन्हि मन माहीं। मगन-सनेह देह-सुधि नाहीं॥
सब विधि सानुकूल लखि सीता। भे निसोच उर अपडर बीता॥

भाई के इतने प्रेम के साथ मिलने पर भी कुछ शंका बनी रही; पर सीता जी को संतुष्ट देखकर वह शांत हो जाती है। कवि ने व्यंजित किया है कि स्त्री का पुरुष की गतिमति में कितना भाग रहता है।

भरत जी अपनी सफ़ाई में महापातकों का वर्णन करते हैं। यदि माता के इस षड्यंत्र में मेरी ज़रा भी सम्मति हो तो मैं ऐसा ही पापी समझा जाऊँ जैसे ये महापातकी होते हैं। इन महापातकियों में एक यह भी है—

जो अघ तिय बालक बध कीन्हे। मीत महीपति माहुर दीन्हे॥

अर्थात् स्त्रीहत्या राजहत्या के समान भयंकर दुष्कर्म है। क्या आजकल की सभ्यता के दंड-शास्त्र पीनल कोड में स्त्रीहत्या और पुरुषहत्या में कोई अंतर बताया गया है?

एक नारि-व्रत रत नर झारी। ते मन वचक्रम पति हितकारी॥

यहाँ भी वही समता टपकती है। स्त्री को पति की आज्ञाकारिणी और पतिपरायणा बनाने के लिये पति को भी वैसा ही बनना ज़रूरी है। गोसाईं जी ने एक-पत्नीव्रत का सदुपदेश भी अपने

मुख्य नायक के चरित्र द्वारा बड़े ही ज़ोर से दिया है और बहु-विवाह की हानियों का सुंदर चित्र खींच दिया है।

महारानी मंदोदरी का चित्र भी उसी उच्चादर्श की ओर संकेत करता है। रावण को जो कोई समझाने का प्रयत्न करता है, भाई, पुत्र, वृद्ध मंत्री सभी को कटु वचन सुनने पड़ते हैं, ठोकरें खानी पड़ती हैं; पर जब मय-तनुजा वही बात कहती है तब वह सिर्फ हँसकर टाल दी जाती है। एक बार भी कटु-शब्द का प्रयोग नहीं होता। यद्यपि महारानी कठोर से कठोर शब्दों का प्रयोग कर डालती है, पर पतिदेव चुपचाप सहन कर लेते हैं।

लंका-दहन के पश्चात् लंकेश्वरी पति को समझाते हुए कहती है—

तासु नारि निज सचिव बुलाई। पठवहु कन्त जो चहत भलाई॥
सुनहु नाथ सीता बिनु दीन्हें। हित न तुम्हार संभु अज कीन्हें॥

इतना ही नहीं, कुछ और भी—

राम-बान अहिगन सरिस, निकर निसाचर भेक।
जब लगि ग्रसत न तबहिं लगि, जतन करहु तजि टेक॥

इतना कह डालने पर भी लंकेश्वर केवल—

................................। बिहँसा जगत-बिदित अभिमानी॥

और दो चार चिकनी चुपड़ी बातें कह डालीं और फिर—

अस कहि बिहँसि ताहि उर लाई। चलेउ सभा ममता अधिकाई॥

श्रीरामचंद्र जी समुद्र पार कर लंका द्वीप में पहुँच जाते हैं।

मंदोदरी सुनेउ प्रभु आयो। कौतुकही पाथोधि बँधायो॥

भावी का चित्र उसकी आँखों के सामने खिंच जाता है। वह फिर समझाने का प्रयत्न करती है—

कर गहि पतिहि भवनु निज आनी। बोली परम मनोहर बानी॥
चरन नाइ सिरु अंचलु रोपा। सुनहु बचन पिय परिहरि कोपा॥
नाथ बैर कीजे ताही सों। बुधि बल सकिअ जीति जाही सों॥
तुम्हहिं रघुपतिहिं अंतर कैसा। खलु खद्योत दिनकरहि जैसा॥

कैसी फटकार है। जिसकी सभा में—

कर जोरहिं सुर दिसप विनीता। भृकुटि विलोकहिं सकल सभीता॥

उसीको खल खद्योत तक कह डाला, और जिस शत्रु को वह तपसी ही कहता रहा और जिसके साहस को—

भूमि पराकर गहत अकासा। लघु तापस कर वाग विलासा॥

समझता रहा, उसी को महारानी दिनकर बताती है और वह चुपचाप इस उपदेशामृत को सानन्द सुन रहा है। यहाँ तक कह डाला जाता है—

रामहिं सौंपहु जानकी, नाइ कमल पद माथ।
सुत कहुँ राज्य समर्पि वन, जाइ भजिअ रघुनाथ॥

यह तो "मनहु घाव महँ माहुर देहीं" वाली बात है। रावण को Abdication राज्याधिकार छोड़ने तक के लिये कहा जाता है। यह लम्बा चौड़ा व्याख्यान-कटु वचनों से भूषित-महाराज सुन रहे हैं और जब समाप्त हो जाता है—

तब रावन मय-सुता उठाई। कहै लाज खल निज प्रभुताई॥
सुनु तैं प्रिया वृथा भय माना। जग जोधा को मोहि समाना॥

इतनी कड़ी कड़ी बातें सुनने पर भी महारानी वही " प्रिया " है। इसको स्त्री का आदर कहा जाय या अनादर, पाठक स्वयं विचार लें।

तीसरी बार मंदोदरी फिर एक लम्बा चौड़ा उपदेश दे डालती है और उसमें शत्रु का और भी विकट बखान करती है। यह उस समय का वर्णन है जब लंका-शिखर पर महफ़िल जम रही है, नाच-रंग हो रहा है और रघुनाथ जी ने—

छत्र मुकुट ताटंक सब, हते एक ही बान।
सबके देखत महि परे, मरम न कोऊ जान॥

पर इस बार लंकापति—

बिहँसा नारि वचन सुनि काना। अहो मोहमहिमा बलवाना॥

जानेउँ प्रिया तोरि चतुराई। एहि मिसु कहहि मोरि प्रभुताई॥
तव बतकही गूढ़ मृगलोचनि। समुझत सुखद सुनत भयमोचनि॥

महारानी की लम्बी चौड़ी बातों को बिल्कुल मज़ाक में उड़ा दिया जाता है। इसी उत्तर में लंकाधिपति कुछ स्त्री-चरित्र के विषय में भी कह डालते हैं—

नारि सुभाव सत्य कवि कहहीं। अवगुन आठ सदा उर रहहीं॥
साहस अनृत चपलता माया। भय अविवेक असौच अदाया॥

गुसाईं जी के द्वारा स्त्रियों की जो निन्दा की गई है, उसकी पुष्टि में यह भी एक प्रमाण पेश किया जाता है। यह किसी संस्कृत श्लोक का अनुवाद है।

असत्यं साहसं माया मात्सर्यं चातिलुब्धता।
निर्गुणत्वमशौचत्वं स्त्रीणां दोषा स्वभावजाः॥

पर इस निन्दा के असली कर्ता का नाम तक नहीं लिया जाता, और बेचारे गुसाईंजी के माथे सारा दोष मढ़ा जाता है। सच पूछिए तो कवि ने इसको ऐसे स्थान में जड़ दिया है, जिससे इसकी भयंकरता लुप्तप्रायः हो गई है और इसमें केवल परिहास की छटा रह गई है। अँग्रेजी कवि स्काट ने भी कहा है—

Woman ! In our hours of ease,
Uncertain coy, and hard to please,
And variable as the shade,
By the light quivering ashen made,
When pain and anguish wring the brow,
A ministering angle thou !

एक बार फिर मन्दोदरी समरानल को भभकने से रोकने का प्रयत्न करती है और इस बार ऐसी जली कटी सुनाती है कि हद हो गई। श्री बालिकुमार अंगद जी अपना दूत-कार्य्य कर बिदा होते

हैं। लंकेश्वर अंतःपुर में पधारते हैं और वहाँ उनका इन मधुर शब्दों से स्वागत होता है—

कंत समुझि मन तजहु कुमतिही। सोह न समर तुम्हहि रघुपतिही ॥
रामानुज लघुरेख खँचाई। सोउ नहिं नाँघेहु असि मनुसाई ॥
पिय तुम्ह तेहि जितब संग्रामा। जाके दूत केर अस कामा ॥
कौतुक सिंधु नाँघि तव लंका। आयेउ कपि केसरी असंका ॥
रखवारे हति बिपिन उजारा। देखत तोहि अच्छ तेहि मारा ॥
जारि नगर सब कीन्हेसि छारा। कहाँ रहा बल गर्ब तुम्हारा ॥
अब पति मृषा गाल जनि मारहु। मोर कहा कछु हृदय बिचारहु ॥
पति रघुपतिहि नृपति जनि मानहु। अज जगनाथ अतुलबल जानहु ॥
बान प्रताप जान मारीचा। तासु कहा नहिं मानेहु नीचा ॥
जनकसभा अगनित महिपाला। रहे तुम्हउ बल बिपुल बिसाला ॥
भंजि धनुष जानकी बिआही। तब संग्राम जितेहु किन ताही ॥
सूपनखा की गति तुम्ह देखी। तदपि हृदय नहिं लाज बिसेखी ॥

............... ........ .. . . .. . .... . .... . .. ......

सभा माँझ जेहि तव बल मथा। करि-बरूथ महँ मृगपति जथा ॥

. .. . ..... .. .. . . . ... ..

अहह कंत कृत रामबिरोधा। काल-बिबस मन उपज न बोधा ॥
कालु दंड गहि काहु न मारा। हरै धरमु बल बुद्धि बिचारा ॥

दुइ सुत मारेउ दहेउ पुर, अजहुँ पूर पिअ देहु।
कृपासिंधु रघुपतिहि भजि, नाथ बिमल जस लेहु ॥

कैसे कड़े शब्द हैं! पर लंकाधिपति इनको चुपचाप सुन लेते हैं, करारी करारी बात होने से कुछ उत्तर नहीं बन आता। उसको ये शब्द कड़वे ज़रूर लगते हैं, लेकिन फिर भी उस नीति का अवलम्बन नहीं करता जिसमें गुसाईं जी ने कहा है—

ढोल गँवार शूद्र पशु नारी। ये सब ताड़न के अधिकारी ॥

न "Ajax" के समान यही आज्ञा दी जाती है, "Silence" "बस चुप"। इसके विपरीत लंकेश्वर—

नारि वचन सुनि विसिख समाना। सभा गयेउ उठि होत बिहाना॥

कैसा जन्त है। यहाँ पर भी स्त्री जाति के प्रति उच्च आदर का ही भाव झलकता है।

गुसाइँ जी ने कन्या का जन्म भी शुभ समझा है और उसको उस दृष्टि से नहीं देखा, जिस दृष्टि से आज कल देखा जाता है।

पार्वती का जन्म हिमाचल के घर होता है—

जब ते उमा सैल-गृह आई। सकल सिद्धि संपति तहँ छाई॥
जहँ तहँ मुनिन सुआस्रम कीन्हें। उचित बास हिम भूधर दीन्हें॥
सदा सुमन फल सहित सब, द्रुम बन नाना जाति।
प्रगटीं सुंदर सैल पर, मनि आकर बहु भाँति॥
सरिता सब पुनीत जल बहईं। खग मृग मधुप सुखी सब रहईं॥
सहज वैर सब जीवन त्यागा। गिरि पर सकल करहिं अनुरागा॥
सोह सैल गिरिजा गृह आये। जिमि जन रामभक्ति के पाये॥

एक दिन नारद जी हिमाचल के घर आते हैं। जैसे आजकल ऐसे महात्मा के पधारने पर कोई पिता पुत्र को ले जाकर दर्शन करना है, हिमाचल के हृदय में भी पुत्री के लिये वही भाव है।

........................ ....................सुता बोलि मेली मुनि चरना॥

और जैसा पुत्र के शुभाशुभ भाग्य जानने को माता पिता आतुर होते हैं, वही भाव उमा के माता पिता के हैं।

त्रिकालग्य सर्वग्य तुम, गति सर्वत्र तुम्हारि।
कहहु सुता के दोष गुन, मुनिवर हृदय विचारि॥'

और जब ऋषिराज उमा के शुभाशुभ का वर्णन करते हैं—

सैल सुलच्छनि सुता तुम्हारी। सुनहु जे अब अवगुन दुइ चारी।

और वह अवगुण इतना ही है कि पति अच्छा न मिलेगा। पर इसको सुनकर माता-पिता की क्या दशा होती है—

पतिहिं इकांत पाइ कह मैना। नाथ न मैं समुझे मुनि-बैना ॥
जौं घरु बरु कुल होइ अनूपा। करिय बिबाहु सुता अनुरूपा ॥
नत कन्या बरु रहै कुँआरी। कंत उमा मम प्रान-पिआरी ॥
सोइ बिचारि पति करहु बिबाहू। जेहि न बहोरि होइ उर दाहू ॥

पुत्र के लिये भी और अधिक वात्सल्य भाव क्या हो सकते हैं ! यह बात चीत हो ही रही है कि पुत्री के पास माता जाती है ।

सुनि पतिबचन हरषि मन माहीं। गई तुरत उठि गिरिजा पाहीं ॥

उसको देखकर मातृ-प्रेम कैसा उमड़ पड़ता है—

उमहिं बिलोकि नयन भरि बारी। सहित सनेह गोद बैठारी ॥
बारहिं बार लेति उर लाई। गद्गद कंठ न कछु कहि जाई ॥

यदि गिरिजा पुत्र होती तो भी इससे अधिक प्रेम की भाजन न होती।

जब बरात आती है और शंकर की रुद्र-मूर्ति के दर्शन होते हैं, तब माता की क्या दशा होती है—

मैना हृदय भयेउ दुख भारी। लीन्ही बोलि गिरीसकुमारी ॥
अधिक सनेह गोद बैठारी। स्याम सरोज नयन भरि बारी ॥
जेहि बिधि तुमहिं रूप अस दीन्हा। तेहि जड बर बाउर कस कीन्हा ॥

और जब कहती है कि—

तुम्ह सहित गिरि ते गिरौं पावक जरौं जलनिधि महुँ परौं ।
घर जाउ अपजस होउ जग जीवत बिबाह न हौं करौं ॥

तो इससे बढ़कर और कौन शब्द माता का गाढ़ प्रेम दिखा सकते हैं ।

यह कहा जा सकता है कि यह माता के प्रेम की बानगी है । माता तो पुत्र और पुत्री दोनों को गर्भ में धारण करती है और दोनों के लिये समान कष्ट और वेदना सहन करती है, अतएव उसके लिये दोनों ही समान प्रेम के पात्र हैं । पर पिता को पुत्री से ऐसा प्रेम नहीं होता। अच्छा पुत्री के लिये पिता के प्रेम का भी नमूना देखिए:-

महाराज-जनक राजर्षि थे, राज्य करते हुए भी विरक्त थे ।

इसी से विदेह की पदवी मिली थी। सीता जी के प्रति उनका कैसा अगाध प्रेम था, यह उस समय प्रकट होता है जब उनको विदा करने का समय आता है।

विवाह हो चुका, विदा की तैयारी हो रही है, जनक जी अंतःपुर में प्रवेश करते हैं, जानकी माता, सखी आदि से बिदा हो रही हैं—

बंधुसमेत जनकु तब आए। प्रेम उमगि लोचन जल छाए॥
सीय विलोकि धीरता भागी। रहे कहावत परम बिरागी॥
लीन्ह राय उर लाइ जानकी। मिटी महा मरजाद ग्यान की॥
समुझावत सब सचिव सयाने। कीन्ह विचार अनवसरु जाने॥

और देखिए—

श्रीरामचंद्र जी जानकी जी और लक्ष्मण जी सहित चित्रकूट में निवास करते हैं। श्रीभरत जी ज्येष्ठ भ्राता को लौटाने के वास्ते आते हैं। इसी बीच में महाराज जनक भी चित्रकूट पधारते हैं। जनक-महिषी कौशल राज-परिवार से मिलने आती हैं और विदा होते समय जानकी जी को भी कुछ समय के लिये अपने डेरे पर ले जाती हैं। जब डेरे पर पहुँचती हैं, तब—

तापस बेष जानकिहिं देखी। भै सब विकल विषाद विसेखी॥

पर जब जनक जी पुत्री को इस दशा में देखते हैं, तब उनका क्या हाल होता है :—

जनक राम गुरु आयसु पाई। चले थलहि सिय देखी आई॥
लीन्हि लाइ उर जनक जानकी। पाहुन पावनि प्रेम प्रान की॥
उर उमगेउ अंबुधि अनुरागू। भयेउ भूप मन मनहुँ प्रयागू॥
सिय सनेह बट बाढ़त जोहा। तापर राम-प्रेम सिसु सोहा॥
चिरंजीव मुनि ग्यान बिकल जनु। बूड़त लहेउ बाल अवलम्बनु॥

जैसी जिसकी रुचि होती है, वह उसके उपयोगी सामग्री सभी जगह ढूँढ़ लेता है। गुसाईं जी राम-भक्त हैं। उनको इसमें भी अपने मतलब की बात मिल गई।

मोह-मगन मति नहिं विदेह की। महिमा सिय रघुबर सनेह की॥

पर क्या कवि जो चित्र पुत्री-प्रति पिता के प्रेम का ऊपर खींच गया, उसमें कुछ इजाफ़ा हो सकता है ? पुत्र के साथ भी इससे अधिक गाढा प्रेम नहीं दिखाया जा सकता।

खैर, माता पिता तो प्रेम करें, इसमें कोई अनोखी बात नहीं; पर ससुर का भी प्रेम पुत्र-वधू पर कैसा है, यह भी देखिए—

महाराज-कुमारी का विवाह कर महाराज दशरथ आते हैं, तो नव-वधुओं के विषय में आज्ञा देते हैं—

वधू लरकिनी पर घर आईं। राखेउ नयन पलक की नाईं॥

और भी एक झाँकी देखने योग्य है।

जब राम लक्ष्मण सीता जी समेत वन जाते हैं, तब महाराज दशरथ सुमंत्र को रथ में बैठाकर चार दिन में वन दिखाकर वापस ले आने को कहते हैं। पर—

जौं नहिं फिरहिं धीर दोउ भाई। सत्यसिंध दृढ़व्रत रघुराई॥
तौ तुम्ह बिनय करेहु कर जोरी। फेरिअ प्रभु मिथिलेस-किसोरी॥
पितुगृह कबहुँ कबहुँ ससुरारी। रहेहु जहाँ रुचि होई तुम्हारी॥
एहि बिधि करेहु उपाय कदम्बा। फिरइ त होइ प्रान-अवलम्बा॥

यह तो हुआ ससुर का प्रेम, अब सास का प्रेम भी देखिए। आज सास बहू की कलह घर घर को नरक सदृश बनाए है।

माता कौशल्या बंधुओं के विषय में क्या विचार जाहिर करती है—

ईस प्रसाद असीस तुम्हारी। सुत सुत-बधू देव सरि बारी॥

और इनका व्यवहार इन वधुओं के साथ कैसा प्रेममय था—

मैं पुनि पुत्रबधू प्रिय पाई। रूप रासि गुन सील सुहाई॥
नयन पुतरि इव प्रीति बढ़ाई। राखेउ प्रान जानकिहिं लाई॥
कलप बेलि जिमि बहु बिधि लाली। सींचि सनेह सलिल मति पाली॥
पलंग पीठ तजि गोद हिंडोरा। सिय न दीन्ह पगु अवनि कठोरा॥

जिवनमूरि जिमि जुगवत रहऊँ। दीप बाति नहिं टारन कहऊँ॥

बधू का भी सास के प्रति कैसा प्रेम होना चाहिए, यह श्रीसीता जी के इन शब्दों से प्रकट होगा—

तव जानकी सास पद लागी। सुनिअ मातु मैं परम अभागी॥
सेवा समय दैव बन दीन्हा। मोर मनोरथ सफल न कीन्हा॥
तजब छोभ जनि छाडिब छोहू। करमु कठिन कछु दोष न मोहू॥

यहाँ तक हमने यह दिखाया है कि रामचरित मानस के कवि की दृष्टि में स्त्री-जाति का स्थान कितना उच्चतम है। पुरुष की अपेक्षा वह आदरणीय है। हमारे सत्कार और प्रेम की पात्री है। वह हमारी सच्ची सखा है। हर एक महत्व के विषय में उसकी सम्मति ली जाती है। वह दरबार में बोलने की अधिकारिणी है। ज्येष्ठ राज-महिषी का पुत्र जो राज्य का उत्तराधिकारी निश्चित हो चुका है, षड्यन्त्र के कारण वह निर्वासित होता है और सौत के पुत्र को राजसिंहासन पर बैठाने की योजना की जाती है। उस अवसर पर भी वही दुःखिनी राज-माता मंत्र-गृह में उपस्थित है और वस्तुस्थिति को देखकर अपने ही पुत्र के स्वतत्व को–अपने ही स्वार्थ को–पददलित कर उदारता की पराकाष्ठा दिखाती है। वह सदुपदेश देने में जरा भी नहीं हिचकती। मंदोदरी पतिदेव को भी खरी खरी कहने में नहीं चूकती। वह सत्य से पराङ्मुख हो ठकुरसुहाती कहना ही अपना कर्तव्य नहीं समझती। यही सच्चे मित्र का लक्षण है। स्त्री आत्म-त्याग का भी आदर्श है। रणांगण में भी वह हमारे साथ मार-काट में शरीक होती है और अवसर पड़ने पर अपना कर्तव्य पालन करने में जरा भी नहीं चूकती। पर स्त्री-जाति के प्रति हमारा आर्दश ( Ideal ) पाश्चात्य आदर्श के विपरीत है। वह हमारा आदर्श पाश्चात्य आदर्श से गिरा हुआ नहीं, वरन् एक प्रकार से बहुत ऊँचा है। हम स्त्री का आदर केवल शब्दों से ही अलंकृत करके नहीं रह जाते, वरन् हम उसे अपने जीवन के

ओतप्रोत पाते हैं। हिंदू पति का जीवन पत्नी के समर्पित है। वह उसका स्वामी कहलाते हुए भी उसका चिरदास है। वह उसको संसार रूपी सागर के वक्षस्थल पर थपेड़े जाने को अकेला नहीं छोड़ देता। जन्म से ही उसकी रक्षा का भार पुरुष लेता है। यह जो कहा जाता है कि हिंदू स्त्री स्वतंत्र नहीं, वह कौमार-पन में माता पिता की अधीनता में रहती है, यौवन प्राप्त होने पर दाम्पत्य अवस्था में पति की रक्षा में रहती है और वैधव्य अवस्था या बुढ़ापे में पुत्रादि की, यह वास्तव में नारी-जाति का अपमान-सूचक नहीं वरन् उनके प्रति हमारे आदर एवं प्रेम का ही द्योतक है; और उसका आशय यही है कि लड़कपन में माता-पिता पर उसकी रक्षा का भार है, विवाह हो जाने पर पति पर और विधवा या जरा हो जाने पर पुत्रादि पर। सतीत्व का दृढ़ कवच तो सदा ही उसकी रक्षा करता रहता है। यह उस रक्षा के साधन मात्र हैं। यह कहा जा सकता है कि इसके कारण हिंदू रमणी परावलम्बी बन जाती है। किसी अंश में यह ठीक हो सकता है, यद्यपि इतिहास उसकी साक्षी नहीं देता। पर भारत की देवियों ने कैसा साहस और पराक्रम दिखाया है। भारत के इतिहास के पन्ने इससे रँगे पड़े हैं। युद्ध में यह साक्षात् रणचंडी बन गई हैं। आज नारी-जाति की जो पतित दशा है, वह हमारे आदर्श के कारण नहीं, बल्कि परिस्थितियों के कारण जिनसे हिंदू जाति ही परावलम्बी बन गई है। अनेक शताब्दियों के अत्याचार ने हमको गुलाम बना दिया है। पर सारे संसार के इतिहास को ढूँढ डालिए, गिनिए और बताइए कि कितनी देवियाँ उसमें मिलती हैं जिन्होंने अपने देश और जाति के लिये तलवार उठाई है। फिर उस संख्या का भारत की वीर नारियों की संख्या से मुकाबला कीजिए और देखिए कि किधर का पलड़ा झुकता है। महमूद ग़ज़नवी के एक आक्रमण के समय स्त्रियों ने धनुष की प्रत्यञ्चा बनाने के लिये अपने केश तक काटकर दे दिए थे और युद्ध को चलाए रखने के हेतु

अपने आभूषण अर्पण कर दिए थे। अभी १८५७ का ज़िक्र है कि झाँसी की महारानी लक्ष्मीबाई अपने युद्ध-कौशल और नीति-चातुर्य से योरोपियनों को भी चकित कर गईं। इस घोर योरोपीय समर में जो सेवा नारी-जाति ने की, वह हमारी देवियों की सेवा से बढ़कर नहीं। अतएव परावलम्बन का लाञ्छन हमारी देवियों पर लगाना निर्मूल है। हमारा स्वतंत्रता का आदर्श ही योरोपीय स्वतंत्रता के आदर्श से भिन्न है।

किसी शासन-प्रणाली के अंतर्गत होते हुए स्वतंत्रता एक शाब्दिक भ्रमजाल है। समाज का प्रत्येक व्यक्ति संयम-नियमों से जकड़ा हुआ होता है। अतएव वह दार्शनिक परिभाषा में स्वतंत्र नहीं कहा जा सकता। अनियमित स्वतंत्रता स्वतंत्रता नहीं, उच्छृंखलता है। गुसाईं जी इस नियमित स्वतंत्रता के विरोधी नहीं। आप ने रामचरित मानस में स्त्रियों को इस नियमित स्वतंत्रता के भीतर स्वच्छन्द रमण करने से नहीं रोका, जैसा कि ऊपर दिखाया जा चुका है।

गृहस्थ आश्रम की उपमा हमारे शास्त्रों में गाड़ी के पहियों से दी जाती है, जिसमें दंपति दोनों पहियों के समान हैं। यहाँ पर भी स्त्री-पुरुष की समानता ही प्रतीत होती है। यह वास्तव में असमानता नहीं। हिंदू दाम्पत्य-आदर्श में जो असमानता किसी प्रकार दिखाई देती है, वह बाहर से देखनेवालों का भ्रममात्र है।

गृहस्थ आश्रम के दो पहलू हैं, एक अंतरंग दूसरा बाह्य। इन दोनों का संचालन दो व्यक्तियों में बँटा है। दोनों ही अपने कार्य क्षेत्र में एक प्रकार से स्वतंत्र हैं। यह कार्य विभाग ( Division of Labour ) गृहस्थी के चलाने का सुगम उपाय है। अंतरंग क्षेत्र को यदि सिविल ( Civil ) कहा जाय तो बाह्य क्षेत्र को मिलिटरी ( Military ) कहना उचित है। पुरुष का कार्य कठिनतर है। उसका मुख्य कर्त्तव्य गृहस्थी के मुख्य साधन, धन का उपार्जन

करना है। उसको वाहरी संसार से सामना करना पडता है। अत-एव कार्यक्षेत्र विस्तृत होने से उसकी स्वतन्त्रता कुछ विशेष दिखाई पड़ती है। जो अधिकार सिविल को नहीं होते, वह मिलिटरी को देने पड़ते हैं, पर हैं वे सिविल के रक्षार्थ ही; और उनका आधार भी वही सिविल ही है। पुरुष को जो ऐसी विशेषता प्राप्त है, वह स्त्री-जाति के कल्याणार्थ ही है। हमारी गृहस्थी की संचालिका हमारी देवियाँ हैं। वही उसको सुचारु-रूप से चलाती हैं। पुरुष सामग्री मात्र जुटा देते हैं, उसका सदुपयोग उन्हींके कर-कमलों में रहता है। वह गृहस्थी को स्वर्ग या नरक कर सकती हैं। समाज उनको गृह-लक्ष्मी या गृह-देवी के नाम से संबोधित करता है। उनको भी गृह-कार्य्य करने में लज्जा नहीं आती। भारत की सम्राज्ञी गुरुजनों की सेवा में जरा भी संकोच नहीं करती, और उसको दूसरों के सहारे छोड़ने का स्वप्न भी नहीं देखती।

सीय सासु प्रति वेष वनाई। सादर करहिं सरस सेवकाई॥
सीय सासु सेवा वस कीन्ही। तिन्ह लहि सुख सिय आसिष दीन्ही॥

पुनः—

पति अनुकूल सदा रह सीता। सोभा खानि सुसील विनीता॥
जद्यपि गृह सेवक सेवकिनी। सब प्रकार सेवा विधि लीनी॥
निजकर गृह परिचर्या करहीं। रामचंद्र आयसु अनुसरहीं॥
जेहि विधि कृपासिंधु सुख मानहिं। सोइ सिय सेवा विधि उर आनहिं॥
कौशल्यादि सासु गृह माहीं। सेवहिं सवै मान मद नाहीं॥

यह उसी सुव्यवस्था के कारण है कि पश्चिमी सभ्यता की लहर भारत में पहुँचने के पूर्व यह हेय समझा जाता था कि पुरुष के जीवित रहते स्त्री धनोपार्जन के लिये चिन्तित हो। जब तक कुटुम्ब में कोई पुरुष होता था, उसको इस कार्य के लिये कष्ट उठाने को वाध्य नहीं होना पड़ता था। युरोप के समान यहाँ ललनाओं को उदर-पूर्ति के लिये दर दर भटकने की आवश्यकता न थी। अस्तु।

गृहस्थी का जो विभाग ऊपर दिखाया गया है और उसके संचालन का क्रम-विभाग जिस प्रकार किया गया है, वह भी एक प्रकार वैज्ञानिक सिद्धांत पर निर्भर है।

स्त्री स्वभावतः कोमलांगी और कोमल-हृदय होती है। वह साधारणतः पुरुष के समान शारीरिक परिश्रम नहीं कर सकती। उसका हृदय भी पुरुष की अपेक्षा अधिक दयापूर्ण होता है। यदि ऐसा न होता तो संतान-पालन का कठोर कार्य उससे होना कठिन था। पर रणक्षेत्र में इस दया से काम नहीं चलता। वहाँ समय पर पाषाण से भी कठोर बनना पड़ता है। अतएव इस सांसारिक युद्ध-क्षेत्र में सैनिक का कार्य पुरुष अधिक योग्यता से कर सकता है, न कि स्त्री। इसको स्त्री-जाति का अनादर करना नहीं कहा जा सकता। "दया" ईश्वरीय गुण है। इसकी अधिक मात्रा से संपन्न होना अधिक पूज्य और आदरणीय होता है, न कि निन्दनीय। इसके अतिरिक्त और भी अनेक कारण हैं जो स्त्री के बाह्य क्षेत्र में प्रविष्ट होने में बाधक होते हैं। यदि वह उधर लग जाय तो इन गृह-कार्य्यों का चलाना पुरुष के लिये असंभव सा हो जाय। संतान का लालन-पालन स्त्री ही कर सकती है। पुरुष से इसका सम्पादन होना कठिन है।

ऊपर जो कुछ कहा गया है, वह हिंदू दृष्टि-कोण से कहा गया है; और यही दिखाने का प्रयत्न किया गया है कि हिंदू समाज में स्त्री पुरुष में पूर्ण समानता है। वह हमारी अर्धांगिनी है; वह हमारे पाप पुण्य की साझीदार है। हमारा कोई धार्मिक कृत्य बिना उसको साथ लिए सम्पादित नहीं हो सकता। प्रकट में जो विषमता दिखाई देती है वह दोनों के कार्यक्षेत्र के भिन्न भिन्न होने से है, न कि स्वाभाविक उच्चता या नीचता के भाव से।

गोस्वामी जी ने श्रीरामचंद्रजी के वन-गमन के पूर्व कैकेयी के प्रति एक भी अपशब्द का प्रयोग नहीं किया है। प्रारंभ में ही जब रानियों के दर्शन होते हैं, तो कवि कहते हैं।

कौसल्यादि नारि प्रिय, सब आचरन पुनीत।
मति अनुकूल प्रेम दृढ़, हरि-पद-कमल विनीत॥

प्रथम वंदना में भी सब के प्रति कवि का यहि भाव है।

दसरथ राउ सहित सब रानी। सुकृत सुमंगल मूरति मानी॥

पुनः

मंदिर महुँ सब राजहिं रानी। सोभा सील तेज की खानी॥

यहाँ तक कवि के हृदय में सब के प्रति समान आदर तथा प्रेम है।

अब हम इस विषय में अधिक न कहकर इस प्रश्न को दूसरे दृष्टिकोण से देखेंगे, जिस दृष्टिकोण से कि साधु तुलसीदास ने स्त्री-निन्दा में कहा जाता है कि कसर नहीं की, चुन चुनकर उनको कटु वाक्य कह डाले हैं।

महर्षि विश्वामित्र घोर तपस्या में मग्न हैं। उनके इस व्रत के भंग होने का कारण कौन होता है? स्त्री का अनुपम सौंदर्य। महर्षि पाराशर नौका में श्री गंगाजी के पार जा रहे हैं। एक सुंदर युवती, वह भी नीच कुल की, पास में बैठी है। फल क्या होता है? ब्रह्मचर्य-खंडन। नारद जी को अपने जितेंद्रिय-पन का घमंड है। इस दर्प को कौन खर्व करती है? एक षोडशी नृप-बाला। देवराज इंद्र को किसके कारण सहस्र भग धारण करने पड़ते हैं? स्त्री के रूप-लावण्य के कारण। महर्षि अगस्त्य की जन्म-कथा क्या पाठ देती है? वही कामिनी की प्रबल मोहिनी शक्ति। यह पौराणिक कथाएँ झगड़ों के गपोड़े हैं। अच्छा, अब ऐतिहासिक काल में आइए। हिंदू-राष्ट्रीयता, हिंदू सभ्यता के विनाश का कारण कौन होता है? सयोगिता का रूप। चित्तौड़ को ख़ाक में मिलाने का कारण क्या होता है? महारानी पद्मनी के रूप की कथा। जहाँगीर से शेर अफ़ग़न की हत्या कौन कराता है? नूरजहाँ की सुंदरता! हेनरी अष्टम से रानी कैथरीन को सिंहासनच्युत कराने का मूल कौन है? ऐनी बोलीन

का रूप-लावण्य। पंजाब केसरी को कौन अपने माया-जाल में फँसाने का प्रयत्न करती है? एक स्त्री! और वह किसके द्वारा? स्त्री की मोहिनी सूरत के द्वारा! इतिहास के पृष्ठ इन घटनाओं से भरे पड़े हैं। सांसारिक मनुष्य के लिये इस मोहिनी जाल में फँस जाने से विशेष हानि नहीं। वह तो माया-जाल में फँसे हुए ही हैं। वह तो प्रवृत्ति मार्ग के अनुयायी हैं ही। पर जो आत्मोन्नति के आकांक्षी हैं, जो इस संसार से अपना पिण्ड छुड़ाना चाहते हैं, जो निवृत्ति मार्ग में अग्रसर हैं, उनकी दशा दूसरी है। वह इसके आकर्षण में पड़कर नहीं बच सकते। उनका पतन भयानक होता है। इसी कारण महात्मा कबीर जी कहते हैं—

चलो चलो सब कोइ कहैं, पहुँचे बिरला कोय।
एक कनक और कामिनी, दुर्गम घाटी दोय॥
नारी की झाईं परत, अंधा होत भुजंग।
कबिरा तिनकी कौन गति, नित नारी के संग॥

इसी भाव को गुसाईं जी ने इन चौपाइयों में प्रतिध्वनित किया है—

लछिमन देखहु काम अनीका। रहहिं धीर तिन्ह कै जग लीका।
एहि के एक परम बल नारी। तेहि ते ऊपर सुभट सो भारी।

कबीर जी और भी फरमाते हैं—

दीपक सुंदर देखिके, जरि जरि मरै पतंग।
बढ़ी लहर जो विषय की, जरत न मोड़ैं अंग॥

गुसाईं जी ने भी कहा है—

दीप-सिखा सम जुवति जन जनि मन होसि पतंग।

उधर कबीर जी ने इतने पर ही संतोष नहीं किया। और भी देखिए:—

साँप बीछि को मंत्र है, माहुर झारे जात।
बिकट नारि पाले पड़ी, काढ़ि करेजा खात।

कनक कामनी देखके, तू मत भूल सुरंग।
बिछुरत मिलन दुलेहरा, कैंचुलि तजै भुजंग॥

स्वयं अपने विषय में कबीर जी एक स्थान पर कहते हैं:—

नारी तो हम भी करी, कीना नहीं विचार।
जब जाना तब परिहरी, नारी बड़ा विकार॥

महात्मा रामदास जी अंतर पट के पड़ते ही क्यों भाग उठे थे? क्या इसी लिये नहीं कि विवाह बंधन में पड़कर वे वह आत्मोन्नति और ब्रह्मज्ञान न प्राप्त कर सकते थे, जिसके वह जिज्ञासु थे? बुद्ध भगवान् भी स्त्री-जाति को ऐसी ही सशंक दृष्टि से देखते थे और शुरू शुरू में अपने स्थापित भिक्षु समुदाय में उनके प्रवेश का उन्होंने घोर विरोध किया था। श्रीयुत हरिपद घोषाल एम० ए० Indian Review Vol XII. No. 1 of 1920, page 431. में इस प्रकार लिखते हैं—"Buddhism was a thoroughly monastic religion. So it was first ruled that no woman should find room within the precincts of the Buddhist Church. The Bhiksus should not, says Buddha, look on women; but if they come near, to overlook them and not to speak with them If they speak, Bhikhus will respond, but with a clear mind without eyeing lustfully on them" इसका भावार्थ यह है कि पहले यह नियम बनाया गया था कि किसी स्त्री का प्रवेश बौद्ध संघ में न हो। भगवान् बुद्ध की आज्ञा है कि भिक्षु स्त्री मात्र की ओर दृष्टिपात तक न करें। यदि स्वयं भी स्त्री बोल उठे तो उत्तर तो दें, पर शुद्ध हृदय से। लेकिन सकाम दृष्टि से उनकी ओर न देखें।

यदि ऐसे ऐसे वाक्य साधु संतो के ग्रंथों से उद्धृत किए जायँ तब तो एक पूरा पोथा बन जाय। इस कारण हम इन्हीं पर संतोष करते हैं। सब के सब संत महात्मा कम से कम इस विषय

में एकमत हैं, चाहे उनके सांप्रदायिक विचार कितने ही भिन्न क्यों न हों। साधु लोग निवृत्ति मार्ग के उपदेशक हैं। समाज प्रवृत्ति मार्ग का पोषक है। उसका आधार गृहस्थ है और गृहस्थ का स्तंभ स्त्री है। जब इन संत महात्माओं के अखाड़े बनकर ऐश्वर्य और वैभव-संपन हो गृहस्थी का रूप धारण कर लेते हैं, तब स्वभावतः उनमें नारी का प्रवेश होता है और फिर उनका काया-पलट होते देर नही लगती। इसका अनुभव पाठक वर्तमान मठों से कर सकते हैं कि उनका यह रंग कैसे बदला है। आजकल उनके विरुद्ध क्यों इतनी हलचल हो रही है। क्यों अकाली लोग अपने जीवन की बलि दे रहे हैं। यह आज ही नहीं हुआ; सदा और सब देशों में हुआ है। बौद्ध मठों का सात्विक प्रवृत्ति से तामसिक प्रवृत्ति में परि-वर्तन किसने किया? जिनको इसकी विशेष जिज्ञासा हो, वे "करुणा" और "शशांक"* ऐतिहासिक उपन्यासों को पढ़ें और देखें कि क्या उत्तर मिलता है। युरोप में क्या हुआ। नाइट-टेम्पलर्स (Kinht-Templars) और ऐसी अन्य संस्थाओं का नाश किसने किया? स्काट के Ivanhoe के पढ़ने से इसका रहस्य खुल जायगा। बुलवर लिटन का एक उपन्यास जेनोनी (Zanoni) है। उसके अध्ययन से पाठक अनुभव करेंगे कि नारी-प्रेम किस प्रकार शनैः शनैः एक उच्चात्मा का पतन करता है। आदम के स्वर्ग से निकाले जाने का कारण कौन होती है? वही भुवन-मोहिनी प्रमदा।

संसार के इतिहास के अध्ययन के अनुभव से जो सदोपदेश मिल रहा है और जो उन जातियों के मान्य लेखकों की लेखनी से अंकित किया गया है, जो स्त्री-जाति के उच्च पद का राग अलापती हैं, वही रामचरित मानस के कवि ने इन ग्रंथों और इतिहासों का स्वप्न में भी अध्ययन किए बिना ही किस खूबी से निम्न शब्दों में दिखाया है। उससे उसकी पैनी दृष्टि की ही दाद देने को जी

* ये दोनों उपन्यास काशी नागरीप्रचारिणी सभा द्वारा

चाहता है न कि उसको स्त्री-जाति का निंदक कहने को ।

काम क्रोध लोभादि मद, प्रबल मोह के धारि ।
तिन्ह महँ अति दारुन दुखद, माया रूपी नारि ॥

सुनि मुनि कह पुरान श्रुति सन्ता । मोह विपिन कहँ नारि वसन्ता ॥
जप तप नेम जलासय भारी । होइ ग्रीषम सोखइ सब वारी ॥
काम क्रोध मद मतसर भेका । इन्हहिं हरषप्रद वरषा एका ॥
दुर्वासना कुमुद समुदाई । तिन्ह कहँ सरद सदा सुखदाई ॥
धरम सकल सरसीरुह वृन्दा । होइ हिम तिनहिं देति दुख मन्दा ॥
पुनि ममता जवास वहुताई । पलुहे नारि शिशिर ऋतु पाई ॥
पाप उलूक निकर सुखकारी । नारि निविड रजनी अँधियारी ॥
बुधिवल सील सत्य सब मीना । वंसी सम त्रिय कहहिं प्रवीना ॥

अवगुन मूल सूलप्रद, प्रमदा सब दुख खानि ।
ताते कीन्ह निवारन, मुनि मैं यह जिअ्र जानि ॥

यहाँ पर यह भी विशेष दृष्टव्य है कि यह उपदेश किसको दिया गया है और किस संबंध में दिया गया है। बिना इस पर दृष्टि रक्खे इसका वास्तविक रूप समझ में नहीं आ सकता। एक सच्चा साधु जिसने अपना सारा जीवन ईश-गुण-गान में बिताया है और ब्रह्मचर्य धारण किया है, जिसने कामदेव को भी एक बार परास्त किया है, अपनी इस तपश्चर्या से गर्वित हो उठता है। जहाँ गर्व वहाँ भक्ति नहीं। भक्तवत्सल उसके गर्व को एक विश्व-मोहिनी के रूप-लावण्य पर उसको मुग्ध कर खर्व कर देते हैं। पर आध्यात्मिक पतन से उसको बचा लेते हैं। इसी पर भक्त महाशय प्रश्न करते हैं कि स्त्री से मेरी क्या हानि हो सकती थी। उत्तर में यह उपदेश दिया जाता है।

विचारणीय यह है कि यह उपदेश किसी गृहस्थ को नहीं दिया गया है, वरन् एक विरक्त को; एक ऐसे व्यक्ति को जिसने संसार से इसी कारण से माया मोह का नाता तोड़ रक्खा था कि मैं ईश्वर के गुण-गान में मस्त रहूँ। इससे यह स्पष्ट है कि यह निन्दा स्त्री-जाति

से संबंध नही रखती किंतु एक विशेष स्थिति से और एक विशेष उद्देश्य से।

रंभा-शुक सम्वाद में एक श्लोक है—

मायाकरण्डी नरकस्य हण्डी तपो विखंडी सुकृतस्य भंडी।
नृणां विखंडी चिर सेविता चेतदयागतं तस्य नरस्य जीवनम्॥

क्या गुसाईं जी के शब्द इससे भी कड़े हैं?

इस कारण कवि सचेत करता है—

दीप सिखा सम जुवतिजन, मन जनि होस पतंग।
भजहि राम तज काम मद, करहि सदा सतसंग॥

यह भी एक सन्त महात्मा का उपदेश आध्यात्मिक उन्नति के जिज्ञासुओं के प्रति है।

गुसाईं जी को दृष्टि में ऐसे पुरुषों के लिये केवल स्त्री ही त्याज्य नहीं है, वलिक—

सुख संपति परिवार वड़ाई। सव परिहरी करा सेवकाई॥
यह सव राम-भगति के वाधक। कहहिं संत तव पद अवराधक॥

श्रीरामचंद्र जी का यह उपदेश किसी साधारण मनुष्य या गृहस्थी के लिये होता तो स्वयं रामजी सीता के लिये इतना विलाप न करते फिरते और न राम-रावण का युद्ध ही होता और न "प्रमदा सव दुख खानि" का पता न मिलने से आप ऐसे आपे से वाहर होते कि सुग्रीव के लिये यहाँ तक कह वैठते कि—

जेहि सायक मारा मैं वाली। तेहि सर हतौं मूढ़ कहँकाली॥

उस "दुख खानि" के लिये ऐसा विलाप करने से लाभ? जव तक उससे वचे रहते, तभी तक ग़नीमत थी। जान वूझकर कौन अपने गले में फाँसी डालता है। पर सच यह है कि ऐसे भावों से गृहस्थी का कर्त्तव्य दिखाया है। जो स्त्री विरक्तों के लिये राम-भक्ति की वाधक है, वही गृहस्थों को ईश्वर सन्मुख कराती है। वही आत्म-त्याग की शिक्षा देती है, वही परोपकारिता का पाठ **पढ़ाती है**।

दो दृष्टिकोण से हम इस विषय पर मनन कर चुके हैं। एक पहलू से यह प्रश्न और भी देखा जा सकता है। कवि अपना आदर्श दिखाता है। वह यह भी बताने का प्रयत्न करता है कि मेरे आदर्श और मेरी समकालीन अवस्था में कितना अंतर है। यदि वह ऐसा न कर सके तो कवि ही क्या। न वह अपने काल का प्रतिनिधि समझा जा सकता है।

गुसाईं जी का प्रादुर्भाव जिस समय हुआ, उस समय मुसलमानी सभ्यता का प्राबल्य अपने उच्च शिखर की ओर शीघ्रगामी हो रहा था और उसका प्रभाव आर्य सभ्यता पर जितना पड़ना था, पड़ चुका था। हमारे आचार-विचार में बहुत कुछ परिवर्तन हो गया था। इस्लाम ने नारि-जाति को विचार में ( In theory ) चाहे कैसा ही पद क्यों न दिया हो, पर उसने व्यवहार में उनको जर-खरीद गुलाम के दर्जे से ऊपर नहीं उठने दिया। इस्लाम ने हरमसरा के परिकोट के भीतर उनको क़ैद कर परिन्दे के समान क़फ़स में बन्द किया है। इस्लाम ने दूसरों की स्त्रियों को हरण कर अपने घरों को आबाद करने तथा बलात्कार अपने धर्म का प्रचार करने में ही अपना गौरव समझा है और इसी एक कृत्य से उसने स्त्री-जाति को खड्डे में ढकेल दिया है। यदि वह इस्लाम को स्वीकार न करें तो घोर से घोर अत्याचार और निन्दा से भी केवल सतीत्व उनकी रक्षा नहीं कर सकता। इस्लाम ने ही अलिफ़लैला की रचना कर "तोता मैना" किस्से कहानियों की बुनियाद डाली और स्त्री-चरित्र को कलंकित और अपमानित किया। विधर्मियों द्वारा स्त्री जाति पर अत्याचार करने ने, जैसा कि ऊपर कह चुके हैं, नारि-जाति के गौरव का, उनकी पवित्रता का, विनाश किया। इधर शिवाजी और राजसिंह, कोई मुसलमानी उनके हाथ में पड जाने पर, उसको आदर के साथ उसके घर पहुँचाने का प्रयत्न करते हैं। उधर अलाउद्दीन आदि किसी परीजमाल हिंदुस्थानी के उनके हाथ में पड़ जाने

पर उस अबला को हरमसरा में दाख़िल करते हैं। पाठक विचार सकते हैं कि किस जाति की दृष्टि में नारि-जाति का उच्चतर स्थान है। क़रीब ८०० वर्ष तक भारत में इस्लाम का दौर दौरा रहता है। इस अरसे में सिर्फ़ ३ स्त्रियाँ ही हिन्द में इस्लाम के स्टेज पर दृष्टिगोचर होती हैं। रज़िया, चाँद बीबी और नूरजहाँ। रज़िया अपने सरदारों के हाथ से क़तल होती है। पठान सरदार औरत के ज़ेर-हुकूमत रहना अपनी तौहीन समझते हैं। चाँद बीबी भी अपने ही सिपाहियों के हाथ से मारी जाती है। नूरजहाँ के चरित्र के विषय में कहने की ज़रूरत नहीं। उसके मजार पर जो कुतबा है, वही बता रहा है कि उसका जीवन कैसा निराशामय हुआ।

बर मज़ारे मा ग़रीबाँ नै चिराग़े नै गुले।
नै परे परवानः सोज़द नै सदाए बुलबुले॥

इधर हिंदू-समाज में अनेक वीरांगनाओं के नाम स्वतः स्मरण हो आते हैं:—

१—केरल की तारा-जिसने अपने वीरत्व से मेवाड़ भूमि को पवित्र किया और पिता के खोए हुए राज्य को पुनः तलवार से प्राप्त किया।

२—पद्मा-इस वीर नारी ने भूपाल देश को पवित्र किया और रणाङ्गन में ख्याति प्राप्त करके अपने भाई को बन्धन से छुड़ाया।

[ सन् १८०८ ई० ]

३—कलावती-राजस्थान की एक वीर क्षत्राणी जिसने अला-उद्दीन के सेनापति के दाँत खट्टे किए और पति के विषाक्त व्रण को चूस अपने प्राण न्यौछावर करके अपने पति को आरोग्य किया।

[ तेरहवीं सदी ]

४—दुर्गावती ( मंडला की )—दो बार अकबर के सेनापति आसफ़खाँ को पराजित किया और तीसरी बार युद्ध में वीरगति को प्राप्त हुई।

५—कर्म देवी, करुणावती, कमलावती-( चित्तौड़ की ) पुत्र, पति और भ्राता के साथ युद्ध में अकबर के आक्रमण के समय वीर-गति प्राप्त की।

६—नीला या नील देवी-पठान सरदार अब्दुल शरीफ़ खाँ को भरे दरबार में मारकर पति को कैद से छुड़ाया।

७—लक्ष्मी बाई-( झाँसी की विख्यात रानी ) जिसके बारे में अँग्रेज़ों ने लिखा है कि सब से चतुर और बुद्धिमती थी।

८—अहिल्या बाई-(इंदौर की प्रातः स्मरणीय शासिका) जिसके शासन और सुप्रबन्ध की तारीफ़ सर जान मालकम ने दिल खोल-कर की है।

अनेक योरोपियन यात्री इस समय भारत में आए और उन्होंने यहाँ की दशा का वर्णन लिखा है। मुनक्की नामक एक इटली-निवासी ने मुग़ल सम्राट् की हरमसरा का जो वर्णन किया है, उसको पढ़कर शरीर काँप उठता है। वे शाही महल थे, या रण्डीख़ाने? जो बहिश्त होना चाहिए थे, वही दोज़ख का मंज़र दिखाते हैं। इन महिलाओं को फ़रिश्ता-ख़सलत कहा जाय या शैतान-सीरत? अस्तु! विशेष कहने की ज़रूरत नहीं। सारांश यह है कि इस पतित आदर्श का प्रभाव भारत पर पड़ा और खूब पड़ा। स्त्री विलासिता की सामग्री, मनोरंजकता का खिलौना और पाँव की जूती बन गई। वह एक सुलभ वस्तु हो गई। तभी तो कवि ने भी रघुनाथजी से भी कहला दिया कि—

नारि हानि विशेष छति नाहीं।

और दूसरी जगह सागर द्वारा यह सूत्र बनवा दिया कि—

ढोल गँवार शूद्र पशु नारी। यह सब ताड़न के अधिकारी॥

नारि जाति की स्वतंत्रता अपहरण हो चुकी है, तभी तो पार्वती जी को बिदा करते समय उनकी माता दुःखित हृदय से कह उठती हैं—

कत बिधि नारि सिरजि जगमाहीं । पराधीन सपनेहुँ सुखु नाहीं ॥

यहाँ एक ही स्थल पर उस समय के दो घोर अत्याचारों का चित्र खींच दिया है। हिंदू जाति परतंत्रता के पंक में पड़ी सिसक रही है। यवनों के शासन में उसकी कैसी दुर्गति हुई है। सच है, पराधीन को सुख कहाँ! यह दबी ज़बान से स्वराज्य की माँग है। साथ ही यह भी दिखा दिया गया है कि इस परतंत्रताने हमारी देवियों का आसन कितना नीचे गिरा दिया है। महारानी कैकेयी के संबंध में कवि ने कई कड़े कड़े शब्दों का प्रयोग किया, पर यह सब श्रीरामचंद्रजी के बनवास का वर माँगने के पश्चात्। उसके पूर्व तो वह सभी महारानियों को समान आदर की दृष्टि से देखते हैं और तीनों ही को "सब आचरन पुनीत" कहते हैं।

कैकेयी उसी समय रौद्र रूप धारण करती है, जब महाराज दशरथ उसको दूसरा वर देने में हिचकते हैं। उस समय जो जो कटु वचन महारानी ने पतिदेव के प्रति कहे हैं, उन्हीं की ओर संकेत कर कहा जाता है कि कवि को उच्च कुल की महिलाओं को देखने का सौभाग्य प्राप्त नहीं हुआ। वह वाक्य क्या उच्च-कुलीन महिला के मुख से निकलने योग्य हैं? पर हमको इसके स्वीकार करने में संकोच होता है। एक बार हमने एक बड़े उच्च कुल की देवी को इनसे भी कटु शब्द पतिदेव के प्रति कहते सुना था। कवि-सम्राट शेक्सपियर के ये शब्द अक्षरशः सत्य हैं।

A woman's mind is like a fountain troubled.
Muddy, ill-seeming thick bereft of beauty.

एक दूसरे कवि ने और भी स्पष्ट शब्दों में कहा है—

Heaven has no rage like love to hatred turned.
Nor hell a fury like a woman scorned.

अब इनको दृष्टि में रखकर विचारिए कि गुसाईं जी ने जो शब्द कैकेयी के मुख से कहलवाए हैं, वे कहाँ तक असंगत और असं-

आत्मग्लानि और पश्चात्ताप से उनका हृदय दग्ध होने लगा । उसी अवस्था में—

सती हृदय अनुमान किअ, सब जानेउ सर्वग्य ।
कीन्ह कपट मैं संभु सन, नारि सहज जड़ अग्य ॥

जब पश्चात्ताप और आत्मग्लानि से चित्त व्याकुल हो रहा है, तब क्या कोई दूसरे शब्द कहना शोभा देते थे ।

ऋषिपत्नी देवी अहिल्या का शाप से मोक्ष होता है और वह गद्गद स्वर से श्रीरामचंद्रजी की स्तुति करती हुई कहती है—

"मैं नारि अपावन प्रभु जगपावन"

यह भी ऊपर से मिलता हुआ ही स्थल है। पूर्व पापाचरण की स्मृति है और परब्रह्म परमात्मा की स्तुति है। उस पतित-पावन के सम्मुख अपने आपको अपावन कहने में क्या हर्ज है ।

स्त्री कामरूप है । और काम कैसा शक्तिशाली है, देखिए ।

कोपभवन सुनि सकुचेउ राऊ । भय बस अगहुड़ परै न पाऊ ॥
सुरपति बसै बाँहबल जाके । नरपति सकल रहहिं रुख ताके ॥
सो सुनि तियरिस गयेउ सुखाई । देखहु काम-प्रताप-बड़ाई ॥
सूल कुलिस असि अंगवनिहारे । ते रतिनाथ सुमन-सर मारे ॥

इसी लिये कहा है—

नारि नयन सर जाहि न त्यागा । घोर क्रोध तम निसि जो जागा ॥
लोभ-पास जेहि गर न बँधाया । सो नर तुम समान रघुराया ॥'

नहीं तो—

देव दनुज नर किन्नर व्याला । प्रेत पिसाच भूत बैताला ॥
इनकी दसा न कहूँ बखानी । सदा काम के चेरे जानी ॥

क्या यह पुरुष-जाति की निन्दा नहीं ?

शंकरजी काम देव को भस्म कर चुके, जिस पर—

हा हाकार भयो जग माहीं ।

पर शिवजी महाराज अचल शांत रूप हो विराजमान हैं। पर जब रति शोकातुर—

रोदति वदति बहु भाँति करुणा करत शंकर पहँ गई।
प्रभु आसुतोष कृपालु शिव अवला निरखि बोले सही॥

स्त्री के अश्रुपात का सामना न कर सके।

स्कॉट (Scott) ने बहुत ही सत्य कहा है—

The Rose is fairest when, 'tis budding anew;
And hope is brightest when it dawns from fears,
The Rose is sweetest, washed with morning dew;
And love is loveliest when embalmed in tears.

क्या नारि का यह आदर नहीं? जैसे पुरुषों को काम का चेरा बताया है और यहाँ तक कह डाला है "नहिं मानहिं कोउ अनुजा तनुजा" तो फिर यदि—

सूपनखा रावण की बहिनी। दुष्ट हृदय दारुन जिमि अहिनी॥

की कामांधता का जिक्र करते हुए यह कह डाला कि—

भ्राता पिता पुत्र उरगारी। पुरुष मनोहर निरखति नारी॥

तो गुसाईं जी ने पुरुषों की अपेक्षा स्त्रियों के प्रति कौन सा घोर अन्याय किया! वह तो दोनों को एक ही लाठी से हाँक रहे हैं।

शूर्पणखा के नाक-कान कटवाना भी स्त्री जाति का अपमान बताया जाता है। हो सकता है। पर इसमें गुसाईं जी का दोष क्या? उसके नाक-कान गुसाईं जी के जन्म से हजारों लाखों वर्ष पूर्व कट चुके थे। यह सज़ा अच्छी थी या बुरी, इसके जाँचने का अधिकार हमको नहीं। इन बातों में सदा परिवर्तन होता रहता है। जो आज अच्छा समझा जाता है, वही कालांतर में बुरा हो जाता है। आज भी अनेक दुष्ट कर्मों की जो सज़ा बहुत कठोर समझी जाती है, आगे चलकर उसका असभ्यतासूचक तक समझा जाना संभव है। आज हम उसे ऐसा नहीं समझते तो क्या आगामी पीढ़ियों का इस

समय के लोगों को ऐसा दंड देने पर खरा-खोटा कहना अच्छा होगा। एक बात और विचारणीय है। वह यह कि क्या जिसको हम सभ्य दंड कहते हैं, उससे हमारी इष्ट-सिद्धि होती है? जेलखाने सुधार-घर है या दुराचार और अनाचार की पाठशालाएँ? कितने अभियुक्त जेलखाने की हवा खाकर सुधर कर निकलते हैं और भविष्य में निन्दित कर्मों से बचते हैं? यदि बहुत कम, तो फिर क्यों उस पुराने दंड की जिससे एक ही के प्रति पाशविक क्रूरता होती थी, पर बहुतों को उससे शिक्षा मिलती थी और फिर वैसा करने का साहस न होता था, निंदा की जाय। आज के समान तब अनेक प्रकार के अनाचारों की वृद्धि नहीं होने दी जाती थी, जेलखानों के ग्राम के ग्राम नहीं बसते थे। सम्राट् अशोक के जन्मोत्सव पर केवल एक या दो वन्दी मुक्त होते थे। कारण कि होते ही बहुत कम थे। अस्तु।

हमारा आशय सिर्फ यही है कि जो रिवाज जिस समय प्रचलित होता है, उस समय वह साधारण प्रतीत होता है। उसके दोष जनता को दिखाई नहीं देते। वह बुरा नहीं दिखाई देता। आज भी यही है।

सभ्यता-अभिमानी अमेरिका-निवासियों को Lynch Law में कोई दोष दृष्टिगोचर नहीं होता। वह न्याययुक्त और गुणमय ही दिखाई देता है। पर दूसरों की आँखों में वह काँटे के समान खटकता है, अन्यायमूलक और पाशविक प्रतीत होता है।

गोसाईंजी पर स्त्री जाति की स्वतंत्रता के अपहरण का दोष लगाया जाता है।

महा वृष्टि चलि फूटि कियारी। जिमि स्वतंत्र होइ बिगरहिं नारी।

हम ऊपर दिखा चुके हैं कि गुसाईं जी संयमित स्वतंत्रता के पक्षपाती हैं। वहाँ स्वतंत्रता का स्वच्छंदता के अर्थ में प्रयोग हुआ है। वृष्टि से क्यारी नहीं फूटती। उसकी हानि नहीं होती; वरन् वह आवश्यक है। नाशकारक है महावृष्टि। इसी प्रकार जब

स्वतंत्रता का उल्लंघन हो जाता है, तब वह महा स्वतंत्रता की सीमा पर पहुँच जाती है। तभी उससे बिगाड़ होता है और वह स्त्री के सुलभ गुणों के लिये घातक होती है।

महाराज दशरथ श्रीरामचंद्र जी के अभिषेक के लिये तैयारी कर आनंद से महारानी कैकेयी के अंतःपुर में पधारते हैं; पर वहाँ का रंग ढंग दूसरा ही नज़र आता है। और आख़िर में दो बातें माँगी जाती हैं। जिस रानी को वह इतना चाहते थे कि सबका यही विश्वास था—

तुमहिं न सोच सोहागबल, निज बस जानहु राव।

उसी की ज़बान से यह शब्द कर्णगोचर होते हैं। अतएव यदि ऐसे अवसर पर कवि दशरथ जी से यह कहलाते हैं तो क्या अनर्थ करते हैं—

कौने अवसर का भयेउ, गयउ नारि विस्वास।

इतना होने पर भी क्या वह विश्वास की पात्र समझी जा सकती है?

जल पय सरिस बिकाय, देखहु प्रीति की रीति भल।
बिलग होइ रस जाय, कपट खटाई परत ही॥

हम नहीं समझते कि ऐसा मर्माघात पहुँचने पर दशरथ जी और क्या कह सकते थे; और ऐसा अवसर पड़ने पर क्या गुसाईं जी के समालोचक अपनी ऐसी गृहदेवी पर अटल विश्वास और प्रेम बनाए रक्खेंगे।

मंथरा और कैकेयी का सम्वाद इसी का साक्षी है कि स्त्रियाँ कैसी सरल-हृदय होती हैं और कैसी आसानी से उनकी द्वेषाग्नि प्रज्वलित हो उठती है। जिन्होंने Othelo पढ़ा है, वे जानते हैं कि पुरुष जाति में भी यह द्वेषाग्नि कैसी आसानी से भभक उठती है। जहाँ यह विचार मन में आया कि जिसको हम अपनी समझते हैं,

वह दूसरे की है, वहीं ग़जब हो जाता है। ऐसे ही स्त्रियों का भी हृदय है। ज्योंही मंथरा कैकेयी से यह संकेत करती है कि—

जरि तुम्हारि वह सवति उखारी।

और फिर इस पर हाशिया चढ़ाती है। तब कैकेयी कुछ से कुछ जाती है और यहाँ तक कह बैठती है—

नैहर जनमु भरब बरु जाई। जिअत न करबि सवति-सेवकाई॥

और—परौं कूप तुअ वचन पर, सकौं पूत पति त्यागि।

Othelo को उत्तेजित करने में समय लगता है। Iago को कई षड्यन्त्र रचने पड़ने हैं। पर यहाँ तो एक दम ही काया-पलट हो जाती है। यही स्त्री और पुरुष में अंतर है। तभी तो किसी कवि ने कहा है—

My only books
Were woman's looks
And Folly's all they have taught.

इन्हीं भावों को दृष्टिगोचर रखते हुए गुसाईं जी ने—

सास्त्र सुचिंतित पुनि पुनि देखिअ। भूप सुसेवक वस नहिं लेखिअ।
राखिय सदा जदपि उर माहीं। जुवति सास्त्र नृपति वस नाहीं।

ऊपर हम मुख्य मुख्य स्थल, जिनसे गुसाईं जी स्त्री-निंदक समझे जाते हैं, दे चुके हैं।

हमने इनके संबंध में यह भी दिखाने का प्रयत्न किया है कि हमारी तुच्छ बुद्धि में इनसे स्त्री जाति की निंदा सिद्ध नहीं होती। कुछ तो विचार ऐसे हैं जो कवि ने एक साधु की दृष्टि से लिखे हैं, कुछ उस समय के उन सामाजिक विचारों को लिए हुए हैं जो स्त्रियों के प्रति फैले हुए थे, और कुछ ऐसे हैं जो नैतिक दृष्टि से लिखे गए हैं। हम कहाँ तक कृतकार्य हुए, यह पाठक ही कह सकते हैं।

# हिंदी भाषा और तुलसी कृत रामायण *

[लेखक—बाबू राजबहादुर लमगोड़ा एम. ए. एल-एल. बी.]

अत्यंत आश्चर्य की बात है कि भारतवर्ष में सौ वर्ष से अधिक अँग्रेज़ी शिक्षा होते हुए भी, वह उन्नति जो जापान ने केवल पचास वर्षों में प्रत्येक विषय में प्राप्त की है, भारतवर्ष के किसी भाग में दृष्टि नहीं आती। कोई इसका कारण देश की जलवायु और कोई राजनीतिक स्थिति बताता है। इस लेख में इस बात पर विचार किया जायगा कि क्या भाषा की अवनति देशहित के मार्ग में कोई बाधा डाल सकती है ? मेरी अपनी धारणा तो यह है कि यदि आप एक विशेष प्रकार के विचारों को किसी जाति के विचारों के प्रधान अंश बनाना चाहें और उसकी समस्त बातों तथा सब क्रियाओं से प्रकट करना चाहें तो यह आवश्यक है कि उन विचारों को उस जाति की भाषा के साँचे में इस प्रकार ढाला जाय कि वे सर्व साधारण के समझने योग होकर सबके हृदय पर अपना पूर्ण प्रभाव डाल सकें। उदाहरणार्थ, क्या कभी "स्वतंत्रता" और 'समता' के वे पुनीत विचार, जो आजकल संसार में बड़े ज़ोरों के साथ फैल रहे हैं, उस समय हमारी जाति की नस नस में व्याप्त हो सकते हैं जब तक कि वे हमारी ही भाषा में इस सुंदरता के साथ वर्णित न किए जायँ कि हमारे हृदयों पर अपना अधिकार जमा लें। और जब तक कि उन्हें सर्व साधारण अपने विचार न कहें, तब तक हम ऐसे विचारों को समस्त जाति के विचार नहीं कह सकते।

युरोप के कृत्रिम सौंदर्य पर मुग्ध हो अपने सीधे सादे प्राचीन ढंग को गँवारू समझ उसे त्याग देने से अथवा अपने पैतृक आध्या-

---

* "प्रभा" से उद्धृत।

त्मिक और नैतिक गौरव के गर्व में चूर होकर वास्तविक अमूल्य वस्तुओं को केवल इसलिये त्याग देने से कि उनमें पश्चिमी भावों की छूत लगी है, काम नहीं चलेगा। हिंदी भाषा-भाषियों की अधिक संख्या ऐसी है जिन्हें दूसरी भाषाओं से कोई सम्पर्क नहीं। और हमारे कालेज और स्कूल के मनचले विद्यार्थियों को यह ज्ञान नहीं कि हमारी भाषा का रत्न-कोष कितना बड़ा है। कोई कहता है कि हिंदी गँवारी भाषा है; और किसी के मुँह से सुनाई देता है कि अँगरेज़ी राज्य के पूर्व इसका अस्तित्व ही न था। कोई कहता है कि इसमें मिल्टन की उच्च कल्पनाएँ, शेक्सपियर की चित्रणकला, "ग़ालिब" के से सूक्ष्म भाव और 'नसीम' के शब्दालंकार कहाँ मिल सकते हैं। इसके उत्तर में यदि काव्य-शास्त्र के मर्मज्ञ अपने पुराने ढंग से कुछ कहते भी हैं, तो वह इन नव-युग-आसक्त लोगों की समझ में ही नहीं आता।

इस प्रबंध के लिखने का उद्देश यह है कि साहित्य-संसार को यह ज्ञान हो जाय कि वह खूबियाँ जिन के लिये मुँह से सहसा "वाह वाह" निकल पकड़ती है, साधारणतः हिंदी भाषा में और विशेषतः तुलसीकृत रामायण में अत्यंत मनोहर रूप में प्रस्तुत हैं। इसके अतिरिक्त उसमें कुछ ऐसी खूबियाँ भी हैं जो अभी अन्य भाषाओं को हमारी भाषा से सीखनी हैं। मेरा कहना यह नहीं कि हिंदी भाषा के अतिरिक्त और कोई भाषा उत्तम नहीं या किसी अन्य भाषा में ऐसे कवि हुए ही नहीं जैसे के हमारी भाषा में। हाँ, मैं यह अवश्य कहूँगा कि साहित्य-गगन में हमारा नक्षत्र भी इस अलौकिक और अनुपम छटा का है कि अभी इसकी ज्योति की कतिपय किरणों का प्रतिबिम्ब भी किसी दूसरे स्थान पर नहीं पड़ता।

सब से प्रथम गुण जो कवि में होना चाहिए वह शब्द-शक्ति* (Sound force) है। यह वह शक्ति है जिस से उत्तम गान, चाहे

* शब्द का प्रयोग लेखक ने ध्वनि के अर्थ में किया है।

वह किसी भाषा का क्यों न हो, अपनी मनोहर शक्ति द्वारा चित्त को चुरा लेता है। इसी शक्ति के वश होकर सर्प 'मोहर' और मृग 'वीणा' पर उन्मत्त हो जाता है। वर्षा ऋतु में जब आल्हा के गायक किसी गाँव में चौपाल की मचिया पर बैठकर ढोलक की थाप के साथ उच्च स्वर में 'खप खप खप खप तेगा बाजे बोले छुपक छुपक तलवार' अलापते हैं, तब वीर राजपूतों की तलवार की चमक और काट तथा युद्ध-क्षेत्र का दृश्य विचित्र स्फूर्ति के साथ एकाएक प्रत्येक व्यक्ति की दृष्टि के सन्मुख आ जाता है।

रोक लेते हैं जो मौजों को करौंदे के दरख्त।<br>
दिल में सर पीट के कहती हैं कि संग आमद सख्त॥

इस शेर के प्रथम चरण के, मौजों (तरंगों) और करौंदे के दरख्तों के आंदोलन-अवरोध तथा दूसरे चरण में मौजों (तरंगों) की सनसनाहट के साथ सर पीटने और ठण्ढी साँसें भरने का चित्र शाब्दिक रूप धारण किए हुए श्रवण-शक्ति के शृंगार-गृह में शोभा पाता है। यह तो साधारण शेर (पद्य, सिंह नहीं) है। अब मैं एक अँगरेज़ी का और दूसरा हिंदी का दो उदाहरण ऐसे देता हूँ जिनसे यह पता लग जाय कि वास्तव में कुशल कवि कैसा मंत्र फूकते हैं, सागर को गागर में कैसे भरते है। अँगरेजी के प्रसिद्ध कथाकार डिकंस ने एक स्थान पर तूफान के भयानक शब्द को (Dread disturbance) इन दो शब्दों में किस विचित्र सौंदर्य्य के साथ प्रस्तुत किया है। तुलसीदास जी ने भी "घन घमंड नभ गरजत घोरा" इन शब्दों में पावस-गर्जन का दृश्य हमारे सामने उपस्थित कर दिया है।

यह तो प्रत्येक व्यक्ति जानता है कि प्रत्येक शब्द के और विशेष कर ऐसे गर्जन के शब्द के तीन भाग होते हैं। पहला भाग (Original sound) या मूल शब्द है। गर्जन के आरंभिक शब्द को डिकंस D और T, ड और ट इन दोनों शब्दों में व्यक्त करता है; और तुलसी-

दास जी उसे घ' और 'भ' से व्यक्त करते हैं। शब्द का दूसरा भाग 'शब्द' का पैदा होते ही वायु-मण्डल में तरंगित हो उठना है जिसे (Reverberations) गूँजना कहते हैं। शब्द के इस भाव को दोनों शाब्दिक चित्रकारों ने R या र से व्यक्त किया है। प्रत्येक शब्द का तृतीय भाग अंत में समाप्त होता है। उस समाप्ति को डिकंस ने "S, C" से और तुलसीदास ने 'आ' से व्यक्त किया है।

• यहाँ यह प्रश्न होता है कि (Dread disturbance) में डिकंस ने D और T तथा तुलसीदास ने "घन घमंड नभ गरजत घोरा" में 'घ' और 'भ' से ही शब्द की प्रारंभिक प्रक्रिया को क्यों व्यक्त किया? बात यह है कि शीत-प्रधान इंगलैंड के भयंकर तूफान की गरज में गूँज कम और शब्द की कर्कशता अधिक होती है। हमारे देश में भी पत्थरों की कड़क प्रसिद्ध है। किंतु भारत की वर्षा ऋतु के मेघ-गर्जन की गूँज में शब्द की गूँज अधिक होती है। हाली ने कहा भी है—

जाते हैं कहीं तो कोई जाने। हमराह हैं लाखा तोपखाने।

इंद्र महाराज की तोपों की गड़गड़ाहट से जमीन की छाती दहली जाती है।

अब रहा द्वितीय भाग का विवरण, सो डिकंस के शब्दों में 'र' का शब्द बहुत ही स्पष्ट रूप में है। किंतु क्या तुलसीदास की चौपाई में नहीं? उत्तर स्पष्ट है। ओले की कड़क में दो शब्दों की कर्कशता की तरंग का वेग अधिक होता है, वर्षा ऋतु के गर्जन में कम।

की भाँति अपने शब्द का चित्र खींच देती है। और तुलसीदास ने प्रतिध्वनि के रूप में आ, प्लुत आ, से श्रीरामचंद्र जी से ऐसे स्थल पर (उपदेश-पूर्ण आध्यात्मिक पाठ के साथ) वर्षा ऋतु का दृश्य खिंचवा दिया, जहाँ पम्पासुर के निकट एक छोटी पहाड़ी पर महाराज रामचंद्र जी बैठे हैं और चारों ओर प्रतिध्वनि को ध्वनित करनेवाली पहाड़ियाँ उपस्थित हैं। ऐसी एक नहीं, सहस्रों अमूल्य चौपाइयाँ मोतियों की भाँति तुलसीदास जी के अतुल कोष में भरी पड़ी हैं। आप इस कोष को पश्चिमी सिद्धांत की ही कुंजी से खोलिए और उसे अपने ही नहीं, वरन् सारे जगत् के साहित्य के गौरव का कारण बनाइए।

काव्य की दूसरी शक्ति चित्रशक्ति (Picture force) है। चित्र-शक्ति के उदाहरण प्रस्तुत करने के पूर्व चित्र के गुण निश्चय कर लेना उचित है। गहरे रंग और बाँकेपन के आधुनिक चित्र वास्तव में चित्रकला के नाम पर कलंक लगाते हैं। चित्र वह है कि जिस में चित्रकार की लेखनी चित्र खींचते हुए समस्त भावों का फ़ोटो लाकर सामने उपस्थित कर दे, चित्र का प्रत्येक अंग आंतरिक भाव को बता दे। इस समय हम को अपने मित्र सहर (हंगामी) का एक शेर स्मरण आ गया है जिसमें उन्होंने आनन्दोल्लास और लज्जा के भाव को एक साथ ही अमित सादृश्य के साथ इस प्रकार प्रकट किया है, मानो जीता जागता चित्र सामने खड़ा है।

आह यह जोशे मसर्रत यह तकाज़ाए हया।
खंदः ज़ेरे लब निगाहे शौक़ शरमाई हुई॥

तुलसीदास जीने भी इस दोहे में—

नाम पाहरू दिवस-निसि, ध्यान तुम्हार कपाट।
लोचन निज पद जंत्रिका, प्रान जाहिं केहि घाट॥

जिस सुंदरता तथा सफलता से अशोक के नीचे राम के स्मरण में तल्लीन बैठी हुई सीता की पद-पृष्ठ पर आँखों की टकटकी

दास जी उसे घ' और 'भ' से व्यक्त करते हैं। शब्द का दूसरा भाग 'शब्द' का पैदा होते ही वायु-मण्डल में तरंगित हो उठना है जिसे (Reverberations) गूँजना कहते हैं। शब्द के इस भाव को दोनों शाब्दिक चित्रकारों ने R या र से व्यक्त किया है। प्रत्येक शब्द का तृतीय भाग अंत में समाप्त होता है। उस समाप्ति को डिकंस ने "S, C" से और तुलसीदास ने 'आ' से व्यक्त किया है।

• यहाँ यह प्रश्न होता है कि (Dread disturbance) में डिकंस ने D और T तथा तुलसीदास ने "घन घमंड नभ गरजत घोरा" में 'घ' और 'भ' से ही शब्द की प्रारंभिक प्रक्रिया को क्यों व्यक्त किया? बात यह है कि शीत-प्रधान इंगलैंड के भयंकर तूफान की गरज में गूँज कम और शब्द की कर्कशता अधिक होती है। हमारे देश में भी पत्थरों की कड़क प्रसिद्ध है। किंतु भारत की वर्षा ऋतु के मेघ-गर्जन की गूँज में शब्द की गूँज अधिक होती है। हाली ने कहा भी है—

जाते हैं कहीं तो कोई जाने। हमराह हैं लाखा तोपखाने।

इंद्र महाराज की तोपों की गड़गड़ाहट से जमीन की छाती दहली जाती है।

अब रहा द्वितीय भाग का विवरण, सो डिकंस के शब्दों में 'र' का शब्द बहुत ही स्पष्ट रूप में है। किंतु क्या तुलसीदास की चौपाई में नहीं? उत्तर स्पष्ट है। ओले की कड़क में दो शब्दों की कर्कशता की तरंग का वेग अधिक होता है, वर्षा ऋतु के गर्जन में कम।

डिकंस "S,C" से शब्द क्यों समाप्त करता है और तुलसीदास जी 'आ' से क्यों? इसको ईश्वरीय प्रसाद के अतिरिक्त और क्या कहा जाय कि स्थान और ऋतु का चित्र दो दो चार चार शब्दों में पूर्ण रूप से खींच दिया है। डिकंस समुद्र के किनारे एक ऐसे तूफ़ान की चर्चा कर रहा है कि जहाँ गरज और कड़क कम होते ही प्रबल पवन तथा समुद्र की लहरें:—

"चलत पुरवाई सूँम सूँम सनानानाना"

की भाँति अपने शब्द का चित्र खींच देती है। और तुलसीदास ने प्रतिध्वनि के रूप में आ, प्लुत आ, से श्रीरामचंद्र जी से ऐसे स्थल पर (उपदेश-पूर्ण आध्यात्मिक पाठ के साथ) वर्षा ऋतु का दृश्य खिचवा दिया, जहाँ पम्पासुर के निकट एक छोटी पहाड़ी पर महाराज रामचंद्र जी बैठे हैं और चारों ओर प्रतिध्वनि को ध्वनित करनेवाली पहाड़ियाँ उपस्थित हैं। ऐसी एक नहीं, सहस्रों अमूल्य चौपाइयाँ मोतियों की भाँति तुलसीदास जी के अतुल कोष में भरी पड़ी हैं। आप इस कोष को पश्चिमी सिद्धांत की ही कुंजी से खोलिए और उसे अपने ही नहीं, वरन् सारे जगत् के साहित्य के गौरव का कारण बनाइए।

काव्य की दूसरी शक्ति चित्रशक्ति (Picture force) है। चित्र-शक्ति के उदाहरण प्रस्तुत करने के पूर्व चित्र के गुण निश्चय कर लेना उचित है। गहरे रंग और बाँकेपन के आधुनिक चित्र वास्तव में चित्रकला के नाम पर कलंक लगाते हैं। चित्र वह है कि जिस में चित्रकार की लेखनी चित्र खींचते हुए समस्त भावों का फ़ोटो लाकर सामने उपस्थित कर दे, चित्र का प्रत्येक अंग आंतरिक भाव को बता दे। इस समय हम को अपने मित्र सहर (हंगामी) का एक शेर स्मरण आ गया है जिसमें उन्होंने आनन्दोल्लास और लज्जा के भाव को एक साथ ही अमित सादृश्य के साथ इस प्रकार प्रकट किया है, मानो जीता जागता चित्र सामने खड़ा है।

आह यह जोशे मसर्रत यह तकाज़ाए हया।
खंदः ज़ेरे लब निगाहे शौक़ शरमाई हुई॥

तुलसीदास जीने भी इस दोहे में—

नाम पाहरू दिवस-निसि, ध्यान तुम्हार कपाट।
लोचन निज पद जंत्रिका, प्रान जाहिं केहि बाट॥

जिस सुंदरता तथा सफलता से अशोक के नीचे राम के स्मरण में तल्लीन बैठी हुई सीता की पद-पृष्ठ पर आँखों की टकटकी

लगी हुई दशा का चित्र खींचा है, उसे मर्मज्ञ ही समझ सकता है। उन्होंने पंच ज्ञानेंद्रियों में विशेष कार्यकर्ता श्रवण, नेत्र और जिह्वा को रूपक के बंदीगृह में कैसा जकड़ा है। जिह्वा पर राम-नाम का पहरा है। अतएव इस मार्ग से प्राण का निकलना अथवा मृत्यु का आना कठिन है। इसी भाँति जिह्वा तो राम-नाम के आनन्द में लीन है और श्रवण जिह्वा से निकले हुए आध्यात्मिक आनन्द से पूर्ण उस नाम के सुनने में तल्लीन हैं। (यह स्मरण रहना चाहिए कि अपनी जिह्वा का शब्द चाहे वह कितना ही मंद क्यों न हो, कानों को अवश्य सुनाई पड़ता है।) आह! फिर यह तन्मयता या पहरा भी किस ग़ज़ब का है कि "दिवस-निसि" दिन रात रहता है, कोई समय ख़ाली नहीं। आलस्य का कहीं पता नहीं। 'लोचन निज पद जंत्रिका' दृष्टि में सूत्र की कैसी सुंदर ज़ंजीर है। पैर पर तल्लीनता की टकटकी लगी हुई है। जब मनुष्य का ध्यान अधिक गहराई में होता है, तब वाह्येंद्रियाँ इसी प्रकार प्रकट रूप में एकाग्र हो जाती हैं। टेनिसन Tennyson ने भी Passing of Arthur में, जब सर वेडीवेर (Sir Bedivere) आर्थर की तलवार फेंकने अथवा छिपाने के संबंध में सोच विचार कर रहा था तब, लिखा है कि वह (Counting the dewi bebbles) ओसकण की गणना कर रहा था। अब उन अंतरेंद्रियों को लीजिए जिनके लिये 'ध्यान तुम्हार कपाट' राम के ध्यान का कपाट है। दर्शन शास्त्र का कहना है कि मनुष्य अपने मन से जिस वस्तु का ध्यान निकाल डाले, उसका अस्तित्व वहाँ नहीं रह सकता। भला जब भीतरी और बाहरी इंद्रियों को राम के अतिरिक्त किसी और बात को स्मरण करने का समय ही नहीं, तब फिर मृत्यु बेचारी की क्या शक्ति है कि इस सदेह तन्मयता में प्रवेश कर सके। ऐसे उत्तम शब्द-चित्र उन लोगों की भाषाओं में कितने हैं जो हमारी भाषा को गँवारी भाषा कहने का दुस्साहस करते हैं? हमारा कहना यह नहीं कि ऐसे चित्र अन्य भाषाओं में हैं ही नहीं। परंतु

प्रश्न यह है कि इस श्रेणी के चित्र कितने और किस ढंग के हैं?

अँगरेज़ी भाषा के पंडित प्रायः कहा करते हैं कि शेक्सपियर के चित्रों का प्रभाव बायस्कोप (Bioscope) का सा होता है। अर्थात् चलती फिरती तस्वीर सामने आ खड़ी होती है। वास्तव में है भी ऐसा ही। शेक्सपियर इन्हीं विशेषणों के कारण काव्य-संसार के राजाओं में समझा जाता है। किंतु क्या विविध आकर्षणों तथा प्रेम-प्रभावों का चित्र निम्नलिखित प्रसिद्ध दोहे से बढ़कर और कहीं मिल सकता है—

अमी हलाहल मद भरे, श्वेत श्याम रतनार।
जियत, मरत, झुकि झुकि परत, जेहि चितवत इक बार॥

अब तुलसीदास का भी एक वैसा ही चित्र देखिए। जब धनुष-यज्ञ में देश-देशांतरों के बडे बड़े राजाओं से शिव जी का धनुष तिल भर भी न हट सका और स्वभावतः राजा जनक ने क्रोध और निराशा के ये वाक्य कि, "वीर-विहीन मही मैं जानी" भरी सभा में कह डाले, तब लक्ष्मण जी को वे असह्य हो गए। जनक के क्रोधपूर्ण शब्दों ने बाण से भी अधिक काम किया। वीर क्षत्री बालक तड़प गया।

माखे लखन कुटिल भई भौंहें। रद-पट फरकत नयन रिसौहें॥

इन शब्दों में उस दशा के आवेग के समस्त भावों का चित्र कवि ने किस सुंदरता और कुशलता से खींचा है!

इस समय हमें लक्ष्मण के रूप में बीसवीं शताब्दी का एक स्वाभिमानी युवक आवेश की स्टीम से भरा हुआ देख पड़ता है। किंतु खेद है कि इस स्टीम को एकाएक रोक देने के लिये कभी कभी हमारे नवयुवकों में अनुशासन (Discipline) नहीं होता। किंतु लक्ष्मण के उस आवेग के रोकने के लिये श्री रामचंद्र जी का संकेत पर्याप्त था। "सैनहि रघुबर लखन निवारे।"

इन दोनों शक्तियों के अतिरिक्त एक और तीसरी शक्ति है जिसके बिना कविता कविता नहीं कही जा सकती।

वर्तमान समय के सबसे बड़े कवि रवींद्र बाबू का कहना है कि कवि वह है जो अपने को वस्तुओं के अंतस्तल में तन्मय कर दे। (A poet is he who loves himself into the heart of things) "नसीम" का भी कहना है कि "मरकज़ पे कशिश मेरी पहुँच जाय।" मरकज (केंद्र) से "नसीम" का तात्पर्य भावुकता के केंद्र से है। इस शक्ति को भावशक्ति (Heart-force) कहते हैं। जिस प्रकार तर्क-शास्त्री (नैयायिक) बुद्धि के रूप में अपने सिद्धांत को क्रमशः मस्तिष्क तक पहुँचा देता है, उसी प्रकार कवि अपनी बात को एक ऐसे मन-भावने रूप में प्रस्तुत करता है कि उसका साक्षात् चित्र सामने उपस्थित हो जाय। वह वाक्-शक्ति से मानवी श्रवण शक्ति को ऐसा मुग्ध कर लेता है कि उस राग के अतिरिक्त और कोई राग अच्छा ही नहीं लगता; और इस प्रकार हृदय पर अधिकार जमा लेता है। इसका फल यह होता है कि तर्कशास्त्री (नैयायिक) की बातों का प्रभाव कदाचित् मस्तिष्क ही तक परिमित रह जाय, परंतु कवि श्रोताओं को नख से शिख तक मंत्र-मुग्ध कर देता है।

अब मैं वर्तमान काल के मनचले पाश्चात्य साहित्य-प्रेमियों को पहले उन्हीं की वाटिका की सैर कराता हूँ। मैं उनको यह बतलाने का प्रयत्न करूँगा कि अँग्रेज़ी के जिस उद्यान में वे टहलते हैं और जिसके पुष्पों के साधारण निरीक्षण ने उनको इतना प्रमत्त बना रक्खा है, यदि वे उसके फूलों के "रस" को मधुप की भाँति ठहर ठहर कर पान करें, तो अनुभव करेंगे कि वास्तव में हमारी वाटिका नंदन-वन से कम नहीं। उन्हें "नरगिस" की निराली चितवन "सौसन" की ज़ुबाँ-दराज़ी और "कुमरी" के उन्मतकारी राग और "सर्व" के माशूक़ाना ढंग का उसी समय ठीक पता लगता है। आइए, पहले "रसकिन" के कथनानुसार किसी अँग्रेज़ी वाक्य का शाब्दिक निरीक्षण करें। किंगस्ले नामक सफल कथाकार ने एक

ऐसे स्थान की चर्चा करते हुए, जहाँ सदैव वसंत विराजता है, पतझड़ की प्रशंसा में कहा है कि, "गत वर्ष, नवीन वर्ष के लिये हार गूँथने को मुसकराता हुआ घसिट रहा है।" (The old year lingers smilingly to twine a garland for the new.) इस रूपक में पतझड़ की ऋतु को वृद्ध पुरुष के रूप में मनुष्य का जामा पहनाने में, ऋतु का फोटो सामने लाकर खड़ा कर दिया गया है। हिम का श्वेत वर्ण वृद्धावस्था के श्वेत केशों की भाँति है। यौवन की आवेगपूर्ण उष्णता का भी समय शेष नहीं रहा है; इसलिये (Lingers) घसिटना बड़ा ही सार्थक शब्द है। वृद्ध वर्ष उस रमणीक स्थान से जहाँ वह प्रकृति के शृंगार पर आसक्त रहकर १२ मास तक रहा, जाना नहीं चाहता। प्रकट रूप में वह स्वार्थ, खेद और अभिलाषा के भावों से युक्त है। जैसे "सहर" साहब शकुंतला के कण्व ऋषि के आश्रम से विदाई की चर्चा करते हुए कहते हैं "दीवार से दर से मिल के रोई", कुछ वही बात इस शब्द Lingers में भी है। किंतु स्वार्थ अथवा खेद का दोष हमारे वृद्ध वर्ष में नहीं है। उसका ठहरना या रुकना कुछ और ही अर्थ रखता है; क्योंकि Smilingly ने स्पष्ट रूप में प्रकट कर दिया है कि यद्यपि मनोरम दृश्य होने के कारण हमारे वृद्ध वर्ष को उसका वियोग बुरा लगा है, तथापि मुसकराहट इस बात का प्रमाण है कि इस कृतज्ञ "वर्ष" ने १२ मास तक अपना कर्तव्य पूर्ण रीति से पालन किया। अतएव अब "सादी" के कहने के अनुसार:—

आँ चुनाँ ज़ी कि वक्तं मुरदने तो,
हमः गिरियाँ बुवंदो तो खंदाँ।

संतोष की प्रसन्नता मुसकराहट के रूप में प्रकट है। फिर शब्द मुसकराहट है, ठट्ठा मारकर हँसना नहीं। यह क्यों? कारण स्पष्ट है कि ठट्ठा मारकर हँसना यौवन का चिह्न है जो वृद्धावस्था की गंभीरता के विरुद्ध है।

दूसरे विदाई का समय है। ठट्ठा मारकर हँसना हार्दिक भावों के विरुद्ध होता है। तीसरे रूपक के रूप में ठट्ठा मारकर हँसना फलों के खिलने का द्योतक है। अतएव पतझड़ के थोड़े से फूलों की उपमा वृद्ध वर्ष की मुसकराहट से दी गई है। अब दूसरा दोष स्वार्थ रहा। वह "to twine a garland for the new" (नूतन वर्ष के लिये हार गूँथने के लिये) शब्दों से किस खूबी के साथ दूर हो जाता है। अर्थात् उदारचित्त 'वर्ष' के ठहरने का अभिप्राय यह है कि वह अपने आनेवाले पदाधिकारी के स्वागत के लिये एक सुंदर हार गूँथ ले। यह भी सोचने की बात है कि केवल एक ही हार गूँथने की कृपणता क्यों? पुष्प-वृष्टि क्यों नहीं? इसके कारण निम्न लिखित हैं—

(१) पतझड से थोड़े से बचे खुचे फूल रहे हैं। इतनी अधिकता नहीं कि लुटाए जा सकें। वृद्ध वर्ष परिश्रम से एक एक फूल चुन कर हार गूँथ रहा है।

(२) उपेक्षा के साथ डलियों से फूल लुटाना वृद्धावस्था की गंभीरता के विरुद्ध है।

(३) फूलों के लुटा देने में यौवन के थोड़ी देर के उबल पड़नेवाले आनंद-वेग का भान होता है; इतने गहरे और चिरस्थायी प्रेम का नहीं, जो परिश्रमपूर्वक एक एक फूल चुनकर केवल एक हार गूँथने में पाया जाता है।

वसंत की मनोहरता के चिह्न अब भी शेष हैं। गद्य-लेखक ने किस सौंदर्य के साथ विगत वर्ष की प्रशंसा की है; और साथ ही नूतन वर्ष का आगमन तथा नव आशाओं का चित्र सामने उपस्थित किया है। ऐसा कौन हृदय होगा जो इस विगत वर्ष को, जिसने अपने संरक्षण में बारह मास तक उपवनों का सौंदर्य स्थिर रक्खा, आनंद और प्रेम के साथ नूतन वर्ष का स्वागत करते देख और

प्रसन्नता से इस ध्यान में मग्न न हो जाय कि कृतज्ञ 'वर्ष' को नवागत होनहार वर्ष से अनेक आशाएँ हैं।

इसी प्रकार शब्दों के पारखी एक एक शब्द को परखकर अनमोल हार तैयार करते हैं। विषय बढ़ गया, इसलिये उर्दू भाषा से केवल एक ही उदाहरण पाठकों के सामने और उपस्थित किया जाता है। यदि कभी अवकाश मिला तो दिखाऊँगा कि 'नसीम' का यह सादा शेरः—

'बाक़ी साक़ी शराब दे दे।
साक़ी बाक़ी जो कुछ हो ले ले॥

इस साहित्य-कसौटी हर कैसा खरा उतरता है। यहाँ कवि के शब्दों का बदलना तो दूर रहा, उनमें उलट-फेर भी नहीं कर सकते।

अब उस भाग की तरफ भी आइए जिसे लोग गँवारू कहते हैं। जो बहु-मूल्य रत्न-जटित हार आप को हिंदी के कोष से भेंट किया जाता है, वह एक देहाती गीत का प्रथम चरण है। 'कहे मँदोदरि सुनो लंकपति सिया न तेरे काम की है। दे दे सिया को पिया तू यह प्यारी सीता राम की है॥' भाषा प्राकृतिक रंग में ऐसी रँगी है और कृत्रिमता से इतनी दूर है कि बाह्य काव्य की कृत्रिमता पसंद करनेवालों को हिंदी की सरलता ही उसका दोष प्रतीत होती है। जिन्होंने Scott के Ballads नहीं पढ़े, उनको "मोहबेवाले बड़े लड़ैया जिनके बल का वार न पार" आल्हे के सादे चरण का क्या ज्ञान? उनको कदाचित् जामी की भाँति युद्ध में अस्थियों के चूर चूर होने का एक रूपक बादाम चबाना ही भला जान पड़ेगा। हर्ष की बात है कि समय के साथ साथ साहित्य-संसार ने भी रंग बदला है; और हिंदी अँग्रेजी के स्वाभाविक सौंदर्य ने कालगति के कारण भारतवर्ष के साहित्य-संसार पर अपना रंग जमाना आरम्भ कर दिया है। आइए, लंकापुरी में महाराजा रावण और उनकी पटरानी मंदोदरी का वार्तालाप सुनें। कवि कहता है—"कहे [illegible] सुनो

लंकपति सिया न तेरे काम की है। दे दे सिया को पिया तू यह प्यारी सीता राम की है ॥"

कवि अवश्य देहाती है; क्योंकि उसने "मंदोदरी" के स्थान पर "मँदोदरि" का प्रयोग किया है। यद्यपि इसके भीतर भावों का वह कोष है जिसका मूल्य भावुक हृदय ही परख सकता है, किंतु जहाँ तक वाक्-शक्ति इनको प्रकट कर सकती है, वहाँ तक मैं अपने पाठकों के सामने निवेदन करने का प्रयत्न करूँगा।

पहले पद्य का प्रथम अर्द्ध चरण लीजिए। मंदोदरी उन पाँच पवित्र महिलाओं में से है जिन्हें पंचकन्या कहते हैं और प्रातःकाल जिनका नाम लेना शुभ समझा जाता है। ऐसी स्त्री का पति एक ऐसा घोर पाप करना चाहता है जिसके स्मरण-मात्र से आत्मा काँप उठती है। रानी किसी प्रकार उसको इस कार्य्य से वंचित रखना चाहती है। वह बुद्धिमती रानी जानती है कि मेरे पति-देवता रावण का भी अपनी आन-बान (मान-मर्यादा) की संरक्षकता का भाव एक ओर तो परिणत होकर आचारिक सौंदर्य्य के रूप में और उससे भी अधिक दूसरी ओर अहंकार के रूप में काम कर रहा है।

मिल्टन के कथनानुसार निर्बल आत्माओं में आदि से अंत तक अहंकार का दोष होता है; और महान्-आत्माओं में यह अंतिम दोष है जो समस्त दोषों के दूर हो जाने पर भी प्रायः शेष रहता है। अर्द्ध चरण में रानी इसी आन-बान के ध्यान और अहंकार के भाव को सम्मिलित करके अपना काम निकालना चाहती है। यह भी ठीक है; क्योंकि अगर किसी से उसके विचारों को दृष्टि में रखते हुए प्रार्थना की जाय तो उसी समय सफलता की आशा होती है। इसी लिये मंदोदरी रानी की हैसियत से महाराज रावण से मान के साथ कहती है। इसी संबंध में 'कहै' का जिसमें प्रतिष्ठा का भाव पाया जाता है, प्रयोग किया गया है, और रावण को भी लंक-

पति (लंका के राजा) के सम्बोधन से सम्बोधित किया गया है। फिर सिया और लंकपति! मंदोदरी रावण की शान में लकापति जैसे शानदार नाम का प्रयोग करती है; और उसके सम्मुख सीता जी के लिये सिया जैसा छोटा नाम जिह्वा पर लाती है। अभिप्राय यह कि लंकपति को यह कदापि उचित नहीं कि सिया जैसी तुच्छ स्त्री पर दृष्टि डाले। यही नहीं, वरन् किसी किसी समय कवि, जिसकी रवींद्र नाथ टागोर उस प्यारी बाँसुरी से उपमा देते हैं जिसके छिद्रों से प्रकृति के शब्द निकलते हैं, ऐसी उत्तम बातें लिखता है जिनके सौंदर्य को सम्भवतः वह स्वयं भी न समझे, किंतु जिसकी खूबियाँ बाद में प्रकट हुए बिना नही रह सकतीं। कवि देहाती है, अतएव मेरी धारणा है कि शब्दों का वह सौंदर्य जो अब वर्णन किया जायगा, संभव है उसके ध्यान में उस समय न आया हो। किंतु वह इन दोनों शब्दों के विरोधाभास अलंकार के सौंदर्य को दूना कर रहा है। फिर सिया का शाब्दिक अर्थ "हल के कूँड़े से पैदा होनेवाली" है और सीता जी का नाम भी इस कारण सिया था कि वे राजा जनक को खेत में मिली थीं। कैसा सुंदर संबंध है। ऐसी तुच्छ हैसियतवाली स्त्री लका जैसी कांचन-पुरी के राजा की स्त्री बनने के योग्य कैसे हो सकती है?

जहाँ पूरा पद समाप्त होने पर हमें कुछ विराम की आवश्यकता है, वहाँ उसी विराम की इसलिये भी आवश्यकता है कि मंदोदरी को इस बात का पता लगे कि उसकी बातों का रावण पर क्या प्रभाव पड़ा। ज्यों ही रावण के मुख पर मंदोदरी की दृष्टि पड़ी कि तत्क्षण विद्युत् के सदृश यह भाव उसके मस्तिष्क में दौड़ गया कि वासना के दास रावण की प्रतिष्ठा और अहंकार का भाव भी चला गया और अब उसको अपनी राजसी मर्यादा की भी परवाह नहीं। रानी तड़प जाती है; और अत्यंत बुद्धिमत्ता के साथ, जिसमें कुछ निराशा की झलक भी है, अपनी बातों का ढंग बदलती है और

अपने पति को इस पाप से वंचित रखने के लिये जी तोड़कर अंतिम चेष्टा करती है।

पाठकों को यह तो मालूम होगा कि इस अवनति काल में भी आर्य स्त्रियाँ सेवा, कृतज्ञता और सहिष्णुता में संसार में अपनी उपमा नहीं रखतीं। कैसी सच्ची सहिष्णुता है कि पत्नी की हैसियत से अपने पत्नीत्व के स्वत्व पर विवाद करते हुए अपने स्वार्थ से लगाव रखनेवाली प्रार्थना कभी उसकी जिह्वा पर न आवे। परंतु मंदोदरी की यह अंतिम चेष्टा है। पति को पाप से बचाने का कठिन प्रश्न उपस्थित है। पति का गर्व भी कुछ सहायता नहीं करता। अस्तु, विवश होकर अंतिम उपाय का अवलंबन करती है और पत्नीत्व के स्वत्व का स्मरण दिलाते हुए कैसे जोर के साथ कहती है कि:—'दे दे सिया को पिया तू!' अहाहा इस एकाएक परिवर्तन में नाटक की यवनिका बदलने का सा आनंद आता है। पल भर में ही राजा-रानी के स्थान पर पति और पत्नी सन्मुख हैं। 'कहैं' के प्रतिष्ठा-पूर्ण शब्द के स्थान पर सीधा सादा बल और स्वत्व से भरा हुआ 'दे दे' का शब्द कहा जाता है (वास्तव में घर में और विशेष कर ऐसे स्थल पर कृत्रिमता के शब्द बुरे लगते हैं)। पिया का प्यारा शब्द, वह शब्द जिसको हिंदू स्त्रियाँ अपने प्रेम भरे सच्चे भावों के प्रकट करने को संसार के कानों से दूर प्रयोग करती हैं, इस बात का स्पष्ट प्रमाण है कि पत्नीत्व के स्वत्व पर पूरा विश्वास है और पति के भावों के उभारने की पूर्ण चेष्टा की जा रही है। कुछ क्रोध की झलक भी अवश्य है। कहना यह है—हे दुष्ट रावण! तेरी स्त्री तो मैं हूँ। क्यों पर-स्त्री को अपनाना चाहता है? मेरे होते हुए तुझे इस बात का कोई स्वत्व नहीं। किंतु पूजनीय हिंदू स्त्रियों की जिह्वा से, जो कभी सदाचार की परिधि से बाहर नहीं जातीं, ऐसे स्थल पर भी पति के लिये कटु शब्द नहीं निकलते। अतः रानी इसी बात को बड़ी सुंदरता के साथ यों कहती है—"यह प्यारी सीता

राम की है।" अभिप्राय यह है कि तेरी तो मैं हूँ; यह सीता तो राम की है। तुझे सीता पर कोई अधिकार नहीं। यह सब बातें वह ऐसे प्रबल ढंग से कहती है कि तेरी स्त्री होने की हैसियत से मुझे यह स्वत्व प्राप्त है कि मैं तुझको बल-पूर्वक ऐसा करने के लिये विवश करूँ। 'दे दे' इसी लिये कहा गया है। (कटु बातों को मृदुलता से कहने का) इससे बढ़कर और क्या उदाहरण हो सकता है। बिहारी, तुलसी और सूर का तो कहना ही क्या, जिस भाषा के तुच्छ तुच्छ पद्यों में भी ऐसी खूबियाँ उपस्थित हैं, क्या वह भाषा या उसका साहित्य इस योग्य नहीं कि विश्वविद्यालयों की कक्षा में पढ़ाया जा सके? मेरा अंतिम निवेदन यह है कि इस प्रबंध को कालेज के विद्यार्थी विशेष रूप से पढ़ें और उनसे भी अधिक वे महापुरुष पढ़ें जिन्होंने हिंदू विश्वविद्यालय के पाठ्यविषय नियत किए हैं।

'शबनम से जो वजहे गिरियाँ पूछी तो कहा।
रोना फकत अपनी बे-सबाती का है।'

ठीक इसी प्रकार हम प्रयाग विश्वविद्यालय को दोष क्यों दें, जब कि अपनी जाति के ही लोगों को अपनी भाषा पर इतना भरोसा नहीं कि उसको कम से कम आवश्यक विषय ही की भाँति रख सकें। क्या केवल हिंदी लेखन-कला से ही काम चल सकता है? आह! क्या नौरत्न तथा तीस से अधिक प्रथम श्रेणी के, सत्तर से अधिक द्वितीय श्रेणी के और तीन सहस्र से अधिक और कवि रखनेवाली शताब्दियों की वह भाषा जिसके भक्त कबीर, रहीम, मलिक मुहम्मद जायसी और अमीर खुसरो जैसे उच्च विचार के मुसलमान तक रहे हैं और जिसकी प्रतिष्ठा 'नियाज' फ़तेहपुरी जैसे प्रसिद्ध कवि अब भी करते हैं, इस योग्य नहीं कि हिंदू उसे अपने विश्वविद्यालय में विशेष स्थान दें? क्या बिना हिंदी के हिंदू विश्वविद्यालय नाम रखना अनुचित नहीं? क्या निजाम सरकार हैदराबाद के कार्यक्रम से उपदेश नहीं लिया जायगा?

काव्य के दो बड़े भेद हैं,—एक तो वह जिस की कसौटी शेक्स-पियर 'प्रकृति-दर्पण' ठहराता है, जिसमें प्रतिदिन के सामान्य गीतों से लेकर नाट्यकला के उच्च आदर्श तक सम्मिलित हैं। इस कला का निपुण कवि मनुष्य के हृदगत भाव, उनके संबंध और प्राकृतिक दृश्य का यथातथ्य चित्र 'दर्पण के समान' सामने रख देता है। यदि कुछ अंतर होता है तो केवल इतना ही कि [illegible] प्रकृति में जो बुराइयाँ हैं, वे इस ढँग पर दिखलाई जाती हैं कि देखनेवालों को उनसे शिक्षा मिल सके और उसकी अच्छाइयाँ ऐसे चित्ताकर्षक ढँग से सामने लाई जाती हैं कि हृदय अवश्य ही उनकी ओर खिंच जाय। किंतु ऐसा कवि शिक्षक के रूप में प्रत्येक समय सामने नहीं रहता, इसलिये प्रायः सामान्य त्रुटियों के उभारने में भी निस्संदेह कुछ न कुछ सहायता पहुँच जाती है, कवि का अभिप्राय चाहे इसके प्रतिकूल ही क्यों न रहा हो। उदाहरण रूप में वह प्रभाव सामने है जो आजकल देश के नवयुवकों को नाटक तथा उपन्यास के अध्ययन-वाली 'लत' दिखला रही है।

दूसरे प्रकार का भेद वह है जो लोगों के सामने अनुकरण करने के लिये चुने हुए नियमों को रखता है। ऐसे कवि का हार्दिक अभिप्राय यह होता है कि उन व्यक्तियों के चित्र सामने लाए जायँ जिन के दर्शन से प्रभावित होना हमारे लिये उन्नति का कारण हो। कवि अपने उद्देश्य की पूर्ति के लिये प्रायः संसार को छोड़कर स्वर्ग, नरक, देवताओं और राक्षसों के चित्र खींचता है जिससे हमारी विचार-शक्ति इस प्रकार प्रभावित हो जाय जैसी केवल सामान्य मानवीय क्षुद्र चरित्र-चित्रण से सम्भव नहीं। ऐसी रचना की उच्च कक्षा पर महाकाव्य (Epic poetry) है। किसी ने कितना अच्छा कहा है "Shakespeare's imagination was horizontal and that of Milton vertical" अर्थात् शेक्सपियर की रचना प्राकृत थी और मिल्टन की—जो दूसरी श्रेणी का बहुत बड़ा कवि हुआ है—

अप्राकृत तथा ऊँची उड़ान भरनेवाली। एक सांसारिक दृश्यों का वर्णन करता है और दूसरा पृथ्वी पर पैर नहीं रखता। इसी कारण अँग्रेज़ी काव्य-कला के समालोचकों की धारणा है कि शेक्सपियर मिल्टन नहीं हो सकता और न मिल्टन शेक्सपियर। किंतु हिन्दी के प्रसिद्ध और विख्यात कवि तुलसीदास ने इस असम्भव बात को सम्भव करके दिखला दिया है।

तुलसीकृत रामायण के बालकाण्ड में एक स्थान पर महाराज रामचंद्र और महारानी सीता दोनों राजकुमार और राजकुमारी के रूप में जनकपुर के एक मनोहर उपवन में टहलते हुए शृङ्गार-रस में निमग्न दिखलाई देते हैं। जीते-जागते प्रेम की पारस्परिक आकुलता देखकर हृदय एकाएक बोल उठता है कि मेरा पूर्ण-त्रुटिहीन-चित्र यही है। आभूषणों और घुँघरू की झनकार इस बात के लिये पर्य्याप्त होती है कि राजकुमार के हृदय को अधीर करके स्वयं उसी के मुँह से प्रेम की विजय-घोषणा करा दे,—

मानहुँ मदन दुंदुभी दीन्ही। मनसा विस्व-विजय कहँ कीन्हीं॥

इससे भी अधिक रोचक वह बात-चीत है जिसमें राजकुमार अपनी प्रेम-विमग्नता की चर्चा लक्ष्मण से करते हैः—

करत बतकही अनुज सन, मन सिय-रूप लुभान।<br>मुख-सरोज-मकरंद-छवि, करै मधुप इव पान॥

बातें तो भाई से हो रही हैं, पर ध्यान सीता की सौंदर्य-कल्पना में लगा हुआ है। भ्रमर के समान कमल से रस चूसना—कितनी उत्तम उपमा है! सीता की अधीरता का चित्र भी तुलसीदास ने कितना प्रभावपूर्ण खींचा है—

धरि बड़ि धीर राम उर आने। फिरि आपनपौ पितु-बस जाने॥<br>देखन मिस मृग विहँग तरु, फिरइ बहोरि बहोरि।<br>निरखि निरखि रघुबीर छवि, बाढ़ी प्रीति न थोरि॥

प्रेम का भाव वेग हृदय को अधीर किए हुए है। तरुणाई का

स्वाभाविक लजीलापन, जो मानवीय सभ्यता का एक प्रधान अंग है, इस बात की आज्ञा नहीं देता कि फिरकर प्रेमाधार के दर्शन कर सके। सखियाँ साथ हैं और फिर प्रिय-मिलन भी पिता के कठिन प्रण पर निर्भर है। अतृप्त, आकुल हृदय चाहता है कि फल, फूल, पेड़ और पक्षियों के देखने के बहाने से ही उस आत्म-मुग्धकारी सौंदर्य की एक झलक देख ले, और देखने में —

मरज़ बढ़ता गया ज्यों ज्यों दवा की।

किंतु पलक झपकते ही दोनों पात्र मानवीय वेश छोड़कर देवता और देवी का स्वरूप ग्रहण कर लेते हैं और ऊपर का सम्पूर्ण दृश्य उनकी 'लीलाओं' के रूप में पलट जाता है। सीता की सुकुमार सौंदर्य-प्रतिमा "जगत जननि सोभा अति भारी" में-मातृत्व ( Beauty of the universal Motherhood ) का भाव आ जाता है और राम 'जगतपति राम सुजान' बनकर सामने आते हैं। शेषावतार लक्ष्मण के " सकोप वचन " से 'डग-मगान महि दिग्गज डोले' संसार को हिला देने का दारुण विभीषिकामय दृश्य सामने आता है। यहाँ पर तुलसीदास ने अपनी कला की पराकाष्ठा का एक महान् अद्भुत उदाहरण दे दिया है।

वास्तव में तुलसीदास नाट्य-लेखन-कला के पण्डित हैं। कौन नहीं जानता कि सारी रामायण अंकों और दृश्यों में बाँटकर रामलीला के अवसर पर किस मनोमोहकता के साथ दिखलाई जाती है। यूनान के नाटक-लेखकों का सिद्धांत था कि नाटक लिखने में अवसर, स्थान और घटना के संकलन ( Unities of time, place & action ) पर ध्यान रहना चाहिए। वे नाटक को इस प्रकार अनुक्रमित करते थे कि अभिनीत-काल की अपेक्षा न सही, तब भी थोड़े ही समय में नाटक की समूची मूल कथा समाप्त हो जाय। अर्थात् ऐसा नहीं कि एक दृश्य में आज की बात है तो दूसरे में सौ वर्ष पीछे की। इसी प्रकार स्थान और घटना के संकलन का विचार

भी अनिवार्य्य समझा जाता था। परंतु शेक्सपियर जैसे स्वतंत्र विचार के नाटक-लेखक ने उन सिद्धांतों को पूर्णतः कृत्रिम समझ कर त्याग दिया। है भी सचमुच अत्यंत ही कठिन काम, कि प्रेम-भाव की सब श्रेणियाँ किसी ऐसे नाटक में दिखला दी जायँ जिस का समय केवल दो तीन दिन में समाप्त हो जाय। शेक्सपियर से महाकवि को भी अपने "Tempest" नामक नाटक में उपर्युक्त संकलन का ध्यान रखने के कारण प्रेमिक का हृदयावेग परखने के लिये लट्ठों के उठाने आदि कृत्रिम उपायों से काम लेना पड़ा है। लेकिन तुलसीदास ने जनकपुरवाली बाज़ार की सैर से धनुषयज्ञ के अंत तक एक पूरा नाटक समाप्त कर दिया है। इस नाटक को इस प्रकार क्रम दिया गया है कि इसमें काव्य के सभी, नवो, रस आ गए हैं। राजाओं की आपस में खींचातानी, जनक की निराशा, लक्ष्मण का कोप, सीता की माता की व्याकुलता, सीता की अधीरता तथा लक्ष्मण और परशुराम की बात चीत बीच में लाकर प्रेम भाव की वह परख की है कि सीता जी निराशा की मूर्ति बनी सामने खड़ी हैं। और प्रेम इस परख में खरा उतरकर अपने विश्वास की ऊँची कसौटी पर ( जापर जाकर सत्य सनेहू। अवसि मिलै नहिं कछु सन्देहू ) एक आशान्वित विचार बन गया है। जो लोग प्रेम की उलझन और काव्य की बारीकी समझते हैं, वे भले प्रकार जानते हैं कि इस श्रेणी पर पहुँचाने के लिये कितना समय चाहिए और यह मार्ग कितना कठिन है। शेक्सपियर की चित्रशाला में Portia के अतिरिक्त कदाचित् ही कोई महिला इस श्रेणी के निकट तक पहुँची होगी। पदों की व्याख्या करते हुए मैं पाठकों को बतलाऊँगा कि प्रेम के आरम्भ से इस श्रेणी में पहुँचने तक उसकी सब श्रेणियाँ और कठिनाइयाँ इतने ही समय में कितनी सुंदरता के साथ तै कराई गई हैं। और आनंद यह है कि कहीं कोई बात मानवीय स्वभाव के प्रतिकूल नहीं जान पड़ती और न यही जान पड़ता है कि

कवि ने अपना मस्तिष्क खरोंचकर, बड़ी कठिनाई से, सोच साच-कर लिखा है।

काव्य-कला के समालोचकों की यह भी धारणा थी कि खेद और आनंद काव्य की दो विपरीत शक्तियाँ हैं। इनका मिश्रण कठिन है। किंतु अँगरेज़ी के महाकवि शेक्सपियर ने Merchant of Venice के न्यायालयवाले दृश्य में यह दिखला दिया है कि दोनों शक्तियाँ किस उत्तमता के साथ मिलाई जा सकती हैं। उधर तो Antonio ( अंटोनियो ) के प्राणों पर आ बनी है और इधर निर्दय Shylock ( शायलाक ) का पत्थर सा हृदय पिघलता ही नहीं; जिसके लिये ठीक ही कहा गया है:—

Not on the sole but on thy soul, harsh Jew, thou makest thy knife keen (ऐ दुष्ट यहूदी ! तू अपने पद-तल पर नहीं, प्रत्युत् अपनी आत्मा पर छुरी तेज़ कर रहा है)। और पास ही पास मुस्कुराहट के साथ महिलाओं और अँगूठी के उपहास हैं। तुलसीदास की रामायण में इससे कहीं अच्छे ढँग पर 'धनुषयज्ञ' में एक ओर तो लक्ष्मण का परशुराम के साथ 'राजपूती' और निर्भीकता से भरा हुआ चुलबुला उपहास है और दूसरी ओर सीता जी, उनकी माता और महाराज जनक के निराशाजनित ज्वार-भाटे के दृश्य हैं। अब यह अनुमान करने की बात है कि एक का दूसरे पर क्या प्रभाव है !

तुलसीदास केवल कवि न थे। रामायण लिखने से उनका अभिप्राय केवल यह न था कि काव्य की एक अनोखी रचना संसार में छोड़ जायँ, वरन् मिल्टन के समान उनका भी यही उद्देश्य था कि अपनी आयु का एक बहुत बड़ा भाग तैयारी में लगाकर—

श्री गुरु-चरन सरोज-रज, निज मन-मुकुर सुधार।
बरनौं रघुबर बिमल जस, जो दायक फल चार॥

गुरु के कमल रूपी चरणों की धूल से अपने मन-मुकुर को

स्वच्छ करके राम के उस पवित्र चरित्र को वर्णन करें जिससे चारों फल अर्थात् धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष प्राप्त हों। और इसी लिये उन्हों-ने अपने नायक के जीवनचरित्र का ऐसे विस्तार के साथ वर्णन किया है कि हम उसका अनुकरण कर सकते हैं और उससे अपने जीवन के लिये अनेक उचित शिक्षाएँ ले सकते हैं। फुलवारी में दोनों राजकुमारों का पूरा टाइम-टेबुल बाँधा गया है। शिक्षा का समय समाप्त हो चुका है, और अब अवकाश पाकर सैर और भ्रमण में लगे हुए हैं। इसलिये यद्यपि टाइम-टेबुल में पढ़ने के समय की सी कड़ाई नहीं है: परंतु फिर भी प्रत्येक कार्य्य-प्रणाली स्पष्ट रूप से पुकारकर कह रही है कि काम करना प्रारम्भ करो, स्वभाव स्थिर करो, सौजन्य आप आ जायगा। सौजन्य राम और लक्ष्मण के चरित्र का अंश बन चुका है और इसलिये स्पष्ट है कि 'सौजन्य ग्रहण करो, भाग्य आप बन जायगा'।

इस प्रकार के स्वभाव और ढंगवाले संसार में क्या न कर जायँगे? उत्तम शिक्षा और सुधार का प्रभाव उनके प्रत्येक भाव, गति और वार्त्तालाप से प्रकट है। अधिक नहीं तो केवल इसी सुधार के साथ वर्त्तमान शिक्षा के प्रभाव की तुलना कीजिए कि लक्ष्मण जैसे आवेश-युक्त राजकुमार का सम्पूर्ण आवेश और आवेग एक क्षण में दबा देने के लिये राम की पलक का केवल एक संकेत पर्य्याप्त होता है,—

सैनहिं रघुपति लषन निवारे।

बस, पराकाष्ठा है। शृंगार की तल्लीनता में भी सौजन्य हाथ से नहीं गया। संसार के पुस्तकालय में शृंगार-रचना ढूँढ़कर दिख-लाइए तो सही कि जहाँ शृङ्गार की बारीकियाँ पूर्ण प्रकार वर्णन की गई है, वहाँ सौजन्य और सभ्यता की भी वही कसौटी स्थिर रही हो जो तुलसीदास के इस आनन्दोत्पादक वर्णन में है। क्या कालि-दास और क्या शेक्सपियर कोई ऐसे अवसर पर नहीं बच सके। मिल्टन ने इस संबंध में कुछ प्रयत्न किया तो परिणाम यह हुआ कि

